प्राकृत भारती पुष्प - 82

# दादा गुरु भजनावली

(विविध संज्ञक, विविध भाषाओं में एवं शताधिक कवियों द्वारा रचित दादा गुरुदेवों के अद्यावधि प्राप्त 721 भजनों का अपूर्व संग्रह)

सम्पादक
महोपाध्याय विनयसागर
निदेशक,
प्राकृत भारती अकादमी, जयपुर.

प्रकाशक
प्राकृत भारती अकादमी, जयपुर
कान्ति प्रकाशन, बाडमेर
जितयशाश्री फाउंडेशन, कलकत्ता.
श्रीमति उगमकुंवर सिंघवी, दिल्ली
हरखचन्द नाहटा, दिल्ली

प्रकाशक एवं प्राप्ति स्रोत

देवेन्द्रराज मेहता
सचिव,
प्राकृत भारती अकादमी,
3826, मोतीसिंह भोमियों का रास्ता,
जयपुर–302 003.

द्वारकादास, डोसी,
सचिव,
कान्ति प्रकाशन,
चौहटन रोड़,
बाड़मेर–344001.

प्रकाशचन्द्र दफतरी
जितयशाश्री फाउंडेशन
9–सी, एस्प्लानेड रो (इस्ट)
कलकत्ता–700069.

श्रीमति उगमकुंवर सिंघवी
ई–227, इस्ट आफ कैलाश,
नई दिल्ली–110 065

हरखचन्द नाहटा
21, आनन्द लोक, नई दिल्ली–110 049

प्रथम संस्करण : जुलाई 1993.



मूल्य · 150 रुपये 50/–

मुद्रक :
International Print-O-Pac Equipment Limited
B-204, Phase-I, Okhla Ind. Area, New Delhi-110 020.

---

DADA GURU BHAJANAVALI
MAHOPADHYAY VINAYASAGAR/1993

# प्रकाशकीय

प्राकृत भाषा एवं जैन साहित्य के प्रौढ़ विद्वान् महोपाध्याय श्री विनयसागर जी द्वारा संकलित एवं सम्पादित "दादा गुरु भजनावली" को प्राकृत भारती के पुष्प 82 के रूप में प्रकाशित करते हुए हमें हार्दिक प्रसन्नता है।

किसी भी धर्म के साहित्य में स्तुतियों, स्तवनों, भजनों तथा अन्य भक्तिपरक रचनाओं का बहुत महत्वपूर्ण स्थान होता है। ऐसी रचनाएं सहज मानवीय भावनाओं तथा गंभीर आध्यात्मिक चिन्तन के बीच की कड़ी होती हैं। इनके बिना गंभीर दार्शनिक सिद्धान्त सामाजिक जीवन में प्रभावी नहीं बन पाते ओर न ही व्यापक हो पाते। भजन उस आध्यात्मिक यात्रा का सूत्रपात है जो आत्मकल्याण की ओर जाती है। दर्शन की नीरसता में भजन रस-स्रोत का काम करते हैं।

जैन साहित्य में यह विधा बहुत पुरानी है और तीर्थंकरों को संबोधित भक्ति रचनाओं का अपार भंडार है जैन वाङ्मय में। जिन आचार्यों तथा गुरुओं को संबोधित कर भक्ति साहित्य की रचनाएं हुई हैं उनमें शीर्षस्थ हैं चार दादागुरु। जातीय तथा सांप्रदायिक संकीर्णता से ऊपर उठे अहिंसा और संयम के ये चार पुंज तब भी जैन तथा जैनेतर लोगों में उतने ही लोकप्रिय थे जितने आज हैं।

जन-मानस से जुड़ी ऐसी विभूतियों का जीवन चमत्कारों से भरा होता है। दादागुरुओं से जुड़े चमत्कार काल से बाधित नहीं रहे। आज भी दादा-भक्तों के बीच उनके चमत्कारों की अर्वाचीन घटनाएं सुनने को मिलती हैं। दादागुरुओं के प्रभाव क्षेत्र तथा लोकप्रियता का अनुमान सारे देश में फैली दादाबाड़ियों से लगाया जा सकता है। दादागुरुओं के ये सुरम्य पूजास्थल मरुभूमि में भी मिलेंगे, पर्वत शिखरों पर भी, हरे-भरे मैदानों में भी, भीड़ भरे शहरों में भी और जन-शून्य एकान्त में भी।

आध्यात्मिक उत्कर्ष और तपोबल के साथ सशक्त संगठन - क्षमता तथा वात्सल्य से ओतप्रोत ये चार आकर्षक व्यक्तित्व समस्त जैन परम्परा में अपना विशिष्ट स्थान बनाए हुए हैं। जैनों में इनके प्रति केवल श्रद्धा ही नहीं अपितु स्नेह तथा आत्मीयता की भावनाएं भी हैं। इन चारों महामनीषियों ने अपने-अपने काल में अपने-अपने संपर्क क्षेत्र को इतना व्यापक रूप से प्रभावित किया है कि जैन मतावलम्बियों की संख्यावृद्धि का श्रेय इन्हें प्राप्त हुआ। जैन समाज का जो संगठित रूप आज विद्यमान है उसके सूत्रधार ये दादागुरु ही थे।

ऐसे जनप्रिय युगप्रधान महापुरुषों की स्तुतियाँ भी उनके प्रभाव क्षेत्र के समान समय तथा स्थान के अंतराल से अबाधित, अत्यन्त विस्तीर्ण रही हैं। अनेकों छोटे-बड़े संकलन अनेकों भाषाओं में प्रकाशित हुए हैं, कुछ उपलब्ध भी हैं। किन्तु, इस स्तुति साहित्य का कोई सुनियोजित संकलन अभी तक नहीं बन पाया था। यद्यपि ऐसे संकलन की उपयोगिता तथा आवश्यकता सदा ही रही है किंतु संभवतः संख्या तथा व्यापकता के कारण ही किसी विद्वान् ने इस ओर कोई प्रयत्न करने का साहस नहीं किया।

हम आभारी हैं वयोवृद्ध मनीषी श्री भंवरलालजी नाहटा के जिन्होंने भजनों का एक आरंभिक संकलन तैयार कर म० विनयसागरजी को इस योजना को कार्यान्वित करने की प्रेरणा सहित उपलब्ध कराया।

हमें प्रसन्नता है कि प्राकृत भारती को कान्ति प्रकाशन बाडमेर, श्री जितयशाश्री फाउण्डेशन, कलकत्ता, श्रीमति उगमकुंवर सिंघवी, नई दिल्ली एवं हरखचन्द नाहटा, नई दिल्ली के सहयोग से इस महत्वपूर्ण कार्य को प्रकाशित करने का अवसर मिला है। हमें विश्वास है हमारा यह प्रयास ऐसी बिखरी तथा लुप्त होती साहित्य निधि को संरक्षित करने की ओर एक महत् चरण सिद्ध होगा।

महोपाध्याय विनयसागरजी की विद्वत्ता तथा कर्मठता अपरिचित नहीं है। पर, इस भजनावली को संकलित करने तथा सुव्यवस्थित रूप से संपादित करने में उन्हें भी 6 वर्ष लग गये। यह इस कार्य से जुड़ी कठिनाइयों का द्योतक है। उन्हें बधाई है तथा धन्यवाद भी। आशा है हमारे पाठकगण, दादा-भक्त, तथा विद्वत् समुदाय इस प्रकाशन से लाभान्वित होंगे तथा इसे सराहेंगे।

इसके प्रकाशन कार्य से जुड़े सभी व्यक्तियों तथा संगठनों के प्रति हम अपना आभार प्रकट करते हैं।

देवेन्द्रराज मेहता
सचिव,
प्राकृत भारती अकादमी,
जयपुर

सच्चारित्रनिष्ठ पूज्यपाद महोपाध्याय

**श्री सुमतिसागरजी महाराज**

के चरण कमलों में सविनय समर्पित

# अग्रिम ग्राहकों की शुभ नामावली

| | पुस्तक संख्या | नाम |
|---|---|---|
| 1. | 500 | कान्ति प्रकाशन, बाडमेर |
| 2. | 500 | जितयशाश्री फाउण्डेशन, कलकत्ता |
| 3. | 500 | श्री हरखचन्दजी नाहटा, नई दिल्ली |
| 4. | 100 | श्री जिनकुशलसूरि जिनचन्द्रसूरिजी ट्रस्ट, मद्रास |
| 5. | 100 | पोलाल (केसरवाड़ी) दादाबाड़ी, मद्रास |
| 6. | 100 | श्री अमोलकचंदजी सिंघवी, हैदराबाद |
| 7. | 100 | श्री दुलीचंदजी टांक, जयपुर |
| 8. | 11 | श्री महेन्द्र सिंह जी नाहटा, कलकत्ता |
| 9. | 10 | जैन श्वे0 खरतरगच्छ पेढ़ी, कोटा |

# सम्पादकीय

श्रमण भगवान महावीर के शासन में समय-समय पर अनेक युगप्रधान/युगप्रवर्तक आचार्य हुए हैं, जिन्होंने अपने आत्मिक ओज एवं तपोयोग के बल से जनमानस को प्रभावित किया। उन्होंने आम आदमी के अन्तःस्थल में अहिंसा को प्रतिष्ठित कर, उनका आचार और जीवन शुद्ध बनाया है। जातीय भेद से ऊपर उठकर व्यक्ति-व्यक्ति को कर्म से जैन बनने की शिक्षा दी और लक्षाधिक जैन बनाकर जैन संघ की अभिवृद्धि की। इतना ही नहीं, बल्कि इन नूतन जैनों को गोत्र व्यवस्था प्रदान कर ओसवंश-श्रीमालवंश को और अभिवर्धित किया।

## दादा गुरुदेव

इन्हीं प्रभावक आचार्यो की श्रृंखला में अनेकों आचार्य युगचेतना के संवाहक हुए हैं। विगत दस शताब्दियों में जैन संघ की अभिवृद्धि करने वाले आचार्यों में चार प्रमुख आचार्य हुए हैं :— 1. युगप्रधान जिनदत्तसूरि, 2. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि, 3. जिनकुशलसूरि और 4. युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि। इन चारों युग – प्रभावक आचार्यो ने लक्षाधिक नूतन जैन बनाकर जैन संघ के अभ्युदय में असाधारण योगदान किया है।

यह संयोग की बात है कि चारों ही महापुरुष आचार्य जिनेश्वरसूरि[1] द्वारा प्रवर्तित शास्त्र–सम्मत विशुद्ध श्रमण परम्परा "खरतरगच्छ"[1] में ही हुए हैं तथापि अपने अद्वितीय कार्यकलापों से शताब्दियों से समस्त श्वेताम्बर जैन समाज के ही नहीं, अपितु इतर धर्मावलबियों/अन्य जातियों के जन–मानस के भी आराध्य बने हुए हैं। इन युगद्रष्टाओं ने अपने जीवन काल में तो जैन वर्ग को समृद्ध किया ही था और आज भी ये अपने चमत्कारिक प्रभावों से सभी के प्रातः स्मरणीय पूज्य हैं। इन चारों आचार्यो को समस्त समाज ने श्रद्धाभिभूत होकर "दादागुरु" के नाम से अभिहित किया और आन्तरिक भक्ति को प्रदर्शित करते हुए पूजा-अर्चना हेतु स्थान-स्थान पर विशाल भूखण्डों पर "दादाबाड़ी" का निर्माण करवाकर उनमें चरण-मूर्तियां प्रतिष्ठित करवाई। सम्पूर्ण भारत में ये दादावाड़ियां आज आराधना-पूजास्थल बनी हुई हैं, जहां प्रतिदिन हजारों भक्त पूजन-आराधन कर, मनोवांछित प्राप्त करते हैं।

यह एक परम आश्चर्य की बात है कि भगवान् महावीर की परंपरा में एक से एक बढ़कर सहस्राधिक युगप्रधान हुए हैं तथापि जनमानस "दादागुरु" शब्द से इन चार

युगप्रधान आचार्यों को ही प्रतिष्ठा देता रहा है और "दादाबाड़ी" शब्द से इन चारों में से किसी एक अथवा समवेत को पूजास्थल मानता रहा है।

## दादा गुरुदेव : कुछ उल्लेखनीय जानकारियां

इन चारों दादागुरुओं के बारे में कुछ जानकारियां उल्लेखनीय हैं :-

1. प्रथम दादागुरु जिनदत्तसूरि :- जन्म - वि. सं0 1132, धोलका। स्वर्ग. - वि. सं0 1211, अजमेर। अजमेर में इनका प्रमुख स्मारक/स्तूप बना जिसकी प्रतिष्ठा वि. सं0 1221 में मणिधारी जिनचन्द्रसूरि ने करवाई। वि. सं0 1235 में आचार्य जिनपतिसूरि के उपदेश से इस स्तूप का जीर्णोद्धार कर उसे विशाल आकार दिया गया। अनन्तर, समय-समय पर जीर्णोद्धार होते रहे। प्राचीन चरणों के घिस जाने पर नये चरण प्रतिष्ठापित हुए, जो वि. सं0 1878 में अजमेर संघ द्वारा निर्मित एवं जिनहर्षसूरि द्वारा प्रतिष्ठित हैं।[2]

2. द्वितीय दादागुरु मणिधारी जिनचन्द्रसूरि :- जन्म - वि. सं0 1197, विक्रमपुर (वीकमपुर)। स्वर्गवास - 1223 द्वि. भादवा वदि 14, योगिनीपुर - दिल्ली। इनका अन्त्येष्टि-संस्कार महरौली में किया गया था। उस समय के प्रतिष्ठापित चरण महरौली (दिल्ली) दादाबाड़ी में आज भी विद्यमान हैं।

3. तृतीय दादागुरु जिनकुशलसूरि :- जन्म - वि. सं0 1337, गढसिवाणा। स्वर्गवास वि. सं0 1389 फाल्गुन वदि 5 (परम्परागत मान्यतानुसार फाल्गुन वदि अमावस्या) देवराजपुर (देराउर)। सं0 1390 में ही दाह-संस्कार-स्थान पर रीहड गोत्रीय हरिपाल श्रावक ने विशाल स्तूप बनवाया[3] और जिनपद्मसूरि ने प्रतिष्ठा करवाई। भारत विभाजन के पश्चात् यह देरावर पाकिस्तान में चला गया। स्वर्गवास के बाद मालपुरा में आपने भक्तों को दर्शन दिये, अतः मालपुरा में निर्मित दादाबाड़ी को आपका धाम माना जाता है।

4. चौथे दादागुरु अकबर प्रतिबोधक जिनचन्द्रसूरि :- जन्म - वि. सं0 1598, वडली गांव। स्वर्गवास - वि. सं0 1670, आश्विन वदि 2, बिलाडा। दाह-संस्कार-स्थल पर स्तूप बनवाकर चरण स्थापित किये गये। इन चरणों की प्रतिष्ठा वि. सं0 1670 मिगसर सुदि 10 के दिन जिनसिंहसूरि ने करवाई थी। यह प्राचीन स्तूप बिलाडा स्टेशन के सामने ही विशाल भूखण्ड पर अवस्थित था। बाद में वे प्राचीन चरण बिलाडा गांव की नवीन दादाबाड़ी में स्थापित किये गये। प्राचीन स्तूप का खण्डहर अब भी वहां विद्यमान है।

इन प्रमुख धामों के अतिरिक्त भायखला, बंबई, अहमदाबाद, शत्रुंजय, फलौदी, कापरडा, जैतारण, नाकोड़ा बाडमेर, जैसलमेर, बीकानेर, नाल उदरामसर, चूरू, सांगानेर, जयपुर, कलकत्ता, मुर्शिदाबाद, आगरा, कानपुर, दिल्ली, सिरसा आदि 600 से अधिक स्थानों पर स्वतन्त्र दादाबाडियां विद्यमान हैं। कवि राजसोम ने मात्र तीसरे दादा जिनकुशलसूरिजी के 108 ग्रामों में चरण और स्तूप होने का उल्लेख किया है।[4] इन स्थानों के अतिरिक्त शताधिक नगरों के मंदिरों तथा उपाश्रयों में भी इन दादा गुरुओं के चरण एवं मूर्तियां स्थापित हैं।

# दादा गुरुओं की संस्तुति

युगप्रधान आचार्यो एवं विशिष्ट आचार्यों के गुण–स्तवन की प्राचीन परम्परा रही है। उदाहरण के तौर पर पहले दादा जिनदत्तसूरिजी की रचना "गणधार सार्द्ध शतक" को रख सकते हैं। यह प्राकृत भाषा में है। इसमें गौतम गणधर से लेकर जिनवल्लभसूरि तक के प्रमुख-प्रमुख आचार्यो का गुणानुवाद किया गया है। समवेत रूप से पट्टावलियों में भी गुणगान प्राप्त होता है। परम्परागत आचार्यो की स्तुति ग्रन्थों की रचना प्रशस्तियों में भी प्राप्त होती है। नाम-विशिष्ट आचार्यों की गुण गाथा रास, चौपाई, गीतादि संज्ञक साहित्य में प्राप्त होती है, जो ऐतिहासिक भी हैं। यथा – जिनपतिसूरि धवलगीत (13 वीं शती), सोममूर्ति रचित जिनेश्वरसूरि संयमश्री विवाह वर्णन रास (14 वीं शती), धर्मकलश रचित जिनकुशलसूरि पट्टाभिषेक रास (14 वीं शती), सारमूर्ति रचित जिनपद्मसूरि पट्टाभिषेक रास (14 वीं शती), ज्ञानकलश रचित जिनोदयसूरि पट्टाभिषेक रास एवं मेरुनन्दन रचित जिनोदयसूरि विवाहलउ (15 वीं शती) आदि।

प्रस्तुत पुस्तक केवल चार दादागुरुओं से ही संबंधित है, अतः इनसे संबंधित गुण–गाथाओं पर ही विचार करना अभीष्ट है। ग्रन्थगत प्रशस्तियों में वर्णित गुणवर्णनाम्मक पद्यों के अतिरिक्त स्वतन्त्र रूप से इन आचार्यों से संबंधित स्तोत्र, अष्टक, स्तुति, गीत, स्तवन, भास, घग्घर निसाणी आदि संज्ञक रचनाएं विपुल मात्रा में प्राप्त होती हैं। कुछ कृतियां तो ऐसी भी प्राप्त हैं जो उनके जीवन काल में ही निर्मित हो चुकी थी। जैसे : पल्ह कवि कृत जिनदत्तसूरि स्तुति, (ज्ञातव्य है कि जिनदत्तसूरिजी को आचार्य पद वि. सं0 1169 में प्राप्त हुआ था और इस स्तुति की प्रति 1170 की लिखित प्राप्त है),[5] धर्मकलश रचित जिनकुशलसूरि पट्टाभिषेक रास (1377, आचार्य पदारोहण के समय)। ऐसे ही युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि से संबंधित तो तत्कालीन अनेक कवियों की रचनायें प्राप्त होती

हैं। इनमें से मुख्य कवि हैं :– महोपाध्याय साधुकीर्ति, कनकसोम, महोपाध्याय जयसोम, महोपाध्याय समयसुन्दर, उपाध्याय गुणविनय, उपाध्याय समयनिधान, उपाध्याय समयराज, उपाध्याय सूरचन्द्र, लब्धिकल्लोल आदि।

ऐसा प्रतीत होता है कि इन दादागुरुओं से संबंधित स्तवन-गीतादि प्रचुर साहित्य का निर्माण हुआ होगा, किंतु आज 12 वीं शती से 16 वीं शती के मध्य की केवल दो ही कृतियां प्राप्त हैं :– 1. पल्ह कवि की जिनदत्तसूरि स्तुति और 1481 में जयसागरोपाध्याय रचित जिनकुशलसूरि चतुःसप्ततिका। अन्य कृतियों की खोज अभी जारी है।

17 वीं शती से लेकर वर्तमान समय तक में तो इन गुरुओं से संबंधित गुणवर्णनात्मक गीत-स्तवनादि की परम्परा अजस्र रूप से प्रवहमान दृष्टिगत होती है, जो इन दादागुरुओं के प्रति अगाध श्रद्धा को अभिव्यक्त करती है। शताब्दी क्रम से इस संग्रह में संग्रहीत प्रमुख कवियों के नाम अकारानुक्रम से इस प्रकार हैं :–

17 वीं शती :– उदयरत्न, कनककीर्ति, कनकसोम, कुशललाभ, उपाध्याय गुणविनय, उपाध्याय जयसोम, जिनरंगसूरि, जिनराजसूरि, पुण्यसागरोपाध्याय, पद्ममराज गणि, भुवनकीर्ति, महिमराज गणि, महिमामेरु, उपाध्याय रत्ननिधान, रत्नसुन्दर, लब्धिकल्लोल, विनयमेरु, समयप्रमोद, महोपाध्याय समयसुंदर, सहजहर्ष, उपाध्याय समयराज, उपाध्याय सूरचन्द्र, महोपाध्याय साधुकीर्ति, सुमतिकल्लोल, श्रीसुन्दर, वादी हर्षनन्दन आदि।

18 वीं शती – उदयचन्द्र, उदयहर्ष, कमलहर्ष, कुशलक्षेम, कुशलधीर, क्षमानन्दन, क्षमारत्न, क्षेमहर्ष, गुणवर्धन गणि, जिनोदयसूरि, जिनभक्तिसूरि, जिनलाभसूरि, जिनहर्ष गणि, ज्ञानहर्ष, ज्ञानतिलक, दयाभक्ति, धर्मचन्द, उपाध्याय धर्मवर्धन, मानसागर, रंगविनय, राजसागर, राजहर्ष, रामचन्द्र गणि, महोपाध्याय रामविजय, उपाध्याय लक्ष्मीकल्लोल, लालचन्द, समर्थ मुनि, सुमतिरंग, सोमसुंदर आदि।

19 वीं शती – अगरचन्द, अमरसिन्धुर, आनन्दचंद, आलमचंद, कल्याणविजय, कुशलां, उपाध्याय क्षमाकल्याण, खुशालचन्द, गुणकमल, चारित्रसुन्दर, जयकीर्ति, जयचंद, जयरंग, जिनचन्द्रसूरि, जिनपद्मसूरि, जिनमहेन्द्रसूरि, जिनसौभाग्यसूरि, जिनहर्षसूरि, ज्ञानसार, दयामेरु, दयामंदिर, दुरंग, गणि पुण्यशील, प्रीतिसुन्दर, गणि बालचन्द्र, महिमाभक्ति, महिमाशील, मेरुकुशल, रुघपति, लाभोदय, वसता मुनि, विद्याहेम, विद्याविशाल, विनयहर्ष, उपाध्याय शिवचन्द्र, सत्यरत्न, हर्षविशाल आदि।

20 वीं शती – क्षेमसागर, जिनआनन्दसागरसूरि, जिनकवीन्द्रसागरसूरि, जिनकृपाचन्द्रसूरि, जिनधरणीन्द्रसूरि, जिनहरिसागरसूरि, दौलत, प्रवर्तिनी प्रमोदश्री, महेन्द्रसागर, मुक्तिमोहन, महोपाध्याय ऋद्धिसार, (रामलाल गणि), यति सूर्यमल्ल आदि।

21 वीं शती – गुलाब, महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर, चन्द्रयशाश्री, जिनकान्तिसागरसूरि, जिनविजयसेनसूरि, तिलकश्री, प्यारे, भद्रमुनि, भंवरीबाई, मंजुलाश्री, मदनश्री, गणि मणिप्रभसागर, गणि महिमाप्रभसागर, मनोहर, मेघराज नाहटा, लख्मीचंद भंसाली, प्रवर्तिनी विचक्षणश्री, विजय, महोपाध्याय विनयसागर, विनीताश्री, शशिप्रभाश्री, प्रवर्तिनी सज्जनश्री, श्रीगोपाल, सौभाग्यचन्द्र नाहटा आदि।

इस संग्रह में निम्नांकित कवियों की रचनाओं का संकलन भी है, जिनका समय निर्धारण करना संभव नहीं है। यथा – अभय, अमृत, आनन्द, कविराज, कानसुन्दर, क्षेमरत्न, खेत, चारित्र, धर्ममाणिक्य, पदम, मगन, मोहनमुनि, मुनि विमल, राजिंद्र, राजेश, रूपचन्द, लब्धिशेखर, साधुवर्धन, सोहगसुन्दर, सुगुण, हर्ष, हर्षचन्द आदि।

# संकलन का शुभारम्भ

लगभग 6 वर्ष पूर्व मैं पर्युषण पर्व पर जैन भवन, कलकत्ता में व्याख्यान देने गया था। एक दिन वार्तालाप के दौरान विद्वद्वर्य श्री भंवरलालजी नाहटा ने कहा "दादा गुरुदेवों के स्तोत्र-भजनों का कोई व्यवस्थित एवं संपादित संस्करण अभी तक प्रकाशित नहीं हुआ है। आपको इसका संपादन अवश्य करना चाहिए। मैंने और काकाजी (स्व० श्री अगरचन्दजी नाहटा) ने जो संग्रह कर रखा है, उसे आप ले जाये और इस कार्य को अवश्य ही संपादित करें।" मैंने उनकी भावना को स्वीकार किया और उन से पाण्डुलिपि ले आया। जयपुर आने के पश्चात् दादा गुरुओं के भजनों से संबंधित अद्यावधि मुद्रित/अमुद्रित सामग्री एकत्रित की। हस्तलिखित सामग्री को बटोरना/संजोना कठिन काम था, पर प्रयास से सफलता अर्जित हुई। जिस सामग्री के आधार पर मैंने संकलन प्रारंभ किया वे हैं :–

1. स्वर्गीय पंडित भगवानदासजी जैन, जयपुर के संग्रहस्थ प्रति, पत्र 22, लेखन संवत 1878। इस प्रति में लगभग 125 भजनों का संग्रह है।

2. श्री अगरचन्दजी भंवरलालजी नाहटा द्वारा संकलित भजनों की पाण्डुलिपि जिसमें लगभग 150 भजन संकलित हैं।

3. श्री गुरुगुणरत्नावली : प्रणेता उपाध्याय रामलालजी गणि, प्रकाशक :– विद्याशाला, बीकानेर, विक्रम संवत 1977।

4. दादा साहेब के प्राचीन स्तोत्र-स्तवन संग्रह, प्रकाशक : उपाध्याय सुखसागरजी के उपदेश से जिनदत्तसूरि ज्ञान भंडार, सूरत। इसमें 160 भजनों का संग्रह है।

5. गुरुगुण मौक्तिक माला – संग्राहिका : प्रवर्तिनी प्रमोदश्रीजी, प्रकाशक :– विमल प्रमोद ज्ञान भंडार, फलौदी, विक्रम संवत 2020। इसमें 324 भजनों का संग्रह है।

6. दादा गुरु स्तवनावली – जयपुर से प्रकाशित विक्रम संवत 2037।

7. दादा भक्ति सुधा – संग्राहिका :– भंवरीबाई रामपुरिया, प्रकाशक :– पुण्य सुवर्ण ज्ञानपीठ, जयपुर।

8. विचक्षण कल्प मंजरी – संपादिका :– तिलकश्री, प्रकाशक :– खरतरगच्छ जैन संघ, बंबई, विक्रम संवत 2040 में प्रकाशित।

9. विचक्षण गीतांजली – संग्राहिका :– संयमपूर्णाश्री, विक्रम संवत 2041 में प्रकाशित।

10. दादा भक्ति माला –संपादिका – साध्वी लक्ष्यपूर्णाश्री, दिल्ली से प्रकाशित।

11. गुरु पुष्पांजलि – जैनपरिषद् बीकानेर से प्रकाशित विक्रम संवत 2037।

12. समयसुन्दर ग्रन्थावली – सम्पादकः अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, वि. सं. 2013 में प्रकाशित

13. जिनराजसूरि ग्रन्थावली – सम्पादकः अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, वि. सं. 2017 में प्रकाशित

14. धर्मवर्धन ग्रन्थावली – सम्पादकः अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, वि. सं. 2017 में प्रकाशित

15. जिनहर्ष ग्रन्थावली – सम्पादकः अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, वि. सं. 2018 में प्रकाशित

16. बंबई चिन्तामणि पार्श्वनाथ स्तवनादि पद संग्रह – सं. अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, वि. सं. 2014 में प्रकाशित

17. ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह–संपादक : अगरचन्द भंवरलाल नाहटा, प्रकाशक : अभय जैन ग्रंथालय, बीकानेर।

18. रत्नसागर आदि।

इन पुस्तकों के आधार पर मैं चयन और संकलन करता गया। इस प्रकार प्रारंभ से लेकर अद्यावधि गुरुभक्तों द्वारा रचित 700 से अधिक भजनों का संकलन हो गया। इस चयनित सामग्री को व्यवस्थित और संपादित करने के पूर्व ही मैं दुविधा में फंस गया।

दुविधा थी कि इस विशाल संग्रह को प्रकाशित कौन करेगा? इसी पशोपेश में आगे का कार्य अवरुद्ध सा हो गया। संयोग से प्राकृत भारती अकादमी, जयपुर के माननीय सचिव श्री देवेन्द्रराज मेहता से इसके प्रकाशन के संबंध में चर्चा हुई। श्री मेहताजी ने इस कार्य को सराहा और प्राकृत भारती अकादमी की प्रबंध समिति द्वारा प्रकाशन योजना में स्वीकृत करवाकर मुझे प्रोत्साहित किया कि इस कार्य को आप शीघ्र ही पूर्ण करिये। बाद में श्री कान्ति प्रकाशन, बाड़मेर एवं श्री जितयशाश्री फाउंडेशन, कलकत्ता ने भी इस ग्रन्थ के सहप्रकाशक के रूप में स्वीकृति प्रदान कर दी।

## सम्पादन शैली

इस संग्रह में प्राकृत, संस्कृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, हिन्दी और गुजराती भाषाओं में रचित सात सौ से अधिक भजनों का संकलन है, जो छः खण्डों में प्रस्तुत है। प्रथम खण्ड में युगप्रधान दादा जिनदत्तसूरि, द्वितीय खण्ड में मणिधारी जिनचन्द्रसूरि, तृतीय खण्ड में जिनकुशलसूरि और चतुर्थ खण्ड में युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि से संबंधित कृतियों का चयन है। पंचम खण्ड भजन विविधा के नाम से रखा है। इसमें प्रारंभ में दो दादागुरुओं, तीन दादागुरुओं और चार दादागुरुओं के नाम से संबधित कृतियों को रखा है। अनन्तर नाम-संकेत से रहित दादा गुरुदेवों के भजनों का संकलन है। छठे खण्ड में महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित दादा गुरुदेव की पूजा और जिनचन्द्रसूरि रचित अष्टप्रकारी पूजा दी गई है।

मैंने प्रत्येक खण्ड में कृति, कर्ता और आदि पद में अकारानुक्रम से चयन करने का पूर्ण प्रयत्न किया है। जैसे :– कृति नामों में स्तुति, स्तोत्र, अष्टक, छन्द, छप्पय, लावणी, सवैया, स्तवन और अन्त में आरती संज्ञक कृतियां एक साथ दी हैं, वैसे ही तत्संज्ञक कृतियों के रचनाकारों के नाम भी अकारानुक्रम से दिये हैं। इसी प्रकार एक रचनाकार के अनेक भजन हैं तो उनको भी अकारानुक्रम से दिये हैं। फोटोटाइप कम्पोजिंग का कार्य प्रारंभ होने के पश्चात् भी कुछ स्फुट कृतियां प्राप्त होती रही, जिन्हें मैंने कम्पोजिंग की सुविधानुसार स्थान दिया है। प्रूफ संशोधन में यद्यपि सावधानी बरती गई है, फिर भी दृष्टिदोष के कारण अशुद्धियां रह सकती हैं।

अन्त में परिशिष्ट के रूप में भक्त पाठकों की सुविधा के लिये भजन के आदि पदों का भी अकारानुक्रम दिया है।

# आभार - ज्ञापन

इस प्रकाशन के लिये प्राकृत भारती अकादमी, जयपुर के पदाधिकारी एवं सदस्यगण, विशेषकर श्री देवेन्द्रराज मेहता, सचिव तथा कान्ति प्रकाशन, बाडमेर एवं जितयशाश्री फाउंडेशन कलकत्ता के मान्य न्यासियों का मैं हृदय से आभार व्यक्त करता हूं, जिनके सहयोग से यह पुस्तक पाठकों के कर-कमलों में पहुंच रही है।

जैन जगत के उद्भट मनीषी, भाषा एवं कलाविद श्री भंवरलालजी नाहटा का मैं ऋणी हूं, जिन्होंने मुझे इस कार्य में अथ से इति तक पूर्णरूपेण प्रत्येक प्रकार से सहयोग दिया है। महोपाध्याय ललितप्रभसागरजी का भी मैं आभारी हूं, जिन्होंने इस पुस्तक को सजाने, संवारने और प्रकाशन में सप्रेम सहकार दिया है। महोपाध्याय श्री चन्द्रप्रभसागरजी का मैं हृदय से कृतज्ञ हूं जिन्होंने मेरे अनुरोध को स्वीकार कर इस पुस्तक की भूमिका लिखी। प्रस्तुत पुस्तक में जिन-जिन पुस्तकों से भजनादि का चयन किया गया है, उन सबके लेखक, संपादक एवं प्रकाशकों के प्रति भी कृतज्ञता ज्ञापित करता हूं।

प्रस्तुत पुस्तक के संकलन एवं टंकण कार्य में आयुष्मान पुत्र मंजुल जैन ने तत्परता के साथ सहयोग दिया है, वह साधुवाद का पात्र है।

अन्त में परमा ाध्य सच्चारित्रनिष्ठ पूज्य गुरुदेव स्व. श्री जिनमणिसागरसूरिजी म० का कृतज्ञ हूं, जिनके शुभाशीर्वाद ने दीप बनकर मेरे सम्पादन-कार्य का मार्ग प्रशस्त किया।

ग्रन्थ समर्पित है दादा गुरुदेवों को, उन भक्त हृदयों को, जिन्हें यह ग्रन्थ पाकर प्रसन्नता होगी।

महोपाध्याय विनयसागर

1. जिनेश्वरसूरि और खरतरगच्छ के संबंध में विस्तृत जानकारी द्रष्टव्य है :- म० विनयसागर लिखित "वल्लभ-भारती" और म० चन्द्रप्रभसागर लिखित "खरतरगच्छ का आदिकालीन इतिहास"।
2. देखिये :- म० विनयसागर : प्रतिष्ठा लेख संग्रह, भाग-2 लेखांक 447.
3. म० विनयसागर खरतरगच्छ का इतिहास पृष्ठ 171.
4. द्रष्टव्य : 108 नाम गर्भित जिनकुशलसूरि स्तवन, दादा गुरु भजनावली, पृष्ठ 170.
5. जैसलमेर ज्ञान भंडार।

# भूमिका

भारत संसार के सम्पूर्ण अध्यात्म–जगत् का हृदय–स्थल है। यह केवल भूगोल या इतिहास का अंग ही नहीं है, कुछ विशिष्ट ऊर्जा–तरंगों से स्पन्दित भी है। वैदिक परम्परा के अनुसार परमात्मा के चौबीसों अवतार इसी देश की पुण्य–भूमि पर हुए। जैनों के चोवीस तीर्थंकरों ने भी इसी भारत में सत्य की खोज पूरी की थी। बौद्ध–मान्यतानुसार बुद्ध का बोधिसत्वों के रूप में इसी आर्यावर्त में आगमन हुआ था। सचमुच, भारत का सम्पूर्ण अतीत अध्यात्म की ही उर्वर भूमि का इतिहास है।

जेन धर्म की अध्यात्म–सहिता का प्रतिनिधित्व करते हैं तीर्थंकर। तीर्थंकर और सिद्ध – एक ही साध्य–सिद्ध के दो अलग–अलग सम्बोधन हैं। सिद्ध आत्म–विकास की आखिरी पहुँच है। तीर्थंकर सिद्धत्व की आभा से तो अभिषिक्त होते ही हैं, वे मानवता के सद्य-जात मसीहा भी होते हैं।

वर्तमान युग में "शलाका–पुरुषों" को परम्परा में चोबीस तीर्थंकर हो चुके हैं। प्रत्येक तीर्थंकर स्वतन्त्र हुआ करते हैं। तीर्थंकर चौबीस ही होते हों, ऐसा कोई अनुबन्ध नहीं है। कालचक्र की अबाध गति में पता नहीं, अब तक कितने तीर्थंकर हो चुके हैं ओर कितने होंगे। सम्भावनाओं से साक्षात्कार भले ही हम न कर पायें, पर उनको अस्वीकार नहीं किया जा सकता।

तीर्थंकरत्व न किसी का अनुदान है और न किसी का अनुग्रह। यह आत्म–समीकरण, आत्म–विशोधन और विश्व–वात्सल्य का अनुष्ठान है। गोया एक तीर्थंकर के बाद दूसरा तीर्थंकर होता है, परन्तु कोई भी तीर्थंकर अपने पूर्ववर्ती तीर्थंकर से पारम्परिक अनुदान प्राप्त नहीं करता। समय के अन्तराल के कारण यह भले ही कह लें कि पहले तीर्थंकर ऋषभदेव और अन्तिम तीर्थंकर वर्धमान, किन्तु इनमें कोई भी दो नम्बर नहीं होते। सब एक ही नम्बर के तीर्थंकर होते हैं। सभी ज्येष्ठ होते हैं और सभी श्रेष्ठ। एक तीर्थंकर के बाद दूसरे और दूसरे के बाद तीसरे – इस प्रकार हर युग–युगान्तर में तीर्थंकर प्रकट होते रहे और जैनधर्म के अस्तित्व को शाश्वत धर्म की अभिव्यक्ति देते रहे।

वर्तमान युग के अन्तिम तीर्थंकर महावीर थे। जैन धर्म की वर्तमान व्यवस्था के निर्देशक महावीर ही रहे। महावीर के बाद विगत पच्चीस सौ वर्षो में कोई भी तीर्थंकर नहीं हुआ। महावीर की परम्परा को संरक्षण एवं विस्तार देने का काम उनके धर्मसंघ एवं संघ के नेतृत्व करने वाले आचार्यो ने किया। आचार्य वास्तव में भगवान् महावीर की धर्म–परम्परा के परम संरक्षक एवं अमृत संवाहक हैं।

भगवान् महावीर के उत्तरवर्ती काल में, प्रभावापन्न आचार्यों की एक लम्बी श्रृंखला रही है। यद्यपि यह सच है कि प्रत्येक आचार्य युग–पुरुष नहीं होते, फिर भी हर शताब्दी में ऐसे आचार्य होते रहे हैं, जिन्होंने अपने आत्म–बल, श्रुत–बल, मन्त्र–बल और चरित्र–बल से मानवता की प्रतिष्ठा और शासन की प्रभावना बढ़ाई।

भगवान् महावीर के अस्तित्व–काल में नौ गण और ग्यारह गणधर थे। गण और गणधरों की यह अनेकता वास्तव में व्यवस्था–संचालन के लिए किया गया संविभाग मात्र था। सबके नियम तो एक ही थे। यद्यपि परवर्ती काल में गण भी बंटे, सामुदायिक भेद भी बढ़ा, तथापि गण की परम्परा कायम रखने के प्रयत्न बने रहे। जैनत्व की सामयिक अस्मिता उन्हीं प्रयत्नों की बदौलत सुरक्षित है।

जैन आचार्यों की स्वर्ण–परम्परा में विगत पच्चीस सौ वर्षों में अनेक प्रभावशाली, सृजन–मेधा–सम्पन्न एवं अध्यात्म–अनुपेक्षी आचार्य हुए हैं। आचार्य–परम्परा का शुभारम्भ सुधर्मा से स्वीकृत है। यद्यपि भगवान् महावीर के प्रथम शिष्य इन्द्रभूति गौतम थे, परन्तु संघ–व्यवस्था का दायित्व सुधर्मा को प्रदान किया गया था। इसीलिए सुधर्मा से ही आचार्य–परम्परा का सूत्रपात माना जाता है।

सुधर्मा स्वामी के बाद अब तक अनेक प्रसिद्ध आचार्य हुए हैं, जिनमें जम्बू, शय्यम्भव, भद्रबाहु, स्थूलभद्र, कालक, वज्रस्वामी, पुष्पदन्त, उमास्वाति, कुन्दकुन्द, देवर्द्धिगणी, सिद्धसेन, समन्तभद्र, जिनभद्र, मानतुंग, हरिभद्र, अभयदेव, जिनदत्त, हेमचन्द्र, जिनचन्द्र, मल्लिषेण, जिनकुशल, हीरविजय, राजेन्द्रविजय, कृपाचन्द्र आदि के नाम विशेष चर्चित एवं प्रतिष्ठित हुए है।

प्रस्तुत सम्पादन में जिन चार महाप्रभावी आचार्यों का स्तवन–समाकलन हुआ है, वे जैनधर्म की एक विशेष परम्परा के प्रतिनिधि हैं। वह परम्परा है– खरतरगच्छ। गच्छ का अर्थ होता है धर्म के पारम्परिक स्वरूप तक ले जाने वाला। "खरतर" शब्द अपने–आप में बड़ा विशद, सूक्ष्म और गरिमापूर्ण अर्थ लिए है। "खर" का अर्थ तीव्र, तेजोमय, गतिमय, शक्तिमय है। संस्कृत का "तरप्" प्रत्यय, जिसका "तर" अवशिष्ट रहता है, "खर" के आगे जुड़कर उसकी तीव्रता, गतिमयता, शक्तिमत्ता को और बढ़ा देता है। बड़ा प्रेरणाप्रद है यह शब्द, जिसने युग–युग तक धर्मानुप्राणित समाज को स्फूर्ति प्रदान की।

खरतरगच्छ को अस्तित्व में आये करीब हजार वर्ष होने जा रहे हैं। ज्ञान और क्रिया के सम्मेलन, उद्भावन और अभ्युदय के लिए ही खरतरगच्छ अस्तित्व में आया। वास्तव में खरतरगच्छ एक क्रान्तिकारी आन्दोलन है, जैन धर्म का सुधारवादी आम्नाय है, जिसने विपथगामी धर्म के रथ को सन्मार्ग पर लाने का अप्रतिम पुरुषार्थ किया। इसका क्रान्तिकारी

अभियान विक्रम की ग्यारहवीं शदी से लेकर ठेठ अठारहवीं शदी तक चला। खरतरगच्छ ने जो क्रान्तियां कीं, वैसी और कम हुई। जबकि ऐसे क्रान्तिकारी अभियान तो हर युग मे होने चाहिए। वैयक्तिक जीवन मे तो "क्रियोद्धार" की सम्भावनाएं निरन्तर पूरी होती रही हैं, पर जरुरत है समाज के आम जीवन के उद्धार की। खरतरगच्छ ने जो कायाकल्प किया, उसकी पुनरावृत्ति की आवश्यकता पुन. लग रही है।

खरतरगच्छ की आध्यात्मिक क्रान्ति के सूत्रधार बने–महामहिम आचार्य जिनेश्वरसूरि। वह ऐतिहासिक प्रसंग, जहाँ अणहिलपुर पत्तन मे वहाँ के राजा दुर्लभराज और सम्भ्रान्त जनों की सन्निधि मे चैत्यवासियों के साथ आचार–परीक्षण, जीवन–परीक्षण, चर्यानुशीलन आदि के सन्दर्भ मे न केवल विचार–मन्थन हुआ, अपितु साक्षात् पर्यावलोकन भी हुआ। वहाँ सबको उनके विद्या–जीवितव्य और चरित्र–जीवितव्य की सच्चाई ने भी प्रभावित किया। ऐतिहासिकों के अनुसार राजा द्वारा आचार्यवर के लिए अभिहित "खरतर" शब्द उनके जीवन की वैचारिक और कार्मिक पवित्रता का संवाहक बन गया, जो उनके आध्यात्मिक शक्ति–पुंज पर टिकी थी। व्याकरण द्वारा प्रस्तुत अर्थ ने सहज ही अपनी संगति साध ली।

वास्तव मे खरतरगच्छ जैन–परम्परा का वह ज्योतिर्मय आम्नाय है, जिसने जिनेश्वरसूरि, अभयदेवसूरि, जिनवल्लभसूरि, जिनदत्तसूरि, मणिधारी जिनचन्द्रसूरि, जिनकुशलसूरि, अकबर–प्रतिबोधक जिनचन्द्रसूरि, महोपाध्याय समयसुन्दर, योगीराज आनन्दघन, उपाध्याय देवचन्द्र जैसे प्रखर प्रज्ञा एवं गहन साधना के धनी सृजनशील महापुरुषों को जन्म दिया, जिन्होंने न केवल जैन–परम्परा को वरन् भारतीय चिन्तनधारा और जीवन–धारा को एक नया आलोक दिया, पथ–दर्शन दिया। साध्वीवर्ग मे प्रवर्तिनी विचक्षणश्री जैसी महिमामण्डित समत्व–साध्वी और गृहस्थों मे करमचन्द बच्छावत जैसे योद्धा एवं मन्त्री, मोतीशाह सेठ जैसे दानवीर और अगरचन्द नाहटा जैसे राष्ट्रीय स्तर के साहित्य-सेवी इसी गच्छ की देन हैं। सचमुच, वे सब भारतीय इतिहास के शाश्वत प्रकाश-स्तम्भ बन गये। खरतरगच्छीय इतिहास के ये ही तो आधार बीज हैं, जिनके बल पर खरतरगच्छ का बहुशाखी वटवृक्ष खूब फला-फूला। जिसकी सघन छाया में लक्ष-लक्ष कोटि धर्म-प्राण नर-नारियों ने विश्रान्ति की, आत्म-शान्ति की अनुभूति की।

खरतरगच्छ में चार महापुरुष ऐसे हुए हैं, जिनकी "दादा गुरुदेव" के नाम से पूजा-अर्चना होती है। "दादा-गुरुदेव" के मायने हैं गुरुओं-के-पितामह। ये युग-पुरुष/अमृत पुरुष, जो गुरुओं के गुरु हैं, आचार्यों-के-आचार्य-आराध्य हैं, वे दादा गुरुदेव हैं। लोक-मानस में इनके प्रति इतनी श्रद्धा है कि संसार के सम्राटों का इतिहास भुला दिया जाएगा, पर दादा गुरुदेव लोक-मानस में अमर रहेंगे।

दुनिया में प्रतिदिन हजारों जन्म लेते हैं। कुछ इतिहास में अपना नाम लिखा जाते हैं, कुछ बेनाम ही मर जाते हैं। मगर कभी-कभी ऐसे अमृत-पुरुष भी जन्म लेते हैं, जो अपना नाम, अपनी याद, तारीख में नहीं, लोगों के दिलों में अंकित कर जाते हैं। दादा गुरुदेव चार हैं – महामहिम आचार्य जिनदत्तसूरि, मणिधारी जिनचन्द्रसूरि, जिनकुशलसूरि, अकबर-प्रतिबोधक जिनचन्द्रसूरि। ये चार गुरुदेव वास्तव में जैनों की प्रार्थना के "चतुर्याम" हैं। इनकी जीवनी अहिंसा, प्रेम, शान्ति और प्रगति की कहानी है। इसलिए इन महापुरुषों को लोगों ने ही प्यार और श्रद्धा से नाम दिया–दादा गुरुदेव।

दादा गुरुदेवों का राजाओं और प्रजाजनों – सबको धार्मिक उपदेश देने की दृष्टि से, सामुदायिक रूप में, जातीय रूप में, आध्यात्मिक एवं चारित्रिक ज्योति जगाने की दृष्टि से जो अकथनीय/अप्रतिम योगदान रहा है, उसे कभी नहीं भुलाया जा सकता। आज ऐसे हजारों-लाखों लोग हैं, जिनके रोम-रोम में दादा गुरुदेवों के प्रति श्रद्धा और आस्था बसी है। आज धार्मिक मर्यादाओं में जहां एक व्यक्ति को दीक्षित कर पाना दुष्कर प्रतीत होता है, वहां जरा कल्पना कीजिये, कितनी प्रभावकता इन महापुरुषों में थी कि उन्होंने लाखों-के-लाखों व्यक्तियों को जैनत्व की अस्मिता प्रदान की। कितनी उदारता थी उनकी। जिनको भी उन्होंने जैनत्व में प्रवर्तित किया, वहां उन्हें समग्र जैनत्व से जोड़ा है, न कि मात्र अपने गच्छ से। आज संसार में जहां भी जैन रहते हैं, दादा गुरुओं की पूजा-आराधना करते हैं। खरतरगच्छ के अनुयायियों की तो वर्तमान संख्या लाख के करीब होगी, पर दादा गुरुदेव के पुजारियों की संख्या कई लाख है। उनके नाम पर देश में सैकड़ों मन्दिर, स्मारक, स्मृति–स्तम्भ, चरण-पादुकाएं प्रतिष्ठित हैं। हजारों स्तोत्र पाठ/स्तवन बने हुए हैं। सचमुच, तीर्थंकरों के बाद लोक-मानस से जितने दादा गुरुदेव जुड़े हैं, उतना और कोई जैनाचार्य नहीं।

आचार्य जिनदत्तसूरि (वि. स. 1132 से 1211) प्रतिभा, प्रसिद्धि एवं कार्यकलाप की दृष्टि से अद्वितीय आचार्य हुए हैं। उसी युग में हेमचन्द्राचार्य, वादिदेवसूरि, मलयगिरि, कवि-चक्रवर्ती श्रीपाल जैसे महाप्रतिभावान व्यक्ति हुए, किन्तु जिनदत्तसूरि को जितनी जनप्रतिष्ठा प्राप्त हुई, उतनी सम्भवतः अन्य किसी को प्राप्त नहीं हो पायी थी। जैन संघ के पुनर्वर्धन एवं पुनरुद्धार हेतु जिनदत्तसूरि का श्रम अनुपमेय रहा।

जैन समाज में "बड़े दादा" के नाम से विश्रुत युगप्रधान आचार्य जिनदत्तसूरि ने जैनधर्म के व्यापक विस्तार की दृष्टि से बहुत बड़ा कार्य किया। लाखों अजैनों को जैन धर्म में प्रवृत्त किया। उन्होंने अपने त्याग-तपोमय आदर्शों और उपदेशों से लाखों क्षत्रियों को प्रभावित किया। ओसवाल जाति जो आज लाखों की संख्या में है, उसी क्षत्रिय परम्परा की आनुवंशिकता लिए हुए है।

आचार्य जिनदत्तसूरि ऐसे राष्ट्र सन्त हुए, जिन्होंने आम जनता के दु:ख-दर्दो को गहराई से समझा और उसे दूर करने के लिए भरसक कोशिश की। जनता ने आचार्य की आत्मा में स्वयं की आत्मा का दर्शन किया और उन्हें "जन-उद्धारक" एवं "जन-मसीहा" के रूप में स्वीकार किया। आचार्य ने मानवता को जो सम्मान दिया, उसे सच्चाई की राह से जोड़ने का जो प्रयास किया, क्या उसे कभी भुलाया जा सकता है? हजारों-लाखों लोग उस आचार्य की पगडण्डी पर चले और उन्होंने जैनत्व के मानवीय धर्म को अपने व्यावहारिक जीवन में बड़े गर्व के साथ अपनाया। न केवल उन्होंने अपनाया, वरन् उनकी पीढ़ी-दर-पीढ़ी भी इस धर्म की अनुयायी बनी रही है। आज भी ऐसे लाखों जैन हैं, जिन्हें जैनत्व "बड़े दादा" के कारण ही पैतृक-सम्पत्ति के रूप में मिला हुआ है। जैनत्व के विस्तार के लिए आचार्य जिनदत्तसूरि युग-युग तक धर्मसंघ के आदर्श रहेंगे।

आचार्य जिनदत्तसूरि की नई सूझबूझ ने धर्म विस्तार के लिए नये आयाम खोले। जैनीकरण का महत्वपूर्ण कार्य उनके जीवन की अभूतपूर्व देन है। यदि आचार्य जिनदत्तसूरि की इस प्रवृत्ति का अनुकरण सम्पूर्ण जैन समाज कर पाता, तो जैनों की संख्या सम्भवतः कई करोड़ों तक पहुंच जाती।

आचार्य जिनदत्तसूरि के सम्बन्ध में एक तथ्य अत्यन्त महत्वपूर्ण है, जो उनकी महनीयता पर सर्वोपरि प्रकाश डालता है, वह है युगप्रधान-पदारोहण। घटना है, नागदेव नामक श्रावक के मन में यह जिज्ञासा हुई कि इस समय युगप्रधान आचार्य कौन है? उसने समाधान पाने के लिए देवी अम्बिका का ध्यान-स्मरण किया। देवी ने उसके करतल में एक पद्य लिखा और कहा कि जो व्यक्ति इसको प्रगट कर दे, वही युगप्रधान है। वह आलेखन नागदेव के लिए तो अपाठ्य था, अदृश्य था। नागदेव ने अनेक आचार्यों को अपना करतल दिखाया, किन्तु अन्ततः मात्र एक ही आचार्य उस पर "वासक्षेप" (अभिमन्त्रित चन्दन चूर्ण) देकर प्रगट कर सके और वे थे आचार्य जिनदत्तसूरि। प्राप्त सन्दर्भों के अनुसार नागदेव के करतल में निम्नांकित श्लोक अंकित था –

दासानुदासा इव सर्व देवा, यदीय पादाब्ज-तले लुठन्ति।
मरुस्थली कल्पतरुः स जीयात् युगप्रधानो जिनदत्तसूरिः।।

– वृद्धाचार्य प्रबन्धावली (5)

भावानुवाद–

सर्व देव हैं दास जिन्हों के, चरणों में सौभाग्य लुटाते।
मरुस्थली में कल्पतरु ज्यों, 'युगप्रधान' जिनदत्त कहाते।

आचार्य जिनदत्तसूरि एक महान् अमृत-पुरुष थे। उनके यौगिक और चारित्रिक बल से निष्पन्न अनेक विलक्षण कार्य प्रसिद्ध हैं। जैसे – स्तम्भों में संगोपित अनुयोग ग्रन्थों को मन्त्र बल से प्राप्त करना, सोमराज प्रभृति देवों द्वारा भक्ति करना, भयंकर विद्युतपात को छोटे से पात्र में संकुचित/नियंत्रित कर लेना, मृतक गौ को जीवित करना, डूबती नौका को पार लगाना, चादर पर बैठकर नदी पार करना, छलने वाली योगिनियों को स्तम्भित करना आदि।

आचार्य जिनदत्तसूरि के अन्य महत्वपूर्ण कार्यों में छत्तीस राजवंशों को प्रतिबोध, सामाजिक व्यवस्था के लिए विभिन्न गोत्रों की स्थापना, सहस्राधिक लोगों का दीक्षा-संस्कार एवं साहित्य की विभिन्न विधाओं में उल्लेखनीय योगदान रहा है।

दूसरे दादा हैं मणिधारी जिनचन्द्रसूरि (वि. स. 1197 से 1223), जो "बड़े दादा" के पट्टधर थे। बताया जाता है कि उनके भालस्थल में एक अद्भुत दिव्य मणि थी, अतः इनकी प्रसिद्धि "मणिधारी" के रूप में हुई थी। कम उम्र में अधिक सफलता – यह उनके अस्तित्व-काल की सबसे बड़ी विशेषता है। यद्यपि मात्र 26 वर्ष की आयु में उनका निधन हो गया था, किन्तु इस अल्प जीवन-क्रम में भी उनकी असाधारण प्रतिभा ने समाज पर अमिट प्रभाव डाला। उनके पुण्य इतने प्रबल थे कि मात्र नौ वर्ष की आयु में उन्हें आचार्य जैसा सर्वोच्च्य पद प्राप्त हो गया था – सात वर्ष की आयु में दीक्षाभिषेक और दो वर्ष बाद आचार्य-पदारोहण। मात्र चौदह वर्ष की उम्र में खरतरगच्छ के विशाल समुदाय के "गच्छनायक" का पद प्राप्त हो जाना भी उनकी विलक्षण प्रतिभा का सूचक है। इतनी अल्पायु में ऐसी उपलब्धि शायद ही अन्य किसी जैनाचार्य को प्राप्त हुई होगी।

मणिधारी ने दिल्ली में मृत्यु-पूर्व एक भविष्यवाणी की थी कि नगर से जितनी दूर मेरा दाह-संस्कार किया जाएगा, नगर की आबादी उतनी ही दूर तक बढ़ जाएगी। अतः उनका अन्त्येष्टि-संस्कार दिल्ली से दूर महरौली में किया गया। उनके सम्बन्ध में यह भी प्रसिद्ध है कि उनकी शवयात्रा जब महरौली पहुंची, तो श्रावक-वर्ग ने विश्रान्ति के लिए अर्थी को भूमि पर रख दिया। जब अर्थी को पुनः उठाया गया, तो वह एक सूत भी हिल न सकी। यहां तक कि हाथी भी अर्थी को चलायमान करने में असफल रहा। अतः वहीं पर उनका अन्तिम संस्कार किया गया।

यह बड़ी दिलचस्प बात है कि सभी दादा गुरुओं की जीवन-गाथा विलक्षण कार्यों से अभिसिंचित है। "मणिधर" होना ही मणिधारी की पहली विलक्षणता है। संघ की सुरक्षा तो मणिधारी के जीवन की पुण्य-अस्मिता है। तीर्थ-यात्रा के लिए निकले एक पद-यात्री संघ को डाकू-लुटेरों से बचाने के लिए उन्होंने एक ऐसी व्यूह-रेखा खींची, जिसने

लक्ष्मण-रेखा का काम किया। तीर्थ-यात्री-संघ के सदस्य डाकुओं को देख रहे थे, पर डाकू उनके पास से गुजरकर भी उन्हें न देख पाये। पता नहीं, कितने ऐसे ही अलौकिक प्रसंग मणिधारी से सम्बद्ध हैं।

मणिधारी जिनचन्द्रसूरि के बाद यशस्वी नाम आता है आचार्य जिनकुशलसूरि (वि. सं. 1337–1389) का। चार दादा गुरुओं में इनका क्रम तीसरा है। पहले दो दादा गुरुदेव "बड़े दादा" के नाम से पहचाने जाते हैं। जबकि तीसरे "छोटे दादा गुरु" के नाम से। यद्यपि जिनकुशलसूरि का नाम मणिधारी के बाद आता है, पर जिनकुशलसूरि के दीक्षागुरु मणिधारी जिनचन्द्रसूरि नहीं थे। इन दोनों के बीच तो एक सौ चौदह वर्षों का अन्तर है। जिनकुशलसूरि तो उन जिनचन्द्रसूरि के शिष्य थे, जिनके गुरु जिनप्रबोधसूरि थे।

आचार्य जिनकुशलसूरि प्रत्यक्ष-प्रभावी गुरु माने जाते हैं। चाहे नौका डूब रही हो या सन्तान का अभाव हो, व्यवसाय में घाटा लग रहा हो या कोई प्राकृतिक विपदा आ पड़ी हो, कुशल गुरुदेव का नाम-स्मरण गुरुभक्त के लिए "कल्पतरु" के समान है। भक्तों की मनोकामना पूर्ण करने के लिए कुशल गुरु के ढेरों चमत्कार प्रसिद्ध हैं।

चौथे दादा हुए हैं आचार्य जिनचन्द्रसूरि (वि. सं. 1598 से 1670)। "यथा नाम तथा काम" को आत्मसात् कर दिखाने वाले जिनचन्द्रसूरि द्वितीया के चन्द्र की तरह उदित हुए और पूर्णिमा के चन्द्र की तरह निरन्तर चमकते रहे। वैयक्तिक, सामाजिक तथा राष्ट्रीय चरित्र को सुदृढ़ बनाने की दिशा में इनकी पहल श्लाघनीय है। आम जनता से लेकर बड़े-बड़े राजवंशों तक इनकी पहुंच थी। सम्राट अकबर से तो इनका इतना निकटवर्ती सम्बन्ध रहा कि जिनचन्द्रसूरि की पहचान भी अकबर-प्रतिबोधक के रूप में होने लग गई।

आचार्य जिनचन्द्रसूरि के प्रति सम्राट अकबर की हृदय से निष्ठा थी। अकबर ज्ञान का पिपासु और सत्य का खोजी था। अकबर ने पचास साल तक भारत की बागडोर संभाली। उसके व्यक्तित्व की एक बहुत बड़ी विशेषता रही कि वह सच्चे ज्ञान का महत्वाकांक्षी था। मजे की बात तो यह है कि वह पढ़ना-लिखना भी नहीं जानता था, किन्तु सच्चे ज्ञान की प्राप्ति के लिए उसकी जो चेष्टा और सद्भावना रही वह बेमिसाल थी। मुगल सम्राटों में अकबर ही सबसे बेहतर सम्राट हुआ जिसने विभिन्न धर्मों के दावे पर भारतीय राष्ट्रीयता की गाथा लिखी। अकबर के इन सारे प्रयत्नों के पीछे आचार्य जिनचन्द्रसूरि का मुख्य हाथ रहा।

सम्राट अकबर के निवेदन पर आचार्य जिनचन्द्रसूरि गुजरात से हजारों मील का सफर कर लाहौर आए। अकबर ने जिनचन्द्रसूरि की इस लम्बी पद-यात्रा को स्वयं पर उनका अनुग्रह माना। उसने न केवल उनका तहेदिल से स्वागत किया, अपितु लाहौर में चातुर्मास करवाकर ज्ञान एवं सत्संग का लाभ भी प्राप्त किया। वास्तव में आचार्य

जिनचन्द्रसूरि की ही अकबर को यह प्रेरणा रही कि तुम साम्प्रदायिक नहीं, वरन् धार्मिक बनो। इसीलिए अकबर के दिल में यह बात घर कर गई थी कि सब धर्मों में समझदार आदमी हैं और सब कौमों में संयमी, विचारक और चामत्कारिक लोग हैं। इसलिए हमें भी सभी धर्मों के प्रति विनम्र व्यवहार रखना चाहिये और उनकी अच्छी बातों को सीखना चाहिये। सम्राट पर आचार्य का इतना प्रभाव था कि वह अपनी कश्मीर-यात्रा से पूर्व आचार्य का आशीर्वाद पाने गया। इतिहास के अनुसार जब उसने लाहौर से कश्मीर-विजय के लिए प्रस्थान किया था, तो वह अपने साथ ज्ञान-चर्चा के लिए जैन-धर्म के सन्तों को लेकर गया था। वास्तव में वे सन्त आचार्य जिनचन्द्रसूरि के ही प्रबुद्ध शिष्य थे।

सम्राट अकबर आचार्य जिनचन्द्रसूरि के प्रवचनों से अत्यधिक प्रभावित था। बादशाह ने उन्हें सर्वोच्च सम्माननीय युगप्रधान पद से अलंकृत किया। बादशाह ने आचार्यश्री से प्रभावित होकर कई बार पर्व-दिवसों पर राज्य में पशु-बलि निषेध के फरमान जारी किये। व्यसन-मुक्त और हिंसा-रहित जीवन-प्रणाली ही एक जैन की पहचान हो सकती है और जिनचन्द्रसूरि ने इस बात को बादशाहों और प्रजाजनों में प्रतिष्ठित किया।

सम्राट ने आचार्य को न केवल अपना ज्ञान-गुरु माना, अपितु अलौकिक पुरुष के रूप में भी स्वीकार किया। जिनचन्द्रसूरि द्वारा अमावस्या को पूर्णिमा में बदल देना, काजी की टोपी को वशीकृत करना, तलघर में छिपायी गई बकरियों का रहस्योद्घाटन करना–जैसे कई चमत्कार अकबर की आंखों के सामने घटित हुए।

आचार्य के शिष्यों में कईयों की प्रतिभा से तो स्वयं बादशाह और उसके सभासद चमत्कृत थे। उनके शिष्यों में एक – महोपाध्याय समयसुन्दर के अर्थरत्नावली/अष्टलक्षी ग्रन्थ का विमोचन स्वयं बादशाह अकबर के करकमलों से हुआ था। सम्राट ने विद्वत्-मंडली के साथ इस पूरे ग्रन्थ का श्रवण किया और उसे ज्ञान-क्षेत्र का आश्चर्य माना। वास्तव में इस ग्रन्थ-लेखन का प्रेरक भी सम्राट अकबर ही था।

जिनचन्द्रसूरि आखिरी दादा हुए। जैन-समाज में चारों दादा गुरुदेवों के प्रति अगाध श्रद्धा एवं समर्पण है। हर प्रदेश में उनके मन्दिर एवं स्मारक बने हुए हैं। जैन लोग उन्हें अपने गुरु-पितामह एवं संकट-मोचक के रूप में याद करते हैं और श्रद्धा भरी कुसुमांजलि अर्पित करते हैं।

चारों दादा गुरुओं के प्रति अपनी श्रद्धांजलि व्यक्त करने के लिए अनेक कवियों एवं भक्तों ने रचनाएं/स्तवनाएं लिखी हैं। ये रचनात्मक काव्यात्मकता की बजाय भावात्मक अधिक हैं। प्राचीन साहित्य-संरक्षक पुस्तकालयों में उन रचनाओं की पाण्डुलिपियां उपलब्ध होती हैं। जिस ढ़ंग से रचनाएं धीरे-धीरे प्रकाश में आ रही हैं,

उससे लगता है कि उनकी संख्या सहस्राधिक होनी चाहिये। प्रस्तुत संकलन वह दस्तावेज है, जिसमें बिखरी रचनाओं को एक स्थान पर सम्पादित किया गया है। यह एक बहुत बड़ा कार्य हुआ है। वर्षों की सारस्वत-संकलन-साधना की निष्पत्ति है यह।

प्रस्तुत संकलन में सारी रचनाएं दादा गुरुदेव की स्तवना से सम्बन्धित हैं। इस विराट संकलन को देखकर मन गद्गद हो जाता है। यह संकलन मात्र सम्पादन नहीं है भक्ति-साहित्य का स्तबक है। यद्यपि अब तक छोटे-मोटे संकलन तो प्रकाश में आये हैं, पर यह प्रस्तुति तो अनुपम है, अद्वितीय है। एक आवश्यकता की महती आपूर्ति हुई है और वह भी आशातीत।

प्रस्तुत संकलन के संग्राहक/सम्पादक महोपाध्याय विनयसागर जी जैन साहित्य एवं परम्परा के मंजे हुए विद्वान् हैं। पता नहीं, अब तक कितने सैकड़ों-हजारों ग्रन्थों की हस्तलिखित पाण्डुलिपियां उनके हाथों से निकली हैं। भला, जो व्यक्ति बचपन में ही साहित्य एवं शिक्षा से मनोयोगपूर्वक संलग्न हो गया, उसकी ज्ञान-अस्मिता गहरी हो, इसमें आश्चर्य कैसा? संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश जैसी प्राच्य भाषाओं पर उनका अधिकार है। विविध प्रकार के स्तरीय अनुवाद एवं शोध इसके साक्ष्य हैं। जीवन भर उन्होंने सत्साहित्य की विभिन्न विधाओं में जो अमूल्य सेवाएं प्रदान की हैं, मेरे लिए वह पक्ष प्रशंसनीय है।

मैं महो. विनयसागर जी के प्रस्तुत श्रम-कार्य की अनुमोदना करता हूं। मुझे विश्वास है, प्रस्तुत भजनावली समाज के लिए भक्तिवर्द्धक सिद्ध होगी। दादा गुरुदेवों का आशीर्वाद भक्तों की मनोकामनाओं का अभिषेक करे, यह कामना है।

ऋषिकेश : 10.7.91 — महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर

# विषयानुक्रम

## प्रथम खण्ड

## युगप्रधान जिनदत्तसूरि

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 68 | स्तवन | ज्ञानमंडल | दादा तुम्हारे | 7 | 73 |
| 69 | स्तवन | ज्ञानसार | जिनदत्त सुगुरु | 4 | 74 |
| 70 | स्तवन | तिलकश्री | खम्मा माहरा | 6 | 74 |
| 71 | स्तवन | तिलकश्री | गाव गावरे गीत | 6 | 75 |
| 72 | स्तवन | तिलकश्री | गुरुजी ज्ञान ना | 4 | 75 |
| 73 | स्तवन | तिलकश्री | दादा गुरु चरणों | 4 | 75 |
| 74 | स्तवन | तिलकश्री | दादा दत्त गुरु | 5 | 76 |
| 75 | स्तवन | तिलकश्री | दादा दत्तसूरि | 5 | 77 |
| 76 | स्तवन | तिलकश्री | मेरा गुरु है | 4 | 77 |
| 77 | स्तवन | धर्मवर्धन | यात्रा ए वडली | 7 | 78 |
| 78 | स्तवन | पद्मोदय | सद्गुरु चरणकमल | 5 | 78 |
| 79 | स्तवन | प्यारे | ओ रे जिनदत्त | 5 | 79 |
| 80 | स्तवन | प्यारे | दर पे कोई आके० | 4 | 79 |
| 81 | स्तवन | प्यारे | न छिटकाओ गुरु | 6 | 80 |
| 82 | स्तवन | प्यारे | भव भव की तू प्यास | 4 | 81 |
| 83 | स्तवन | प्यारे | मानो तो ये जगतारक | 3 | 81 |
| 84 | स्तवन | प्रमोदश्री | दादा दत्त सूरिन्द | 9 | 82 |
| 85 | स्तवन | प्रीतिसुंदर | आज हमारे आनन्द | 13 | 83 |
| 86 | स्तवन | भंवरीबाई | वडभागी वे | 2 | 83 |
| 87 | स्तवन | मंजुलाश्री | गुरु दर्शन थी | 5 | 84 |
| 88 | स्तवन | मंजुलाश्री | धर्म नो डंको | 5 | 84 |
| 89 | स्तवन | महिमाभक्ति | सद्गुरु श्री जिनदत्तसूरि | 6 | 85 |
| 90 | स्तवन | महेन्द्रसागर | उपदेशामृत का स्त्रोत | 5 | 86 |
| 91 | स्तवन | महेन्द्रसागर | जिनदत्तसूरि गुरु के | 16 | 86 |
| 92 | स्तवन | महेन्द्रसागर | भावे भेट्या गुरुदेव | 5 | 87 |
| 93 | स्तवन | वा० रत्नसुंदर | श्री जिनदत्त जुहारा | 4 | 88 |
| 94 | स्तवन | राजहर्ष | हारे लाला श्री जिन० | 9 | 88 |
| 95 | स्तवन | म० रामलाल | गुरुदेव आपने | 8 | 89 |
| 96 | स्तवन | म० रामलाल | आज रंग बरसे रे | 6 | 90 |
| 97 | स्तवन | म० रामलाल | गुरु दत्त जती | 7 | 90 |
| 98 | स्तवन | म० रामलाल | चलो प्यारे सयान | 5 | 91 |
| 99 | स्तवन | म० रामलाल | चाल चाल म्हारा | 15 | 92 |
| 100 | स्तवन | म० रामलाल | जाय फंसा कुगुरु के | 5 | 93 |
| 101 | स्तवन | म० रामलाल | तेरा अमृत प्याला | 4 | 93 |
| 102 | स्तवन | म० रामलाल | दत्त गुरु दरस | 7 | 94 |
| 103 | स्तवन | म० रामलाल | दिल चंचल को काबू | 4 | 95 |
| 104 | स्तवन | म० रामलाल | होरी खेलो भविक | 7 | 95 |
| 105 | स्तवन | रुघपति | श्री जिनदत्तसूरि | 8 | 96 |
| 106 | स्तवन | लाभोदय | माहरा दादउ | 4 | 96 |

# द्वितीय खण्ड
## मणिधारी दादा जिनचन्द्रसूरि

# तृतीय खण्ड
# युगप्रधान दादा जिनकुशलसूरि

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 54 | स्तवन | आलमचन्द | कुशल गुरु कुशल करो | 2 | 225 |
| 55 | स्तवन | आलमचन्द | नित कुशल सूरीसर | 4 | 225 |
| 56 | स्तवन | आलमचंद | मोहि एक भरोसो | 5 | 226 |
| 57 | स्तवन | आलमचंद | श्री जिनकुशल सूरिंद | 3 | 226 |
| 58 | स्तवन | आलमचंद | सद्गुरु श्री जिनकुशल | 15 | 226 |
| 59 | स्तवन | उदयरत्न | आज मच्यो रे उछाह | 13 | 228 |
| 60 | स्तवन | उदयहर्ष | जी हो भाव धरी | 17 | 228 |
| 61 | स्तवन | उदयहर्ष | श्री जिनकुशल सूरीश | 5 | 230 |
| 62 | स्तवन | कनककीर्ति | दादोजी दौलति | 2 | 230 |
| 63 | स्तवन | कमलहर्ष | श्री जिनकुशल सूरीसरु | 3 | 230 |
| 64 | स्तवन | कल्याणविजय | दरसन दो दुख भाजे | 5 | 231 |
| 65 | स्तवन | कविरंग | चढते दिवाजे हो | 5 | 231 |
| 66 | स्तवन | कविराज | हूं तो अरज करूं कर | 6 | 231 |
| 67 | स्तव | कानसुन्दर | आज भलो दिन | 10 | 232 |
| 68 | स्तवन | कुम्भ | श्री जिनकुशल सूरीस | 3 | 233 |
| 69 | स्तवन | कुशलखेम | कुशल करण अब कुशल | 7 | 233 |
| 70 | स्तवन | कुशलखेम | कुशल नामे सकट दूर | 5 | 234 |
| 71 | स्तवन | कुशलो | श्री जिनकुशल0 | 8 | 234 |
| 72 | स्तवन | क्षमाकल्याण | श्री व्रधमान जिनेसरु | 11 | 235 |
| 73 | स्तवन | क्षमानन्दन | सागानेर विराजे गुरु | 6 | 236 |
| 74 | स्तवन | क्षमारत्न | सद्गुरुजी सुणो मोरी | 5 | 236 |
| 75 | स्तवन | क्षेमरत्न | कुशल गुरु दरसन | 4 | 237 |
| 76 | स्तवन | क्षेमरत्न | पूजवा चाली रे सुगुरुने | 5 | 237 |
| 77 | स्तवन | क्षेमरत्न | मेरे होउ सहाई | 3 | 238 |
| 78 | स्तवन | क्षेमरत्न | सद्गुरु विन मोहि | 3 | 238 |
| 79 | स्तवन | क्षेमरत्न | हमकूं शरण तिहारी | 5 | 239 |
| 80 | स्तवन | खुशालचंद | कुशल सूरीसर सेविये | 7 | 239 |
| 81 | स्तवन | खुशालचद | तु चेतन गुरु मांन रे | 6 | 240 |
| 82 | स्तवन | खुशालचंद | मेरे तुम्ह हो स्याम | 5 | 240 |
| 83 | स्तवन | खुशालचंद | श्री जिनकुशल सूरीसरु | 13 | 241 |
| 84 | स्तवन | खुशालचंद | सद्गुरु मेरे कुशल | 5 | 242 |
| 85 | स्तवन | खेत | कुशल सूरिंद गुरु | 5 | 242 |
| 86 | स्तवन | गुणकमल | श्री जिनकुशलसूरीसरु | 2 | 242 |
| 87 | स्तवन | गुणवर्धन गणि | श्री जिनकुशलसूरि | 2 | 243 |
| 88 | स्तवन | उ0 गुणविनय | दादा पूरउ हो वंछित | 4 | 243 |
| 89 | स्तवन | गुलाब | उँ उँ श्री जिनकुशलसूरि | 5 | 243 |
| 90 | स्तवन | गूजर | कैसे कैसे अवसर में गुरु | 4 | 244 |
| 91 | स्तवन | चन्द | कुशल गुरु कुशल | 3 | 244 |
| 92 | स्तवन | चन्द | मुझ पूर मनोरथ आज | 3 | 244 |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 287 | स्तवन | विचक्षणश्री | हे कुशल करण गुरु | 6 | 357 |
| 288 | स्तवन | विजय | अब तो कुशल गुरु | 3 | 358 |
| 289 | स्तवन | विजय | सुनो सुनोजी | 4 | 358 |
| 290 | स्तवन | विद्याविशाल | बलिहारी तोरे नाम | 7 | 359 |
| 291 | स्तवन | विद्याहेमगणि | सहाई मेरे श्रीजिन | 5 | 359 |
| 292 | स्तवन | विनयमेरु | श्रीजिनकुशलसूरीसरजी | 7 | 360 |
| 293 | स्तवन | म० विनयसागर | कुशल गुरु | 5 | 360 |
| 294 | स्तवन | विनयहर्ष | सखी री गुरु की | 3 | 361 |
| 295 | स्तवन | विनीताश्री | कुशल कारक कुशल | 4 | 361 |
| 296 | स्तवन | शशिप्रभाश्री | करो कुशल गुरुदेव | 5 | 362 |
| 297 | स्तवन | शशिप्रभाश्री | गुरुवर हमारी | 3 | 362 |
| 298 | स्तवन | शशिप्रभाश्री | जैन शासन ताज हो | 3 | 363 |
| 299 | स्तवन | शशिप्रभाश्री | दादा के चरणों में | 3 | 363 |
| 300 | स्तवन | शशिप्रभाश्री | दादा श्रीजिनकुशलगुरु | 4 | 364 |
| 301 | स्तवन | शशिप्रभाश्री | मेरी नाव करो | 3 | 364 |
| 302 | स्तवन | शिवचन्द्रोपाध्याय | दादा कुशल सुरिंद | 5 | 365 |
| 303 | स्तवन | शिवचन्द्रोपाध्याय | बलिहारी हूं कुशल | 4 | 365 |
| 304 | स्तवन | शिवचन्द्रोपाध्याय | श्रीजिनकुशल सूरीसर | 5 | 366 |
| 305 | स्तवन | सज्जनश्री | अब तो दर्शन दो | 3 | 366 |
| 306 | स्तवन | सज्जनश्री | आओ आओ दादा | 5 | 366 |
| 307 | स्तवन | सज्जनश्री | कुशल कुशल दातार | 4 | 367 |
| 308 | स्तवन | सज्जनश्री | गुरुजी अब होली | 4 | 368 |
| 309 | स्तवन | सज्जनश्री | दादा सा म्हाने | 6 | 368 |
| 310 | स्तवन | सज्जनश्री | मेरे दादा कुशल | 7 | 369 |
| 311 | स्तवन | सत्यरत्न | आज करो रे उच्छाह | 5 | 369 |
| 312 | स्तवन | सत्यरत्न | आज मानूं दरसण | 2 | 370 |
| 313 | स्तवन | सत्यरत्न | कुशल सुरिंद गुरु | 4 | 370 |
| 314 | स्तवन | सत्यरत्न | कुशल सुरिंद सुखकारी | 2 | 370 |
| 315 | स्तवन | सत्यरत्न | कुशल सुरिंदा गुरु | 5 | 371 |
| 316 | स्तवन | सत्यरत्न | गणधर सेवे गुरु | 5 | 371 |
| 317 | स्तवन | सत्यरत्न | दरसण दीजे राज | 5 | 371 |
| 318 | स्तवन | सत्यरत्न | भाव भगत धरी | 5 | 372 |
| 319 | स्तवन | सत्यरत्न | मैं निरख्यां गुरु | 5 | 372 |
| 320 | स्तवन | सत्यरत्न | मोतीड़े तूठा में | 5 | 373 |
| 321 | स्तवन | सत्यरत्न | श्री सद्गुरु जिनकुशल | 5 | 373 |
| 322 | स्तवन | सत्यरत्न | श्री सद्गुरु म्हाराज | 5 | 374 |
| 323 | स्तवन | समयसुंदर | आज आणंदा हो | 3 | 374 |
| 324 | स्तवन | समयसुंदर | आयो आयोजी | 3 | 375 |
| 325 | स्तवन | समयसुंदर | उदय करो संघ | 6 | 375 |

# चतुर्थ खंड
## युगप्रधान जिनचन्द्रसूरि

# पंचम खंड
## दादा गुरुदेव भजन विविधा

# षष्ठ खण्ड

# पूजा विभाग



# परिशिष्ट-1





# युगप्रधान दादा जिनदत्तसूरि

गणधर सुधर्मास्वामी की परंपरा में सुविहितपक्ष/ विधिपक्ष/खरतरगच्छ के संस्थापक आचार्य जिनेश्वरसूरि के चौथे पाट पर, नवांगवृत्ति और स्तंभन पार्श्वनाथ के प्रादुर्भावक आचार्य अभयदेवसूरि के दूसरे पाट पर , आचार्य अभयदेव से उपसंपदा प्राप्त पट्टधर आचार्य, असाधारण प्रतिभा-संपन्न महाकवि एवं परम गीतार्थ जिनवल्लभसूरि के पट्टधर युगप्रधान जिनदत्तसूरि हुए । जो बड़े दादा या प्रथम दादा के नाम से विख्यात है ।

आप धोलका के निवासी थे । इनके माता-पिता के नाम थे — हुम्बड़ ज्ञातीय वाछिग शाह एवं बाहड़ देवी । इनका जन्म ११३२ में हुआ था । विदुषी साध्वियों के उपदेशों से प्रतिबुद्ध होकर इन्होंने संवत् ११४१ में धर्मदेव उपाध्याय के पास दीक्षा ग्रहण की । इनका दीक्षा नाम था — सोमचन्द्र । इनके शिक्षा गुरू थे — सर्वदेवगणि, अशोकचन्द्राचार्य और हरिसिंह आचार्य । स्वर्गस्थ होने पर भी हरिसिंह आचार्य प्रत्यक्ष सहायक थे ।

आचार्य जिनवल्लभसूरि के आकस्मिक देहावसान हो जाने से आचार्य देवभद्र ने संवत् ११६९ वैशाख सुदि एकम को बड़े महोत्सव के साथ आचार्य पदारोहण के समय नाम परिवर्तन कर जिनदत्तसूरि नाम रखा ।

आचार्य बनने के पश्चात् जिनदत्तसूरि चैत्यवास को निर्मूल करने में कटिबद्ध हो गए और निर्भीकता एवं प्रखरता के साथ चैत्यवास की मान्यताओं का खण्डन करते हुए सुविहित /विधिपक्ष का प्रबल प्रचार करने लगे । इनकी उत्कृष्ट चारित्रिक सम्पदा और तप-त्याग को देखकर बड़े बड़े चैत्यवासी आचार्य

जयदेवाचार्य, जिनप्रभाचार्य, विमलचन्द्र गणि, मंत्रवादी जयदत्त, गुणचन्द्र, ब्रह्मचन्द्र गणि आदि ने भी चैत्यवास का त्याग कर इनके पास दीक्षा ग्रहण की थी । अजमेर के तत्कालीन नृपति अर्णोराज, त्रिभुवनगिरि के महाराजा कुमारपाल आदि भी आपके भक्त थे और आपको उच्च सम्मान देते थे । त्रिभुवनगिरि के महाराज कुमारपाल के साथ आपके चित्र की काष्ठपट्टिका आज भी जैसलमेर ज्ञान भंडार में विद्यमान है । अनेक स्थानों पर विचरण करते हुए अजमेर, त्रिभुवनगिरि आदि स्थानों पर विधि-चैत्यों की प्रतिष्ठाएं कराई थीं । लगभग सहस्राधिक साधु-साध्वियों को दीक्षा दी थी ।

'खरतरगच्छ का इतिहास' के अनुसार इनके द्वारा प्रतिष्ठापित अन्य तीर्थों के भी उल्लेख प्राप्त होते हैं :-

१. विक्रम संवत् १३४० में आचार्य जिनप्रबोधसूरि जी ने विक्रमपुर से आए हुए संघ की प्रार्थना से विक्रमपुर जाकर वहां पर युगप्रधान श्री जिनदत्तसूरिजी म. द्वारा संस्थापित श्री महावीर वर तीर्थ की विधिपूर्वक वंदना की । (पृष्ठ १२६)

२. विक्रम संवत् १३३५ में श्री जिनप्रबोधसूरिजी वद्रदहा गांव में पधारे । वहां पर जिसकी प्रतिष्ठा कभी श्री जिनदत्तसूरिजी म. ने करवाई थी उसी श्रीपार्श्वनाथ विधिचैत्य का जीर्णोद्धार महण, झांझण आदि पुत्रों के पिता श्री सेठ आल्हक ने करवाकर , उस पर चित्तोड़ में प्रतिष्ठित ध्वज-दंड का आरोपण फागुन सुदि चतुर्दशी को विस्तार से करवाया । (पृष्ठ १२३)

३. विक्रम संवत् १३७५ में कलिकाल कल्पतरु आचार्य जिनचन्द्रसूरिजी बागड़देश के ग्राम -नगरों के निवासी लोगों के मनोरथों को पूर्ण करते हुए उत्साह

रासल पितु देवी मात, देल्हण सुखकारी ।। जय०।।१।।
कोटिक गण कुल चन्द सार, खरतर शुभ विरुदधार ।
नायक जिनचन्द सूरि, महिमा भुवि भारी ।।जय०२।।
जंगम युगवर प्रधान, श्रीजिन उपपद वखाण ।
दत्तसूरि पाट उदय, गिरि रवि अवतारी ।।जय०३।।
किंकर सम अमर खास, सेवत कृत निकट वास ।
दिल्लीपति निपट दास, ध्यावत नर नारी ।।जय०४।।
दौलत घर भरत भूरि, संकट दल करत चूरि ।
प्रणमत नित 'मुनि कपूर,' दरशन बलिहारी ।।जय०५।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २७. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

झुक झुक नमूँ रे तोहे मणिधारी।
झुक झुक नमूँ रे तोहे गणधारी ।।टेर।।
तूँ तार भव तार अब तार।
अब तार तार तार अब तार रे ।। झुक० १।।
दिलदार सुखकार आधार कर पार।
अब पार पार पार भव पार रे ।। झुक०२।।
तेरी आन ली मान, तूँ प्रान, दिल जान ।
दिल जान जान जान दिल जान रे ।। झुक०३।।
अरदास, रख पास, सुखरास, भर आस ।
अब आस आस आस भर आस रे ।। झुक०४।।
आनन्द, जिनचन्द, गणइन्द, सुखकन्द ।
सुख कन्द कन्द कन्द सुख कन्द रे ।। झुक०५।।
गुण मूल, मत भूल, तेरी रूल, चिर फूल ।
चिर फूल फूल फूल चिर फूल रे ।। झुक०६।।
कहे 'राम,' गुण ग्राम, दिल थाम, चित्त थाम ।
अब थाम थाम थाम चित्त थाम रे ।।झुक०७।।

लक्ष्मीचन्द भंसाली रचित

## २८. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज - मिलू न तुम से जी घबराए (फिल्म : हीर राझा)*

तेरे दरस को जी ललचाए, देखूं तो झूमे गाये ।
हमें गुरु मिल गया है ।।
देहली का राजा, तेरी अर्थी उठी ना माणक चौक सें ।
शाही फरमान से भी, हिल न सकी हाथी के जोर से ।
राजा राणा सीस नमावे वही चरण पधराये ।।हमें० १।
छ: साल की उमर मे, तूने तोड़ी ममता की जंजीर को ।
दो ही वर्ष में पदवी, आचार्य मिली आपको ।
मणि मस्तक में ज्ञान की चमके, मणिधारी कहलाये ।। हमे० २।
सारा श्री संघ साथ घेरा, डाकुओ ने आके तुझे राह मे ।
वाह रे फकीर खैची, ऐसी लकीर तूने राह मे ।
देख देख डाकू घबराये, ऑख से ना दिख पाये ।।हमे० ३।
ओ मन वसिया, देखी महिमा तेरे नाम की ।
दर पे सवाली पड़े, जपते हैं माला तेरे नाम की ।
लक्ष्मी तुम्हीं से प्रीत लगाये, तुम्हीं को हाल सुनाये ।।हमे० ४।।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## २९. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – मेरी पत राखो गिरधारी )*

गुरु चरणों की बलिहारी सब भव भय भीति टाली ।।टेर।।
भीषण दु:ख मे सदियॉ बीती जन्म मरण भय भीति ।
भव्य स्वभाव परिपक्व बने कब, जानूं मोक्ष की रीति ।
करूँ मोह गगरिया खाली ।। गुरु.।।१।।
जीवन है एक क्षणिक सपना, मोह माया मे खपना ।
वीर प्रभु को नित्य ही जपना, अन्य नही कोई अपना ।
गुरुदेव ! तुमही रखवाली ।। गुरु. ।।२।।

तरुवर तुम हो प्रगट प्रभावी, दत्तसूरि पटधारी ।
सजीवन है शक्ति तुम्हारी, ध्यान धरे नर नारी ।
गुरु 'विचक्षण' करुणा निहाली ॥ गुरु.॥३॥

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ३०. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – खुशी खुशी कर दो विदा )*

चरणों में आये दादा ! नैया मेरी पार लगेगी ।
ले श्रद्धा का सम्बल आया, अरज मेरी सुननी पड़ेगी ।
द्वार पे आये शीश झुकाये, भाग्य से अनुपम दर्शन पाये ।
जीवन ज्योति जला ॥ अरज.॥१॥
दिव्य ज्ञानमय हो मणिधारी, कीर्ति तुम्हारी जग फैलाई ।
जिनचन्द्र सूरीश्वर दादा ॥ अरज.॥२॥
कर्म खाई जीवन में आई, हुई हैरान राह नहीं पाई ।
अब पाये सद्गुरु महान ॥अरज.॥३॥
गुण गायो मनहर 'विचक्षण' तेरा।
तुम चरणों में दादा नित्य रहे डेरा ।
माँगू मैं भव से विश्राम ॥अरज.॥४॥

प्र.विचक्षणश्री रचित

## ३१. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – चान्द सी महबूबा हो तुम )*

जगमग ज्योति जग मे चमके, चन्द्र सूरि गुरु राया ।
राजधानी दिल्ली नगरी मे, गुरुवर दर्शन पाया ।
सुरतरु सम सुखकारी दादा, जग मे नाम तुम्हारा है।
दर्शन आज प्रत्यक्ष मैं पाये, पुण्य प्रभात हमारा है।
मन की आशा पूर्ण करो गुरु, रत्नत्रयी वरदाया ॥जग.॥१॥
क्षणिक विकल्पित सुख के पीछे, यह संसार बढ़ाया है ।
भव-भव भटका, फिर भी न झटका, जन-रंजन मन भाया है ।

व-भव भटका, फिर भी न झटका, जन-रंजन मन भाया है ।
भव दुःखहारी, अर्ज हमारी, सम्यग् ज्ञान प्रदाया ।।जग.।।२।।
भक्त अनेकों तुम भक्ति से, मनवांछित फल पाते हैं ।
शुद्ध स्वरूप स्वयं प्रगटा कर, मोक्ष नगर पहुँचाते है।।
आत्मानन्दी मैं बनूँ 'विचक्षण' त्यागूं, ममता माया है ।जग.।।३।।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ३२. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – चन्दन सा बदन चंचल चितवन )*

जिनचन्द्रसूरि दादा मणिधारी चरणो मे अर्ज स्वीकारो मेरी ।
तुम भूल न जाओ भक्तो को, तुम हम सब के आधारी हो।।टेर।।
सुना है नाथ दुनिया में तेरा, परचा जग मे भारी है ।
दुःखहर सुखकर तू है जग का, श्रद्धा ले शरणे आई हूँ ।
अगर नही सम्भाल करो, रुल जाएगी यह जिन्दगानी ।।जिन.१।।
नहीं पाया धर्म का पानी कही, जीवन की गगरिया खाली है।
धधकती आग मे झुलस रही, जीवन हो रहा धूलधानी है ।
सम्यग् बुंदियाँ देदो मुझको, पाऊँ जन्म मरण विश्रांती ।।जिन.२।।
विज्ञान सूर्य सदा खिले, 'विचक्षण' गुरुवर जब मिले।
भव भ्रमण से छूट जाएँ, स्वज्ञान स्वराज्य पा जाएँ ।
इतना वर देदो ओ दादा,जिनचन्द्र सूरि तुम रखवारी।।जिन.।।३।।

प्र.विचक्षणश्री रचित

## ३३. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – विमलाचलना वासी )*

तुम हो तारण तरण, हम आये शरण, मणिधारा,
कर दो झटपट जग से किनारा ।टेर ।
यहाँ बीते काल अनन्ते, लाख चौरासी योनि भटके ।
अब तुम शरण मिला, जीतुं मोह किला, मणिधारा,
दे दो आत्म विजय मे सहारा ।तु.१।।

मेरी बीच भंवर में नैया, गुरु पार करो बन खिवैया ।
करुणा नजर करो, अज्ञान हरो, मणिधारा,
जल्दी दूर करो भव फेरा ।तु.२।
मैं हूँ दुःखिया दया दिखलाओ, प्रभो ! रत्नत्रयी प्रगटावो ।
स्वर्ण संयम वरुं, तप में यत्न करुं, मणिधारा,
'विचक्षण' के हो प्राण आधारा ।तु.३।।

प्र.विचक्षणश्री रचित

## ३४. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – कजरा मोहब्बत वाला)*

तूँ ही जग का रखवारा, भक्तों का तूँ प्रतिपाला ।
निर्धन हो या धनवान, तेरे तो सब ही समान ।
तूँ दादा ! दिल्लीवाला, मणिधारी चन्द्र उजाला,
देता इच्छित वरदान ।तेरे तो.।।१।।
बचपन में दीक्षा देकर, गुरुवर ने ज्ञान पढ़ाया ।
आठ वर्ष की वय में, आचार्य पदवी पाया ।
दत्तसूरि का प्यारा, पटधारी संघ रखवाला ।
भक्त अनेकों तारा, बिगड़ा सब काम संभाला ।
मूर्ख हो या गुणवान ।तेरे तो. ।२।
निर्धन धनवान बनाता, भूलों को मार्ग लगाता ।
अज्ञानी ज्ञान सिखाता, संकट में प्राण बचाता ।
शासन के गगन मण्डल पर, स्वर्ण रवि प्रगटाया ।
दुनिया के हर कोने में, तेरा जय नाद गुंजाया ।
'विचक्षण' हो या हो नादान । तेरे तो. ।।३।।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ३५. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – नगरी -नगरी द्वारे द्वारे )*

भव-भय भंजन, करो ज्ञानांजन, चन्द्र सूरि गुरुराज रे ।

माता देल्हण के तुम नन्दन, पद कज वन्दन आज रे ।।टेर।।
जग मे जीवन की सब किरिया, स्वार्थ मोह वश होती है.... । २।
बिना स्वार्थ सब जग को तूँ ही, देता ज्ञान की ज्योति है ....। २।
इसीलिए सद्‌गुरु की महिमा, सब धर्मो मे आज रे ।। माता.१।।
श्रद्धा सम्बल साथ में लाया, एक तेरा विश्वास रे । २ ।
शक्तिबल दो भक्त बनूँ मै, नाम रटूँ प्रति श्वास रे ..... ।२।
तूं है मेरा, मै तुझ चेरा, छोडुँ सब जग काज रे ।।माता.२।।
दूर देश से हम सब चल कर, आये गुरु तुम धाम रे ..... । २।
एक नजर जो हम पर कर दो, सफल बने सब काम रे ..... ।२।
नम्र याचना, एक कामना, पार करो सिरताज रे ।।माता.३।।
सुखमय शासन पाया मैने, मानूं धन्य तकदीर रे ..... ।२।
आत्मिक शान्ति पाने हेतु, खूब करुँ तदबीर रे ..... ।२।
स्वर्ण समान बने शुद्ध जीवन,'विचक्षण'सजे शिव-साज रे ।।माता.४।।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ३६. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज -- बार बार तोहे क्या कहे स्वामी )*

मणिधारी जिनचन्द्र सूरीश्वर, नमन करें शतवार ।
गुरु बिन जग मे कोई न तारणहार ।।टेर।।
भूमण्डल की परिक्रमा मे, बीता काल अनन्ता है ।
सुख दुःखमय जीवन जीने मे, आत्मा स्वयं नियन्ता है ।
भूल भयंकर आज समझ मे, आई गुरु तुम द्वार ।।गुरु.१।।
आत्मा चेतन, कर्म अचेतन, इनका सम्मिश्रण कैसा ?
सत्-चित् आनन्दमय स्वभाव को, समझा कनकोपल जैसा ।
हे गुरो ! पुरुषार्थ जगादो, हो जाऊँ भवपार ।।गुरु.२।।
सुखसागर-मय स्वर्ण साधना करते है जो जित-रागी ।
धन्य जगत मे जन्म उन्हीं का, बनते हैं वे बड़भागी ।
जल पंकज सम शुद्ध अवस्था, 'विचक्षण' करे स्वीकार ।।गुरु.३।।

प्र.विचक्षणश्री रचित

## ३७. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – घर आया मेरा परदेसी )*

सूखे चमन में आए बहार, गुरु की महिमा अपरम्पार ।।टेर ।।
ऐसे गुरु की जय बोलो, अन्तर घट के पट खोलो ।
करलो वन्दन बारम्बार । गुरु. १।
भूखे को भोजन देते, दुखियों की पीड़ा लेते ।
अन्धे नयन हों ज्योतिदार ।गुरु. २।।
रोग शोक दुःख दूर कर, अशुभ कर्म चकचूर करे ।
दीनों के भरते भण्डार ।गुरु. ३।
राग द्वेष बंधन टूटे, भव भ्रमण मेरा छूटे ।
मणिधारी अर्जी स्वीकार ।गुरु.४।।
मानव-भव यह स्वर्ण समान, ज्ञान 'विचक्षण' दो वरदान ।
जन्म मरण भ्रम को अब टार ।गुरु. ५।।

शशिप्रभाश्री रचित

## ३८. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – अजी रूठ कर अब )*

तुम्हारी शरण में दादा आयेंगे हम,
तुम्हारे सुयश को सदा गायेंगे हम ।।स्थायी ।।
तुम्ही देव माता पिता हो हमारे,
तुम्ही जिन्दगी के हो मात्र सहारे ।
तुम्हें छोड़ गुरुवर कहाँ जायेंगे हम,
तुम्हें मणिधारी सदा ध्यायेंगे हम ।।तुम्हारी.१।।
क्रोधादि शत्रु सताते हमे है,
नरकादि जीव में भ्रमाते हमे हैं
इन्हें अब जीवन से हटायेंगे हम,
तुम्हारी कृपा से मुक्ति पायेंगे हम ।।तुम्हारी .२।।

करदो कृपा गुरु हम पै अब ऐसी,
पायें जो शक्ति मिटा पायें वैसी ।
तुम जैसा दाता कहाँ पायेगे हम,
'शशि' को यह कह दो न विसरायेगे हम ।।तुम्हारी .३।

प्र. सज्जनश्री रचित

## ३९. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – मै एक छोटा सा मै इक नन्हा सा)*

तुम ही स्वामी हो अन्तर्यामी हो, दादा सा शरण आयी हूँ ।
गुरुदेव विनति स्वीकार करो । स्थायी ।
मणिधारी दादा की गरिमा, तीन भुवन में छाई ।
अद्भुत है महिमा की गाथा, सुरनर ने मिल गाई । तुम ही. १।
बड़े-बडे राजा महाराजा, चरणो मे शीश झुकाते ।
बड़े-बड़े पण्डित मानी भी, वाद से गुरु कतराते । तुमही.२।
समता कर सके ज्ञान विज्ञान मे, नहीं ऐसा कोई ज्ञानी ।
त्रयोदश वर्ष के युगप्रधान का, नहीं दूसरा सानी ।।तुमही.३।
वीर-शासन को खूब दीपाया, लघु वय मे ही गुरुने।
महत्तियाण जाति प्रतिबोधी, पाया सुयश था गुरुने ।।तुमही.४।
आज आपकी पुनीत परम्परा, क्षीण है होती जाये ।
अभ्युदय हो दादा गच्छ का, 'सज्जन' विनय सुनावे ।। तुमही.५।

प्र. सज्जनश्री रचित

## ४०. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – वीणावादिनी वरदे ऽ ऽ ऽ )*

दादा आपकी जय हो ... जय हो जय हो ... दादा ।
खरतर-नभरवि वादि अद्रि पवि,मणिधारी की जय हो...दादा।।टेर।।
शिशुवय मे ही व्रतधारी बन, अद्भुत प्रतिभा से विद्यार्जन ।
कर आचार्य पद प्राप्त गच्छ के ... बाल सूर्य जय हो ... दादा।१।

त्रयोदश वर्ष के युगप्रधान की, विम्भयकारी ज्ञान ध्यान की ।
कोटि-कोटि जनमुक्त कण्ठ से कहते थे जय हो ... दादा ।२।
जागृत ज्योति मिहिरावलि में, प्रत्यक्ष प्रभावक हो इस कलि मे।
ज्ञान मण्डली विनय भक्ति से बोले 'सज्जन' जय हो.... दादा ।३।

प्र. सज्जनश्री रचित

## ४१. मणिधारी जिनचन्दसूरि स्तवन

*(तर्ज – प्रभु मेरे अवगुण चित्त न धरो )*

मणिधारी दादा संघ में उदय करो ।।स्थायी ।।
विक्रमपुर अवतार तुम्हारा, पितु राशल देल्हणदे-दुलारा ।
हुआ बालमुनि सखरो ।मणि.१।
दादागुरु का पाट दिपाया, नव वर्ष के सूरिपद पाया ।
तेरह वर्षीय युगप्रवरो । मणि.२ ।
अद्‌भुत प्रतिभा के तुम स्वामी, वादिमद-खण्डन हुए नामी ।
जग में है सुयश खरो ।। मणि.३।
दादागुरु आदेश भुलाए, भावि-भाव-वश दिल्ली आए ।
स्वर्ग प्रयाण करो ।।मणि. ४।।
बिच बाजार में दाह कराया, मस्तक मणि श्रावक विसराया ।
मुस्लिम हाथ परो ।। मणि. ५।
मिहिरावलि में आप विराजे, कीर्ति आपकी विश्व मे गाजे ।
भक्त भण्डार भरो ।।मणि.६।
'ज्ञानमण्डली' शरण मे आयी, 'सज्जन' ने यह महिमा गाई ।
नैया पार करो ।।मणि.।।६।।

सुवर्णमण्डल रचित

## ४२. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – हो भारत के रखवारे )*

हे ज्ञान दीप, भारत प्रदीप, तव पद कज शीश झुकाये,
हम दर्शन करने आये ।

मदनपाल नृप अति आग्रह से, गुरुवर दिल्ली आये ।
सोई मानवता विकसित करने, दिव्य सन्देश सुनाये ।
जीओ और जीने दो ऐसा, गुरु वाणी ज्ञान जगाये ।।हम.१।।
सन्त शिरोमणि चन्द्र सूरीश्वर, सब ही के मन भाये ।
छह वर्षो की बालक वय में गुरु दत्त से दीक्षा पाये ।
उनके पट्ट विभूषित तुम, सूरि सम्राट कहलाये ।।हम.२।।
पूरे भारत का भक्त संघ मिल, जयन्ति आज मनाये।
तव गुण-स्तवना-अर्चन करके, पुण्य अनन्त कमाये ।
सन्त, भक्त सब ही मिल करके, गौरव गाथा गाये ।।हम.३।।
अस्सी वर्ष की उम्र में देखो, मील आठ सौ आये ।
विज्ञानश्री जी नाम है उनका, त्याग मूर्ति कहलाये ।
गुरु की श्रद्धा भक्ति ने ही, अरमान सफल है कराये ।।हम. ४।
'सुवर्ण मंडल' है अति हर्षित, सब साथ मे दर्शन पाये ।
सन्त विचक्षण चरण शरण मे, जीवन सफल बनाये,
ऐसा दो वरदान सभी को, सम्यग् दर्शन पायें ।।हम.५।।

सूरज रचित

## ४३. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – जब तुम्ही चले परदेस, लगाकर ठेस )*

क्यूं गये गुरु दिल तोड़, हमे यहां छोड़ कहो मणिधारी।
आये हैं शरण तुम्हारी ।टेर।
लाखो को तुमने तारे है, हम भी तो भक्त तुम्हारे है ।
अब तुम बिन स्वामी कौन करे रखवारी ।। आये. ।।१।।
इस मन ने मार्ग हटाया है, कंटक मे जाय फंसाया है ।
तुम बिन अब किसके होय सहारी ।।आये. २।।
घर घर मे बाट तुम्हारी है, भक्तों पर विपदा भारी है ।
टक टकी लगाये देखे वाट तुम्हारी ।।आये.।।३।।
जब तुमको ऐसा करना था, क्यों इतना प्रेम बढाना था ।

तुम बिना 'सूरज' कैसे हो भवपारी ॥आये. ४॥

## ४४. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

तुम तो भले विराजो जी,
मणिधारी महाराज दिल्ली में भले विराजो जी ॥ टेर ॥
नर नारी मिल मन्दिर आवे, पूजा आन रचावे ॥
अष्ट द्रव्य पूजा में लावे, मन वांछित फल पावे ॥ तु० १ ॥
आशा पूरो संकट चूरो, ये है विरुद तुम्हारो ।
आधि व्याधि सब दूरे नाशो, सुख सम्पत दे तारो ॥ तुम०२॥
वाद विवाद जन जय पामें, तारे जलधि जहाज ।
वाट घाट भय पीड़ा भाजे, समरण श्री गुरुराज ॥ तुम० ३ ॥
पुत्र पुनीता परम विनीता, रूपे लक्ष्मी नार ।
ऋद्धि सिद्धि सुख सम्पत्ति दीजे, भल भरजो भण्डार ॥ तुम. ४॥
सेवक ऊपर करुणा करजो, महिर नजर तुम धरजो ।
लक्ष्मी लीला घर में भरजो, एतो काम तुम करजो ॥तुम०५ ॥

## ४५. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

महिमा तेरी सबसे निराली, जय गुरुवर मणिधारी ॥टेर॥
तेरे द्वार पर जो कोई आवे, तुम चरणन में शीश झुकावे ।
श्रद्धा से तोहे पखरावे, तिनके संकट हारी ॥ महिमा. १ ॥
चमत्कार तेरो परतिख सद्गुरु, कलयुग को तूं है अवतारी ।
नाम उच्चारत कारज सारे, बांह गहै मझधारी ॥ महिमा. २ ॥
जंगम युग प्रधान भट्टारक, श्री जिनचन्द्रसूरि मणिधारी ।
सकल मनोरथ पूरे होवें, तुझ दरिशन बलिहारी ॥ महिमा. ३ ॥

## ४६. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(वन्दे मातरम्)*

वन्दे SSS ... गुरुवरम्
खरतरं, व्रतधरं, परमत-जयकरं,
भाले-मणिधरम् ..... गुरुवरम् ॥ वन्दे० १ ॥

दिव्यरूपजित कुसुम-सायकं, प्रज्ञान्यक्कृत् देवनायकम् ।
ज्ञायकं वांछित-दायकं, वरदं सुखदं युगवरं ।।वन्दे० २।।

## ४७. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(राग-सोरठ तेवडा)*

श्री जिनचन्द सूरि दयाल, मुझ पर महेर करो मयाल ।
जन सुनि ढरंत सहज ही, दुःख हरत ततकाल ।।१।।
कृपा मौजु दीन पर किये, वरद परम कृपाल ।
दिल्लीपति होइ कर्यो उत्सव, गुरु प्रवेश तिहिं काल ।।२।।
पद्म धनपालादि कितने ही, बेग कीन निहाल ।
हम हूं पर जब परत संकट, देत ततखण आवी टाल ।।३।।

जिनचन्द्रसूरि रचित

## ४८. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि आरती

जय जय मणिधारी,
आरति करूँ हितकारी, सुख सम्पति कारी ।। जय० ।।
गुण मणि आगर महिमा सागर, भवि जन हितकारी ।
दीनदयाल दया कर मोपर, जिन शासनवारी ।। जय० १ ।।
ग्यारहसे सत्तानवे वरसे, अपनी हरख वधाई ।
बारेसें तेवीसे वर्षे, सुर पदवी पाई ।। जय० २ ।।
कर जोड़ी सेवक गुण गावे, मन वंछित पावे ।
श्री 'जिनचन्द्र' कृपा कर मोपर, मंगल माला घर आवे।।जय०३।।

जिनहरिसागरसूरि रचित

## ४९. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि आरती

जय जय मणिधारी, जग जन उपकारी ।
ओम् जय जय मणिधारी ।।टेर।।
शासन थंभ समाना सद्गुरु, आरति हितकारी ।
दिल्ली में दरशन कर परसन, होवे नर नारी ।

ओम् जय जय मणिधारी ।।१।।
मदनपाल नरपति प्रतिबोधक, संघ वृद्धिकारी ।
महतियाण महती जाति तें, समकित ५रचारी ।।
ओम् जय जय मणिधारी । २।।
'जिन हरि' पूज्य परमगुरु शरणा, भव भव सुखकारी ।
ध्याऊं पूजूं पुण्य योग से जय मंगलकारी ।।
ओम् जय जय मणिधारी ।।३।।

महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित

## ५०. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि आरती

जय जय आरती मणिधर चंदा, श्री जिनकुशल करो आनन्दा।ज०।
प्रथम आरती ऋद्ध सिद्ध दाता, सांगा सा गुरु परचा पाता।ज०१।
दूजी आरती अरिभय परिहर, सुजाणसिंह बीकाणा नरवर।ज०२ ।
तीजी आरती जहाज तिराई, गूजरमल्ल बोथरा सहाई ।ज०३।
चौथी आरती परतिख दरसण,कर्म बच्छावत कूं किया परसन। ज०४।
पांचमी आरती श्रावक वृद्धि, राजन प्रतिबोधे दे सिद्धि ।ज० ५।
छट्ठी आरती बन्ध छुड़ावे, रूपचन्द को दरस दिखावे ।ज० ६।
सातमी आरती भक्त सहाई, समरयां सानिध दे गुरुराई ।ज० ७।
जिनचारित्रसूरि पद ध्यावे, पाठक 'राम' सदा फल पावे ।ज०८।

महेन्द्रप्रभाश्री रचित

## ५१. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

तेरा आज स्वर्ग दिन आया, हो गुरुवर दर्श दिखा ।मणि.१।
देल्हण देवी की कुक्षी से जन्मे,कि देख देख पिता हर्षे हर्षे।मणि.२।
गुरुदेव बड़े उपकारी, कि गुण गावे नर नारी । मणि.३।
जो उनका ध्यान लगाते, कि मन वांछित पाते । मणि.४।
छ: वर्ष की उम्र है आई, कि पावन दीक्षाधारी । मणि.५।
आठ वर्ष में आचार्य पद पाया, कि जग का उद्धार किया।मणि.६।

स्वर्गवास पाया देहली में, कि भादो वदी चौदस आयी ।मणि.७।
'महेन्द्रप्रभा' तेरे चरणे आये, कि भक्ति से शीष झुकाए ।मणि.८।

महेन्द्रप्रभाश्री रचित

## ५२. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – यशोमति मैया से )*

रास जी के नन्द्र, देल्हण देवी प्यारा ।
मणिधारी तुम हुए, जग प्रतिपाला ।
इस पृथ्वी पर अवतारी आया ।
जीयो और जीने दो संदेश लाया ।
चमका दुनिया में तेर ऽऽ ..... नाम निराला .....
देल्हण देवी प्यारा ।१।
छः वर्ष की उम्र मे, तोड़ा कर्म भारी ।
आठ वर्ष की उम्र मे, आचार्य पद धारी ।
ज्ञान-ध्यान देकर तूने हो ऽऽ किया उद्धारा ।
देल्हाण देवी प्यारा ।२।
पाया देवलोक तूने दिल्ली मे आके ।
'महेन्द्रप्रभा' ने तेरे गुण गाके ।
दर्शन देना दादा हो ऽऽ भक्त की आके .....
मणिधारी दादी ..... ।३।

## ५३. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – गोरी है कलाइया )*

गुरु की नगरियां, है आई देखो, झूम झूम दुनियां ।
समां है, सुहाना, करो वन्दना ।
होऽऽ गुरु हो लगाले प्रीत – आ के मतवाले,
जो भी मांगे, इच्छित फल पा ले ।
विपदा को टारे वो ही, तेरे है सहारे ये ही ।
गुरु है बड़े ही दिलवाले ऽ गुरु की नगरियां ।

दिल में बा के जो भी – नाम रहेगा,
दरस गुरु का उसे, आज मिलेगा।
बन के दिवाना, जो आके, इस दर पे झुकेगा,,
जिन्दगी में पाए, खुशहालियां ।।गुय. ।।१।।
शान है निराली कैसी, झूमे महरौली ,
मस्तक पे चमके देखो, ज्योत मणी की ।
गूँज रही है, चहूँ पे जयकार गुरु की ।
बाजे बाजे, गुरु की बधाईयां ।।गुरु.।।२।।
हिली ना जो ताकतों से, यही वो रथी है,
चन्द्रसूरि के पावन, चरण यही है ।
शीष नवाले मिली है तुझे आज मिला है,
दयालु गुरु की मेहरबानियां ।।गुझ.।।३।।

## ५४. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – हम प्यार करने वाले ....)*

गुरु नाम, लेने वाले – इस दर पे, ओ आने वाले,
इस दर पे ओ, आने वाले ।
नाम लेनेवाले, तर जाएंगे शान से जीएंगे, मुस्काएंगे ।
प्रीत लगाई, जिसने गुरु से, उसका जीवन, धन्य हुआ ।
दर्श किया है, जिसने गुरु का, उसका सोया भाग्य जगा ।।
लाखो आएं, इन चरणो में, तू भी आ के, शीश नवा ।
मांगा है जिसने, जो भी गुरु से, पाया वो भी उसने गुरु से ।
आशाओ के, दीप जलेंगे, जो भी श्रद्धा से, आएंगे ।।
नाम लेनेवाले, तर जाएंगे, शान से जीएंगे, मुस्काएंगे ।।१।।
कितना है पावन, आज ये शुभ दिन, मंगलमय है, दादावाड़ी।
भक्तजनों को, गुरु भक्ति से, महक रही है, ये फुलवारी ।
जय मणिधारी, जय मणिधारी, गाए, डारी - डारी ।
कण कण मे है, ज्योति मणि की, झूम के नाचे, आज हवा भी ।

आज दरस, साक्षात गुरु के, किस्मत वाले. पाएंगे ।।
नाम लेने वाले, तर जाएंगे, शान से जिएंगे, मुस्काएंगे ।।२।।

## ५५. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – हमने घर छोडा है .... )*

गुरु नाम सहारा है, लाखो को तारा है,
नाम लिए जाएंगे, इस दर पे आएंगे ।
दर्शन बिना, दादा मेरे, दिल न कभी चैन आए,
जब तक रहेगा, ये जीवन गुरु, प्रीत ना टूट जाए ।
जब जब नाम लिया है, तू ने थाम लिया है,
हम तेरे चरणों में, आए है आएंगे ।।१।।
सद्ज्ञान की, ज्योति प्रखर तूने गुरुवर जलाई,
मंजिल मिली है, सच्ची हमें, जब से लगन है लगाई ।
ओ महरौली वाले दादा आप निराले ....
हम तेरे चरणों मे आए है आएंगे ।।२।।

## ५६. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – लगी आज सावन की . ..)*

गुरुवर तुम्हारी, शरण मिल गइ है ।
हुई आज पावन, मेरी जिन्दगी है ।।
तू मुझपे दया का, सदा हाथ रखने,
कि सद्राह पर है, गुरु मुझको चलाना ।
मैं दर्शन दिवाना, प्रभु आन देना,
कि ऐसी लगन आज, दिल मे लगी है ।।१।।
है श्वासों की धड़कन मे, सुमरण तुम्हारा,
गुरु तेरी भक्ति ने, जीवन संवारा।
करुं क्या मैं अर्पण, न कुछ पास मेरे,
तूं मेरा, मै तेरा, यही बन्दगी है ।।२।।
लगी प्रीत तुमसे, न ये टूट जाए,

ये विश्वास का दीप, बुझने न पाए ।
ले श्रद्धा सुमन आज, दर पे खड़ा हूँ,
मेरे दिल में मूरत, तुम्हारी बसी है ॥३॥

## ५७. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*(तर्ज – जीना है प्यार मे जीना .. लव-लव-लव)*

जाना है, जग से जाना, जाने से फिर क्या डरना,
जाने से डरने वाले, पार वो करें ।
आज चरणों में आजा, लिए जा नाम गुरु का,
भक्ति से हो जाएगा, पार, पार पार ॥
मणिधारी का, नाम ले देखो, दिल में धर के ध्यान तो देखो,
इस जीवन में ज्ञान भरेगा – मानव ।
महिमा है गुरुदेव की भारी, कैसी पावन दादाबाड़ी,
पल-पल गुणगान किए जा मानव ।
श्रद्धा से, ध्यान लगाना, कर्मो से मुक्ति पाना,
भक्ति से हो जाएगा, पार, पार पार ॥१॥
सच्चे दिल से, प्रीत लगाना, आशाओ के दीप जलाना,
भक्ति धुन में, झूम के गाना – मानव ।
काया का है, क्या ठिकाना, ओ प्राणी तूं, भूल न जाना,
पल में हो क्या, ये किसने जाना ।
क्या लेके, आया है तूं, क्या ले के जाएगा तूं,
भक्ति से हो जाएगा – पार, पार, पार ॥२॥

## ५८. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – जहाँ डाल डाल पर सोने की चिड़िया )*

जिन शासन के उजियारे हो, मणिधारी चन्द्र सूरीश्वर,
दर्शन दो आज दया कर २ ।
जिनदत्तसूरि के पट्टधारी, जैनो में एक प्रभाकर,
दर्शन दो आज दयाकर ॥

गुरु मदनपाल महाराज को, तुमने ही दी थी दीक्षा,
प्रचार कराया जैनधर्म का, सच्ची दी थी शिक्षा २ ।
यहाँ त्याग और तप-संयम का, उपदेश दिया समझकर ।।१।।
था अलौकिक वो चमत्कार, जो रथी न उठने पाई,
तब हुआ प्रभावित बादशाह, मिल महिमा सबने गाइ २।
यह महरौली की दादाबाड़ी, वही धरा है मन हर ।।२।।
हम नत मस्तक हो चरण कमल में, श्रद्धा सुमन चढाएं,
है कोटि-कोटि उपकार संघ पे, कभी भूल ना पाए २।
चहूँ गूंज रही जयकार तुम्हारी, आज विश्व मे गुरुवर ।।३।।
है जन्म महोत्सव आज गुरु का, मंगल दीप जले है,
इस पुण्यधरा के कण-कण मे, भक्ति के फूल खिले है २।
यहाँ झूम-झूम के दिवाने, आए भक्ति मे रंग कर ।।४।।

## ५९. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – मुझे नीद न आए )*

तूं ही प्रीत निभाए, हमे राह बताए,
दिल गाए गुरु, झूम के गाए ।
महरौली मे ये, दिल खो गया २।।
प्राण से प्यारा हमको, गुरु का नाम है,
महरौली की दादाबाड़ी, धाम है ।
दादा मेरे दादा, क्या शान है,
सब की जुबां पे, नाम है ।
इस दर पे जो आए, उसे अपना बनाए,
दिल गाए गुरु, झूम के गाए ।।१।।
दर्शन की अभिलाषा, से हम आए है ।
तुम पे श्रद्धा, विश्वास का दीपक लाए हैं ।
गुरु मेरे चन्द्र महान है, कोटि कोटि प्रणाम है ।
हम शीष झुकाए, तेरी शरण मे आए ।

दिल गाए गुरु, झूम के गाए ।
महरौली में ये, दिल खो गया ।।२।।

## ६०. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

*( तर्ज – कबूतर जा – जा – जा )*

दिवाने गा– गा– गा, दिवाने आ– आ– आ–
धूम मची है महरौली में, भक्ति से खो जा। दिवाने गा–गा–गा–
ओ महरौली, आनेवालो, श्रद्धा गुरु पे, रखना तुम,
शीश नंवाना, सच्चे दिल से, नाम गुरु का लेना तुम ।
झूम-झूम के, आज गुरु की, जय जय करता जा ।।१।।
चन्द्रसूरि की महिमा भारी, लाखों दर पे आते है,
इन चरणों में ध्यान लगाकर, मन इच्छित फल पाते हैं ।
नमस्कार है, चमत्कार को, दादा के गुण गा.।।२।।
कितनी है ये, पावन धरती, कण कण, मंगल गाए ,
करके दर्शन, मणिधारी के, कली कली, मुस्काए ।
दिल में गर, विश्वास हो तेरे, भक्ति करता, जा. ।।३।।

## ६१. मणिधारी जिनचन्द्रसूरि स्तवन

सररर –रर–रर – भक्तजनों की रेल, चली है – गुरु द्वार ।
मणिधारी जिनचन्द्रसूरि की, करती, जय-जयकार ।।
विक्रमपुर का, नन्हा वालक, चन्दसूरि, कहलाया,
अल्पायु में, दीक्षा लेकर, जेन धरम, चमकाया २
जिनशासन की शान निराली, गाओ, मंगलाचार ।।१।।
है अपार महिमां, गुरुवर की, जान सका है कौन,
बीचवास दे, गुरु रथी को, हिला सका था कौन २
किए कोटि, वन्दन चरणों मे, गूँज उठी, जयकार ।।२।।
महरौली की, दादावाड़ी, पहुँच गई है, मेल,
करके दरसन गुरुदेव के, धन्य हुई ये रेल २
इस गाड़ी का, खेल निराला, आए, बारम्बार ।।३।।

# दादा श्री जिनकुशलसूरि

प्रत्यक्ष प्रभावी युगप्रधान तीसरे या छोटे दादाजी के नाम से विख्यात जिनकुशलसूरि एक असाधारण महापुरुष थे। आपका जन्म सिवाणा में संवत् १३३७ मिगसर वदि तीज के दिन हुआ था। छाजेड गोत्रीय मंत्री देवराज आपके पितामह थे और जैसल / जिल्हागर आपके पिता थे। आपका जन्म नाम कर्मण था। कलिकालकेवली जिनचन्द्रसूरि जो कि संसार पक्ष मे आपके चाचा होते थे के उपदेश से प्रतिबोध पाकर उन्ही के करकमलो से संवत् १३४५ फाल्गुन शुक्ला अष्टमी के दिन गढसिवाणा में अर्थात् अपनी जन्मभूमि मे ही दीक्षा ग्रहण की। आपका दीक्षित होने पर नाम रखा गया था कुशलकीर्ति। तत्कालीन गच्छ के वयोवृद्ध गीतार्थ उपाध्याय विवेकसमुद्र के पास समस्त शास्त्रो का अध्ययन किया था। १३७५ माघ सुदि बारस को बड़े महोत्सव के साथ जिनचन्द्रसूरि ने कुशलकीर्ति गणि को नागोर मे वाचनाचार्य पद प्रदान किया था। गच्छनायक जिनचन्द्रसूरि का स्वर्गवास हो जाने पर उनके निर्देशानुसार ही संवत् १३७७ ज्येष्ठ वदि ग्यारस के दिन अणहिलपुर पाटन में महामहोत्सव के साथ अनेक देशो के संघ के समक्ष वाचनाचार्य कुशलकीर्ति को आचार्य पद पर स्थापित किया गया और इनका नामकरण किया गया जिनकुशलसूरि । इस उत्सव का सारा आयोजन पाटण के सेठ तेजपाल रुद्रपाल ने किया था।

संवत् १३७८ का चातुर्मास भीमपल्ली मे किया। वहां हेमभूषण गणि को उपाध्याय पद और मुनिचन्द्र गणि को वाचनाचार्य पद दिया और अनेको को दीक्षा दी। विवेकसमुद्रोपाध्याय का सांध्यकाल निकट जानकर पुनः पाटण आये और उन्हें विधि पूर्वक अनशन करवाया। संवत् १३७८

ज्येष्ठ शुक्ला दूज को उनका स्वर्गवास हुआ। आषाढ शुक्ला तेरस के दिन पाटण में ही उनके स्तूप की प्रतिष्ठा करवाई। विवेकसमुद्रोपाध्याय ने ही तत्कालीन गणनायक कलिकालकेवली जिनचन्द्रसूरि, दिवाकराचार्य, राजशेखराचार्य, वाचनाचार्य राजदर्शनगणि, वाचनाचार्य सर्वराजगणि आदि अनेक मुनिगणो को आगम, व्याकरण, न्याय, आदि शास्त्रों का अभ्यास करवाया था।

संवत् १३७९ मिगसर वदि पांचम को पाटण के शांतिनाथ विधि चैत्य में एक विशाल प्रतिष्ठा महोत्सव हुआ। सेठ तेजपाल ने यह महोत्सव करवाया। इस प्रतिष्ठा के अवसर पर रत्नादि निर्मित १५० प्रतिमाएं एवं जिनचन्द्रसूरि, जिनरत्नसूरि आदि विम्वों की प्रतिष्ठा की थी।[१] इसी दिन शत्रुंजय महातीर्थ पर खरतरवसही में मानतुंग प्रासाद का शिलान्यास भी किया गया था। प्रतिष्ठा के पश्चात् सूरि महाराज बीजापुर, त्रिश्रृंगम, तारंगा आदि होकर पाटण आये और चातुर्मास पाटण में किया।

संवत् १३८० कार्तिक सुदि चौदस के दिन आचार्य महाराज ने सेठ तेजपाल रुद्रपाल द्वारा निर्मापित मानतुंग विहार जिनालय मे आदिनाथ भगवान की २७ अंगुल की प्रतिमा, जिनप्रवोधसूरि, जिनचन्द्रसूरि आदि अनेक प्रतिमाओ की प्रतिष्ठायें करवाई।

---

१. संवत १३७९ मिगसर वदि पांचम के दिन प्रतिष्ठित कुछ मूर्तियां आज भी निम्न स्थानो मे प्राप्त हैं :—

१. समोसरणपट्ट, पार्श्वनाथ मंदिर हाला, २. महावीर मूर्ति, कुन्थुनाथ मंदिर अनतगढ, ३. जिनचन्द्रसूरि मूर्ति, शांतिनाथ मंदिर नाफोडा, ४. जिनरत्नसूरि मूर्ति, शत्रुंजय देहरी नं. ७८४/३४/२, ५. पद्मप्रभुमूर्ति, शत्रुंजय देहरी नं. ११४ खरतरवसही, ६. महावीर मूर्ति, शत्रुंजय देहरी नं. १०१ खरतरवसही, ७. अनन्तनाथ मूर्ति, शत्रुंजय देहरी नं. ९७/२ ८. आदिनाथ मूर्ति, शत्रुंजय देहरी नं. ९७/३३ समोसरण परिसर, ९ पार्श्वनाथ पंचतीर्थी, पद्मप्रभ मंदिर लखनऊ.

दिल्ली निवासी श्रीमालकुलोत्पन्न सेठ रयपति ने सम्राट गयासुद्दीन तुगलक से तीर्थ-यात्रा का फरमान प्राप्त किया कि "जिनकुशलसूरिजी महाराज की अध्यक्षता मे सेठ रयपति श्रावक का संघ शत्रुंजय, गिरनार आदि तीर्थयात्रा के निमित्त जहां-जहां जाये वहां-वहां इसे सभी प्रान्तीय सरकारे आवश्यक मदद दे और संघ की यात्रा मे बाधा पहुंचाने वाले लोगो को दंड दिया जाये।" फरमान प्राप्त करने के पश्चात् संघ यात्रा के लिए सेठ रयपति ने आचार्यश्री से अनुमति चाही। आचार्यश्री से तीर्थ-यात्रा का आदेश प्राप्त कर सेठ रयपति ने वैशाख वदि सातम को विशाल संघ के साथ दिल्ली से प्रस्थान किया। संघ कन्यानयन, नरभट, फलौदी होता हुआ पाटण पहुंचा। वहां सूरिजी से संघ मे साथ पधारने की प्रार्थना की। जिनकुशलसूरिजी भी अपने विशाल समुदाय के साथ संघ यात्रा मे सम्मिलित हुए। संघ आषाढ वदि छठ को शत्रुंजय पहुंचा। वहां दो दीक्षाएं हुई। सप्तमी के दिन समवसरण, जिनपतिसूरि, जिनेश्वरसूरि आदि गुरुओ की प्रतिष्ठाये करवाई। आषाढ वदि नवमी के दिन व्रतग्रहण समारोह हुआ और उसी दिन सुखकीर्तिगणि को वाचनाचार्य पद प्रदान किया। यह विशाल यात्री संघ शत्रुंजय से प्रस्थान कर आषाढ सुदि चौदस के दिन गिरनार पहुंचा। यात्रा संपन्न कर सूरिजी पाटण पधार गये और संघ वहां से वापस दिल्ली की ओर प्रस्थान कर गया।

संवत् १३८१ वैशाख वदि पांचम को पाटण के शांतिनाथ विधि चैत्य में सूरिजी की अध्यक्षता मे विराट प्रतिष्ठा महोत्सव हुआ। [१] इसमे अनगिनत जिन प्रतिमाएं जिनप्रबोधसूरि,

---

१. मुनिसुव्रतमूर्ति, शत्रुंजय देहरी नं. १०० खरतरवसही परिसर,
महावीर मूर्ति, जैन मंदिर सराणा
पचतीर्थी, भाभा पार्श्वनाथ मंदिर पाटण
अबिका मूर्ति, पार्श्वनाथ मंदिर हाला

[२] जिनचन्द्रसूरि, अम्बिका[३] आदि मूर्तियों की प्रतिष्ठा करवाई। वैशाख वदि छठ के दिन जयधर्मगणि को उपाध्याय पद दिया।

भीमपल्ली के श्रावक वीरदेव ने सम्राट गयासुद्दीन से तीर्थ-यात्रा का आदेश प्राप्त कर सूरिजी की निश्रा मे ज्येष्ठ वदि पांचम को भीमपल्ली से संघ निकाला। यह विराट संघ वायड, सेरीसा, सरखेज, आसापल्ली, खम्भात होता हुआ शत्रुंजय पहुंचा। वहां आदिनाथ मंदिर के विधिचैत्य में नवनिर्मित चतुर्विंशति जिनालय एवं देवकुलिकाओं पर कलश व ध्वज आदि का आरोपण हुआ। तीर्थ यात्रा सानन्द संपन्न कर संघ वापस लौटता हुआ सेरीसा, शंखेश्वर, पाडल होते हुए श्रावण सुदि ग्यारस को भीमपल्ली पहुंचा।

संवत् १३८२ वैशाख सुदि पांचम को भीनमाल में श्रावक वीरदेव ने महामहोत्सव किया जिसमें अनेक संघो की उपस्थिति में विनयप्रभ आदि अनेकों को आचार्यश्री ने दीक्षा प्रदान की। वहां से सूरिजी साचोर, लाटहृद होकर बाडमेर पधारे। वही जिनदत्तसूरि रचित चैत्यवंदन कुलक पर विस्तृत टीका की रचना आपने की। संवत् १३८३ पोष सुदि पूनम को अनेको को दीक्षाएं दीं। वहां से लवणखेटक होकर समियाणा होते हुए जालोर पधारे। फाल्गुन वदि नवमी को विविध उत्सव हुए और अनेक जिन बिम्बों की प्रतिष्ठा करवाई एवं अनेकों को दीक्षित किया।

जालोर से चैत्र मास में विहार कर समियाणा, खेड, जैसलमेर होते हुए देरावर नगर पधारे। वहां स्व-प्रतिष्ठित आदिनाथ प्रभु को वंदन किया। संवत् १३८४ माघ सुदि पांचम को प्रतिष्ठा महोत्सव आदि संपन्न हुए और वहां पद्ममूर्ति आदि अनेको को दीक्षा प्रदान की।

---

२. जिनप्रबोधसूरि मूर्ति, पार्श्वनाथ मंदिर, [illegible].

३. अंबिका मूर्ति, [illegible] का महावीर मंदिर, [illegible]

संवत् १३८५ फाल्गुन सुदि चौथ के दिन अनेकों को दीक्षा दी और कमलाकर गणि को वाचनाचार्य पद दिया। संवत् १३८६ में बहीरामपुर आए और वहां से क्यासपुर होकर १३८६ का चातुर्मास देरावर मे किया। १३८७ का चातुर्मास भी वही किया।

संवत् १३८८ मे मिगसर सुदि दशमी को महोत्सव पूर्वक तरुणकीर्ति को आचार्य पद देकर तरुणप्रभाचार्य नाम प्रदान किया और लब्धिनिधान को उपाध्याय पद दिया।

संवत् १३८९ का चातुर्मास देरावर में किया। वहीं तरुणप्रभाचार्य और लब्धिनिधान उपाध्याय को स्याद्वादरत्नाकर, महातर्करत्नाकर आदि सिद्धान्तो का परिशीलन करवाया। वही माघ शुक्ला मे सूरिजी अस्वस्थ हो गये और अपना अंतिम समय निकट जानकर तरुणप्रभाचार्य और लब्धिनिधान उपाध्याय को निर्देश दिया कि 'पद्ममूर्ति को गच्छनायक पद पर बिठाना।' तत्पश्चात् आचार्यश्री ने माघ सुदि को विधि सहित अनशन ग्रहण किया। संवत् १३८९ फाल्गुन वदि पांचम, परम्परा के अनुसार फाल्गुन वदि अमावस को देरावर मे ही आपका स्वर्गवास हुआ। फाल्गुन वदि छठ को आपका विधिवत् अग्निसंस्कार किया गया और उसी स्थान पर श्रीसंघ ने उनका स्तूप बनवाया।

जिनकुशलसूरिजी ने अपने जीवन काल मे ५० हजार नये जैन बनाकर शासन की महति प्रभावना की। आपकी रचित दो कृतिएं प्राप्त है– चैत्यवंदन कुलक टीका और जिनचन्द्रसूरि चतुःसप्ततिका एवं संस्कृत भाषा में नव स्तोत्र प्राप्त हैं।

जिस प्रकार अपने जीवन काल मे जैन संघ के लिये ये परमोपकारी थे वैसे ही स्वर्गवास के पश्चात् भी आज भी भक्तो के मनोवांछित पूर्ण करने में कल्पवृक्ष के सदृश है, हाजरा हजूर है। आज सारे भारत वर्ष मे आपके जितने चरण, मूर्तियां व दादाबाडियां है अन्य किसी की नहीं। ां ेर, नाल आदि शताधिक स्थल तो चमत्कारी हां

आज भी हजारों लोग भक्तिपूर्वक पूजन अर्चन करते हैं। कई स्थलों पर फाल्गुन वदि अमावस को मेला भी भरता है।

आपकी शिष्य परम्परा भी विशाल रही है। आपके शिष्य उ. विनयप्रभ हुए। विनयप्रभ के पौत्र शिष्य क्षेमकीर्ति हुए। इन्हीं के नाम से क्षेमकीर्ति उपशाखा निकली। इस शाखा मे सैकड़ो प्रौढ विद्वान हुए। इनमें से उपाध्याय जयसोम, उपाध्याय गुणविनय आदि के नाम उल्लेखनीय है। इस शाखा मे अंतिम यति श्यामलालजी के शिष्य विजयचन्द्र हुए जो बीकानेर की गद्दी पर जिनविजयेन्द्रसूरि के नाम से प्रसिद्ध हुए। अब यह परम्परा लुप्त हो गई है।

आपके शासनकाल में अनेकों दिग्गज विद्वान हुए जिनमे से कतिपय के नाम इस प्रकार है:—

पडावश्यक बालावबोधकार तरुणप्रभसूरि, लब्धिनिधान उपाध्याय, कवि पद्म, ठक्कर फेरू, धर्मकलश, सारमूर्ति, समधरू, राजशेखराचार्य, दिवाकराचार्य, गौतमरासकार विनयप्रभ आदि ।

शाकिन्यो नैव भूताः परिभवति पुनो नैव सौदामिनी च ।
कोशाकृष्टैः कृपाणै रविसुतरसनादारुणैर्व्याप्तहस्ता,
भीष्माकाराः करालाः परविभवमुखो दस्यवो नाक्रमन्ति ॥८॥
कर्णाटे मेदपाटे क्षितिधरविकटे सद्भवे कर्कटेऽपि,
सौवीरे सिन्धुतीरे मगधजनपदे जंगले मध्यदेशे ।
काश्मीरे कामरूपे प्रतिवसमवतो मालवे दक्षिणेऽपि ।
सौराष्ट्रे गौर्जरे श्रीजिनकुशलगुरोः सद्यशः स्थैर्यमेति ॥९॥
नरीनर्तियशः प्रोक्तं, मरीमर्तित्रिविष्टपम् ।
सरीसर्ति चतुर्दिक्षु, वरीवर्ति महीतले ॥१०॥
सायं प्रभाते दिन मध्यभागे, पितामहानां पदमर्चयन्ति ॥
क्षेमं च सौख्यं गुरु हर्षयुक्तं, विद्याविलासं विपुलं लभन्ते ॥११॥

जिनधरणीन्द्रसूरि रचित

## २. जिनकुशलसूरि अष्टक

*(सुन्दरी छन्द)*

कुशलमंगलकारणयोः प्रभुः, चरणपंकजयोः शरणं सदा ।
उपगतोऽस्मि ततोऽस्मि मुदा जिन,कुशलसूरि पितामह!रक्ष माम्।१।
खरतरोत्तरवंशविभूषणः, सुजनमानसहंससुपक्षभाक् ।
परमपावन भावन हे जिन, कुशलसूरि पितामह! रक्ष माम्।२।
अतिशयैकनिधे गुणसेविधे, सुविहितात्मविधे नतसन्निधे ।
भुवनविश्रुतपुण्ययशो जिन– कुशलसूरि पितामह! रक्ष माम्।३।
विकटसंकटकोटिविघट्टनं, स्मरणमस्ति तवेह सुदर्शनम् ।
अशुभतां जयदं जयदं गुरो!, कुशलसूरि पितामह! रक्ष माम्।४।
तव पदैक सुभक्तिभृता महा-भयभवारिपराजयशोचनम् ।
भवति न क्वचिदेव विभो!जिन, कुशलसूरि पितामह!रक्ष माम्।५।
त्वयि चकासति भास्वति मे मन, कमलमत्र कथं न विकाशयेत् ।
अपि तमोभि भवेत् किमहो जिन,कुशलसूरि पितामह!रक्ष माम्।६।
जिनमताम्बुधिवर्धन चन्द्रमा, भविकपंकजबोधकृतेऽर्यमा ।

अघवनक्षयपावक भो जिन– कुशलसूरि पितामह! रक्ष माम् ।७।
प्रणवमन्त्रविराजितसेवना, त्वदभिधानपदं स्मृतिमानयन् ।
इह सुखी सघनः प्रभवेज्जिन– कुशलसूरि पितामह! रक्ष माम् ।८।

*(शार्दूलविक्रीडित-छन्द)*

इत्थं श्रीजिनवीरशासनमहाराज्यप्रधानो युगा–
ग्रीयोऽयं परमप्रभावक इह श्रेयस्करः श्रीकरः ।
सद्भक्त्या 'धरणीन्द्र' वृन्दमहितः पूज्यः सुखाम्भोनिधिः
दादा श्रीकुशलाह्वयो जिनपदाज्जीयात् सदेष्टार्थदः ।९।

जिनपद्मसूरि रचित

## ३. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(शिखरिणी-छन्द)*

सुखं सर्वा संपद् वसति पदयोर्यस्य वदने,
विनिद्रा वागीशा हृदयकमले संविदधिकम् ।
विरागः सर्वांगेष्वपि च भगवद्भक्तिरनिशं,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥१॥
निशि स्वापाधीनं निशदिनमधीनौ समयितां,
परे वाणीर्लक्ष्म्योर्निलयमपि तद्दाननिपुणौ ।
सदा यौ वर्तेते जयत इव पाथोजयुगलं,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥२॥
क्षिपन्तौ तौ प्रेक्षां सरसिरुहयोर्यो मृदुलयो-
र्जपापुष्पाभासोः किशलयजिताशेषमहसोः ।
लसल्लेखालक्ष्मप्रकटितपराः श्रीसदनयोः,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥३॥
सुरेभ्यः स्वस्थेभ्यः कतिपयदिनैर्यः फलमथो,
कदाचित्तेद्राकश्रियमपि दरिद्राय परमाम् ।
सुरद्रुं त्यक्तोपासत इति बुधौ यौ भुवि गतौ,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥४॥

सुरैरास्वाद्यन्ते परमगुरुधर्मोपदिशत:,
सदा कामं पीतामृतरसवरांशैरपि गिर: ।
श्रुता यस्य श्रेय: श्रियमपि दिशन्ति स्थिरधियां,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥५॥
निधिस्सर्वाश्रीणामनधिकरणौ सर्वविपदां,
मृदुस्निग्धौ शोणानुपचितनखौ गूढघुटिकौ ।
समानौ प्रोत्तुंगप्रपदपदशाखाविलसितौ,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥६॥
ययोरर्च्चा सूते धनसुखधरा-धामरमणि:,
शरीरारोग्यत्वं विनयनय-विद्या-निपुणताम् ।
गुणानौदार्यादीनपि तनयलक्ष्म्याश्रितनृणां,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥७॥
भयंकारागारामयसमरपारीन्द्रफणभृ-
न्महापारावारद्विरदवनवैश्वानरभवम् ।
न डाकिन्याद्युग्रग्रहगरलजं यत्स्मरणत:,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥८॥
इत्थं श्री 'जिनपद्मसूरि' रचितं दिव्याऽष्टकं सद्गुरो:,
पुण्यं मन्त्रमयं मनोज्ञफलदं पापौघविध्वंसनम् ।
भक्त्या य: पठति प्रभातसमये सर्वत्र तस्य ध्रुवं,
वश्या भूपतयो भवन्ति सततं लक्ष्मीश्चिरस्थायिनी ॥९॥

ज्ञानतिलक रचित

## ४. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(छन्द त्रिभंगी)*

ो भूमीपृष्ठे पृथुलवरिष्ठे गाढगरिष्ठे भातितरां,
: कृच्छ्रं कक्षं मौर्व्याध्यक्षं सर्वसमक्षं दातितराम् ।
ुर्वन्निरपायं सौख्यन्तरायं छेदितमायं बुद्धिगुरुं,
वारंवारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥१॥

यं दर्पकरूपा मधुरसकूपाः शश्वद् भूपाः सेवन्ते,
यं नामं नामं सदा प्रकामं पूरितकामं देवं ते ।
भास्वद्वेषा सुषमारेखा दृप्यल्लेखा विश्वगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥२॥
येन च धनदावं प्रज्वलदावं संभृतभावं पुरं कृतं,
यन्निशितं शस्त्रं मृदुशतपत्रं पत्रीपत्रं विषममृतम् ।
धरणीगमनानां त्वद्ध्यानानान्तरमानानां साधुगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥३॥
यस्मै भूहरये दीप्त्या हरये भयगजहरये भवतु नमः,
कामितफलकर्त्रे अमरविहर्त्रे जगतो भर्त्रे पुनर्नमः ।
श्रीकरणप्रभवे मुनिताप्रभवे विभुताविभवे सफलतरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥४॥
यस्माद् गुरुनाम्नो बहुगुणधाम्नस्तव गुणदाम्नो नुः परमा—
न्नेशुः सपायाः सदान्तराया दुःखनिकाया गतभूमात् ।
स भवति श्रेयो यस्माच्छ्रेयो बहुलप्रेयो धर्मगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥५॥
यस्य श्रीस्तूपाः पूता यूपा इव सद्रूपा भुवनतले,
सत्केतूलंगा लसत्सुरंगा नानाभंगा सन्त्यखिले ।
चन्दनघनसाराद्याश्रितसारा गन्धोदाराः शान्तगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥६॥
यस्मिन् मार्त्तण्डे तेजश्चण्डे भारतखण्डे सामुदिते,
तम इव न व्याधि क्वेव दुराधिः स्वान्तसमाधिः स्यात् प्रीते ।
न च बन्दी रोगा न च दुर्योगा भासुरभोगा भूमितरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥७॥
करुणारससागर! नूतननागर! जनकृतजागर! शुभशालिन्!,
देवेष्टं पूरय दुःखं दूरय शत्रुश्चूरय मुनिमालिन्! ।
भक्त्या भक्तानां त्वत्सक्तानां त्वद्रक्तानां सुखितमरुं,

सुरैरास्वाद्यन्ते परमगुरुधर्मोपदिशतः,
सदा कामं पीतामृतरसवरांशैरपि गिरः ।
श्रुता यस्य श्रेयः श्रियमपि दिशन्ति स्थिरधियां,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥५॥
निधिस्सर्वाश्रीणामनधिकरणौ सर्वविपदां,
मृदुस्निग्धौ शोणानुपचितनखौ गूढघुटिकौ ।
समानौ प्रोत्तुंगप्रपदपदशाखाविलसितौ,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥६॥
ययोरर्च्चा सूते धनसुखधरा-धामरमणिः,
शरीरारोग्यत्वं विनयनय-विद्या-निपुणताम् ।
गुणानौदार्यादीनपि तनयलक्ष्म्याश्रितनृणां,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥७॥
भयंकारागारामयसमरपारीन्द्रफणभृ-
न्महापारावारद्विरदवनवैश्वानरभवम् ।
न डाकिन्याद्युग्रग्रहगरलजं यत्स्मरणतः,
समृद्ध्यर्थं वन्दे कुशलगुरुदेवस्य चरणौ ॥८॥
इत्थं श्री 'जिनपद्मसूरि' रचितं दिव्याऽष्टकं सद्गुरोः,
पुण्यं मन्त्रमयं मनोज्ञफलदं पापौघविध्वंसनम् ।
भक्त्या यः पठति प्रभातसमये सर्वत्र तस्य ध्रुवं,
वश्या भूपतयो भवन्ति सततं लक्ष्मीश्चिरस्थायिनी ॥९॥

ज्ञानतिलक रचित

## ४. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(छन्द त्रिभंगी)*

यो भूमीपृष्ठे पृथुलवरिष्ठे गाढगरिष्ठे भातितरां,
यः कृच्छ्रं कक्षं मौर्व्याध्यक्षं सर्वसमक्षं दातितराम् ।
कुर्वन्निरपायं सौख्यन्तरायं छेदितमायं बुद्धिगुरुं,
तं वारंवारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥१॥

यं दर्पकरूपा मधुरसकूपाः शश्वद् भूपाः सेवन्ते,
यं नामं नामं सदा प्रकामं पूरितकामं देवं ते ।
भास्वद्वेषा सुषमारेखा दृप्यल्लेखा विश्वगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥२॥
येन च धनदावं प्रज्वलदावं संभृतभावं पुरं कृतं,
यन्निशितं शस्त्रं मृदुशतपत्रं पत्त्रीपत्रं विषममृतम् ।
धरणीगमनानां त्वद्ध्यानानान्तरमानानां साधुगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥३॥
यस्मै भूहरये दीप्त्या हरये भयगजहरये भवतु नमः,
कामितफलकर्त्रे अमरविहर्त्रे जगतो भर्त्रे पुनर्नमः ।
श्रीकरणप्रभवे मुनिताप्रभवे विभुताविभवे सफलतरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥४॥
यस्माद् गुरुनाम्नो बहुगुणधाम्नस्तव गुणदाम्नो नुः परमा—
न्नेशुः सपायाः सदान्तरााया दुःखनिकाया गतभूमात् ।
स भवति श्रेयो यस्माच्छ्रेयो बहुलप्रेयो धर्मगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥५॥
यस्य श्रीस्तूपाः पूता यूपा इव सद्रूपा भुवनतले,
सत्केतूलंगा लसत्सुरंगा नानाभंगा सन्त्यखिले ।
चन्दनघनसाराद्याश्रितसारा गन्धोदाराः शान्तगुरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥६॥
यस्मिन् मार्त्तण्डे तेजश्चण्डे भारतखण्डे सामुदिते,
तम इव न व्याधि क्वेव दुराधिः स्वान्तसमाधिः स्यात् प्रीते ।
न च बन्दी रोगा न च दुर्योगा भासुरभोगा भूमितरुं,
तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥७॥
करुणारससागर! नूतननागर! जनकृतजागर! शुभशालिन्!,
देवेष्टं पूरय दुःखं दूरय शत्रुश्चूरय मुनिमालिन्! ।
भक्त्या भक्तानां त्वत्सक्तानां त्वद्रक्तानां सुखितमरुं,

तं वारम्वारं सेवे स्फारं सच्छ्रीकारं कुशलगुरुम् ॥८॥

॥ कवित्वम् ॥

विघ्नद्रुमगजराज! रुचिरविरुदानां धारय,
कलियुगसुरघटतुल्य! विपुलविद्यानां पारय ।
विजयहर्षभृतां नृणां विजयवर्द्धनसत्कारां,
विदधच्चरितदेवं धरणितलजीवाधाराम् ॥
जिनचन्द्रसूरिपट्टे स्थितस्तावद् विजयस्व द्रुतम् ।
यावत् सुराद्रिसूरौ त्वकं 'ज्ञानतिलक' दो विश्रुतम् ॥९॥

धर्मवर्धनोपाध्याय रचित

## जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(शार्दूलविक्रीडित - छन्द)*

यो नप्तृनिव सेवकानपि सदा बर्भर्ति कुर्वन्मुदं,
विच्छिन्दन् विपदं ददच्छुभपदं सम्पादयन् सम्पदम् ।
मन्यन्ते च यकं पितामहतया विश्वेत्र विश्वे जनाः,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥१॥
येऽरण्येषु पिपासवः प्रपतिता दध्युर्गुरुं मानसे,
तानागत्य वितत्य मेघमतुलं वाः पाययामास यः ।
योऽद्याप्येष उदन्यतो बहुजनान् कं धापयेद् ध्यानतः,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥२॥
लोलोल्लोलतिमिंगिलाकुलतमे सिन्धावगाधे भृशं,
मज्जन्तं प्रविलोक्य सेवकगणं सत्त्रा वहित्रेण वै ।
यास्तूर्ण तमतीतरत् सकुशलं दोर्भ्यां गृहीत्वा दृढं,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥३॥
वारीशोत्तरणे रणे प्रहरणे नागे नगे पन्नगे,
झंझायां विकटे झषे झषकुटे घट्टेऽरघट्टेऽवटे ।
ध्यानाद् यस्य मनागपीह लभते नो इति-भीती नरः,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥४॥

त्वं चेदेनमनेनसे सकृदपि स्नेहादसेविष्यथ,
रामेवैत्य रमा मनोरमतमा त्वां पर्य्युपासिष्यत ।
इत्यादिश्य वयस्यमिभ्य मनुजा यस्यांन्हिमर्च्चन्त्यहो?,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥५॥
धन्या जैतसिरीप्रसूर्जनयिता मन्त्री च जेल्हागरो,
यस्मै जन्म ददौ ददौ यतिगुणान् श्री जैनचन्द्रो गुरुः ।
व्युत्पन्नाय तु सूरिमन्त्रसहितं सौवं पदं दत्तवान्,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥६॥
श्रेयः श्रेयस ओजसा शुभयशा यः स्वर्गमध्यासितो,
नेदीयानिव हर्षयत्यनुदिनं भक्तान् दवीयानपि ।
यो लोके कमलाकरान् रविरिव प्रौढप्रतापोद्यतः,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥७॥
दद्यादद्य धनीयते बहुधनं स्त्रीकाम्यते सुस्त्रियं,
यो भक्ताय जिगीषते च विजयं सुत्यै सुतान् दासते ।
यत्कीर्तिः प्रसरीसरीति सततं कौ कौमुदीव स्फुटं,
सोऽयं वः कुशलानि जैनकुशलश्चर्कर्त्तु विद्याचणः ॥८॥
सत्काव्याऽष्टकमष्टधी गुणयुतोऽदः पूतरूपः पटुः,
सच्चेता उपवैणवं ह्यदरहर्यः सप्तकृत्वः पठेत् ।
तस्मै श्रीविजयादिहर्षगुरुतां 'सद्धर्मशीलो'दयो,
दादाति प्रभुरेष जैनकुशलः साक्षादिव स्वर्द्रुमः ॥९॥

रत्नसोम रचित

## ६. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

श्रीदेवराजपुरमण्डनमाप्तपूज्य,
आनन्दचन्द्रजलराशिमनन्तलाभम् ।
श्रीजैनचन्द्रगुरुपट्टसुवर्णशैल,
सत्पुष्पफुल्लितसुवासववविष्टराभम् ॥१॥
वन्दे नित्यं सुजिनकुशलं पापवन्ह्यम्बुतुल्यं,

लक्ष्मीवल्लीजलधरसमं रोगरेवाशुगाभम् ।
यस्तानन्ताः खखनखमिता बिभ्रदेषाऽपि लोला,
पारं नासादयति कथयन् सद्गुणानां कुतोऽमी।।२।।
भीष्माकारस्सकलजनतास्त्रासयन् भिल्लतुल्यो,
नभ्राड्दुष्टं रसितमसितं चक्रमित्थं विधाय ।
नीरं दत्ते जिनकुशलगुरुनिर्मलस्याम्बुजस्य,
साम्यं कुर्यात्कथमथघनो ग्रीष्मदत्तोदकस्य ।।३।।

द्वासप्ततिस्तास्सुगुरोः प्रपूर्णाः, कलामनित्यं महिषोडशापि ।
अेवं सचिन्तस्य निशाधिपस्य, च्छायाकदम्बाद्वदने बभूव ।।४।।
किं मन्त्रतन्त्रजटिकौषधियन्त्रमुख्यैः,कार्यं यदा भवति चेत्तव सूरिराजः।
प्रोद्यत्प्रतापसहितस्तमसोपहन्ता,किं दीपकैरहनि चेदुदिते दिनेन्द्रः?।।५।।

चेतश्चेतस्ततो नैव, कार्यमार्यजनैकदा ।
ध्येयोमेयो गुणैः सिद्धि प्राज्यसाम्राज्यदः प्रभुः ।।६।।
तेषामशेषामाधत्ते, रामामामापहः प्रभुः ।
गेहे स्नेहेन ये कुर्युः, शुद्धं ध्यानं गुरोस्सदा ।।७।।
जिनकुशलगुरूणां बुद्धितः सद्गुरूणां,
द्युतिजिततरणीनां दानचिन्तामणीनाम् ।।
क्रमकजपरिचर्या यो विधत्तेतिवर्या,
स भवति नरनाथः सिद्धिलक्ष्मीसनाथः ।।८।।

कष्टकंदलमष्टकं मयाऽकारि खरतरगच्छसद्गुरोः ।
ईप्सितप्रदमनल्पसौख्यदं, 'रत्नसोम' समसद्य शोभदम् ।।९।।

रामविजयोपाध्याय (रूपचन्द्र) रचित

## ७. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(शिखरणी छंद)*

मिथः प्रश्ने पुसां शुचिरसमयात्संगति मतां,
यदीयं नामैव प्रणगदितमादौ सुखकरम् ।
तथा पत्रप्रेपः लिखितमपि तावत्सुवचसा,

स चायं जीयाच्छ्रीजिनकुशलसूरिर्गुरु-गुरुः ॥१॥
यदीयानुक्रोशात्सकलपरिवारेषु कुशलं,
गिरौ दुर्गे मार्गे विकटमटतां चापि कुशलम् ।
दिवा वा नक्तं वा भवतु कुशलं सेवक नृणां,
सहाये सत्यस्मिन् जिनकुशलसूरौ गणगुरौ ॥२॥
यतो जन्मस्थानं भवति गुणिनामुत्तमनृणां,
ततोऽयं देशानां खलु नरसमुद्रो मरुरिति ।
जनोक्तिः सत्येयं यदिय समीयाणाख्यनगरे,
समुत्पत्ति लेभे खरतरगणाधीश्वरगुरौ ॥३॥
मतं जैनं ह्येषः प्रथयति पुरोः द्योतयति च,
स्वमत्या मत्तेति सुहृदि जिनचन्द्रोपि सुगुरोः।
पदं प्रौढं यस्मै गणधरपदार्हाय ददेदे,
स चायं श्रीपूज्यो जिनकुशलनामा विजयताम् ॥४॥
विवेकः साधूनामशुलभ इहासुभृतव्रतां,
शतैः साध्वाभासै सह विहरतामेकविधया ।
ततो वन्हिध्मातं कनकमिव संधाय मनघं,
वदित्वां वन्दिष्ठेष्टमिव गुरुराजः स भवताम् ॥५॥
महावातोद्घातोच्छलतिजलनिर्द्धूमविदलत्,
ब्रुडत्पोतं धृत्वा निजकरतले कूलमनयत् ।
स्मृतं शास्त्रं वाख्यानमपि सदसि स्वेदकलितः,
सपाया वा पायाज्जिनकुशलसूरि सुविहितः ॥६॥
पुरेषु ग्रामेषूपरि विमलशैलाह्वयगिरिः,
प्रतिष्ठायामासौ यतमकृतमार्हत्प्रतिकृतौ ।
अकार्षीत् सद्यापि प्रकटित महिम्नो स्तुतितरां,
ततोऽत्र प्रत्यक्षो जिनकुशलसूरेर्हि महिमा ॥७॥
दिवं यातोप्येषः न्यतरनररूपेण गहने,
तृषाक्रान्तानां स्वासयति सलिलं पाययति च ।

स्वरूपं स्वप्नेऽपि प्रकटयति भक्त्या नतजनान्,
सहायोतो नित्यं जिनकुशलसूरिर्भवतु नः ॥८॥
इत्थं श्रीजिनशासने खरतरं गच्छन्नयत्युन्नतां,
सान्निध्यं जनयञ्जिनादिकुशलः सूरीश्वरः सेव्यताम् ।
एतद्गोत्रज 'रूपचंद्र' कविना काव्याष्टकं कीर्त्तितं
कण्ठाग्रे क्रियतां भवंतु भवतां तेनामितं सम्पदः॥९॥

लक्ष्मीवल्लभोपाध्याय रचित

## ८. जिनकुशलसूरि अष्टक

*(स्रग्धरा छंद)*

लक्ष्मीसौभाग्यविद्यासुतनयललनाभोगनैरुज्य योगा–
दानन्दवृन्दकन्दप्रसवजलदभः पापसन्तापहन्ता ।
सल्लोकास्तोकशोकप्रशमननिपुणप्रौढभास्वत्प्रतापः,
सश्रीमान् भूरिशक्तिर्जिनकुशलगुरुः स्यान्मनोऽभीष्टदाता ॥१॥
श्रद्धासक्तातिभक्तप्रणुतसुरनरव्रातकोटीरकोटी-
कोटीरुग्रंजितांन्हिं मनुजनवृषभैर्ध्यायमाना निजांन्हिम् ।
श्रीमज्जैनेन्द्रपट्टं रुचिरतरतपस्तेजसा भासयन्तं,
हृत्पद्मे श्रीजिनादिं कुशलगुरुवरं सर्व्वदा चिन्तयामि ॥२॥
उच्चैः पद्मासनस्थं वरकनकरुचिं दत्तनासाग्रदृष्टिं,
पूज्यं श्वेताम्बराणां धृतमुखववसनं साधुधर्म्मध्वजांकम् ।
वक्षःसन्यस्तसेव्येतरकरकमले जापमालां दधानं,
संसेव्यं शिष्यवृन्दैर्जिनकुशलगुरुं चेतसा संस्मरामि ॥३॥
वर्षे व्योमाग्निशक्तीन्दुमित इह जनिः श्रीसमीयाणकेऽभूत्,
यस्य श्रीजैनचान्द्री मुनिजलधिमितेब्दे समासीच्च दीक्षा।
द्वीपद्वीपप्रमेब्दे लभत निजगुरोः पट्टमाप्तोत्तमो यो,
दुर्ग्गे श्रीदेवराजे सुरपदमगमन्नन्दसिद्धिप्रमे च ॥४॥
तं वन्दे श्रीजिनादिं कुशलगुरुवरं देवराजाख्य-दुर्ग्गे,
सत्पुण्यस्तोमयूपप्रकटितमहिमा स्तूपसत्स्थानसंस्थम् ।

भास्वद्दिव्यानुभावं यम-नियमभृतां सार्वभौमं यतीनां,
भक्तवृन्दैरुपास्यं खरतरगणपं वत्सलं सेवकानाम् ।।५।।
सौरभ्योद्यच्छिताभ्रप्रवरमृगमदस्फारकाश्मीरजन्मा,
श्रीखण्डाम्भःसुघर्षप्रभवपरिमलापूरपंतेन भक्ताः ।
पुष्पैर्दीपैः सुधूपैः शुभतरफलदैः श्रीफलैर्मिष्टभोज्यैः,
पादाब्जं स्नानपूर्व जिनकुशलगुरोः पूजयन्तीह धन्याः ।।६।।
नो व्याधिर्नैव चाधिर्न्न च कुमतितततिर्नो ग्रहार्त्तिर्न चेति,
नो दौर्भाग्यं न दौस्थ्यं न रिपुकरिहरिव्यालभूपालभीतिः ।
नो रक्षः क्षेत्रपालोड्डमरकरमहाडाकिनीदोषपोषः,
स्वप्नेऽपि स्यात्कदाचिज्जिनकुशलगुरोः पत्कजाभ्यर्चकानाम् ।।७।।
बद्धानां बन्धमोक्षं पथितृषितनृणां नीरपूरं प्रदत्ते,
मार्ग मार्गच्युतानां स्मृत इह सहसा सार्थ-सार्थ च सत्रे ।
निःपुत्राणां च पुत्रान् मतिविनययुतान् निर्द्धनानां धनौघं,
पोतस्थानं च पारं जिनकुशलगुरोः क्षेमलाभेन सार्द्धम् ।।८।।
इत्थं कौटिकसंज्ञया किल पुरा ख्यातस्य गच्छस्य राट्,
पश्चाद्वादजयात्पुनः खरतर प्राप्ताभिधानस्य यः ।
पूज्यश्रीभरयुक् जिनादिकुशलश्चन्द्रस्य चान्द्रे कुले,
श्री 'लक्ष्म्यादिमवल्लभ' स्तुत गुणो भूयात्सतां श्रेयसे ।।९।।

समयसुन्दरोपाध्याय रचित

## ९. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*र.सं. १६५९*

*(द्रुतविलम्बित छन्द )*

नतनरेश्वरमौलिमणिप्रभा, प्रवरकेशरचर्चितपद्मयुगम् ।
मरुषु मुख्यगडालयमण्डितं, कुशलसूरिगुरुं प्रयतः स्तुवे ।।१।।
कति न सन्ति कियद्वरदायिनो, भुवि भवान् सुगुरुर्मयिकाश्रितः ।
सुरमणिर्यदि हस्तगतो भवेत्, किमपरैर्किल काचकपर्दकैः ?।।२।।
कठिनकष्टसमाकुलवर्त्मनि, प्रवरसौख्यसमन्वितसद्मनि ।

मम हृदि स्मरणं तव सर्वदा, भवतु नाम जपस्तु मुदाप्तये ।।३।।
विकटसंकटकोटिषु कल्पिता, तनुभृतां विषमा नियमा समा ।
सुगुरुराज! तवेप्सित दर्शना-दनुभवन्ति मनोरथपूर्णताम् ।।४।।
नृपसभासु यशो बहुमानतां, विवदमानजने जयवादताम् ।
सुपरिवार - सुशिष्य - परम्परा— स्तव गुरो सुदृशस्फुरतेतराम् ।।५।।
न खलु राजभयं न रणाद्भयं, न खलु रोगभयं न विपद्भयम् ।
न खलु बन्दिभयं न रिपोर्भयं, भवतु भक्तिभृतां तव भूस्पृशाम् ।।६।।
अपर-पूर्व - सुदक्षिण- मण्डले, मरुषु मालवसन्धिपु जंगले ।
मगध - माधुमतेष्वपि गुर्ज्जरे, प्रतिपुरे महिमा तव गीयते ।।७।।
मम मनोरथकल्पलतामतां, कुशलसूरिगुरो! फलिताधुना ।
प्रबलभाग्यबलेन मया रयात्, यदमृतं ददृशे तव दर्शनम् ।।८।।
शशिधर-स्मर-बाण-रसं क्षिति- प्रमितविक्रमभूपतिसंवति ।
'समयसुन्दर'-भक्तिनमस्कृतः, कुशलसूरिगुरोर्भवताच्छ्रिये ।।९।।

## १०. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(आर्या छन्द)*

जिनकुशलं सूरीशं, रत्नत्रयप्रभृतिवारीशम् ।।
गायामि मुनिगणेशं, वागनवद्यैः शुभैः पद्यैः ।।१।।
पंचे पंचम अरके, विषमे घनतापकारके तप्तान् ।
सुरतरुरिव यो जीवान्, सुखयति सच्छायमधिक ददः ।।२।।
यत्कीर्त्तिप्रस्फूर्त्या, विचित्रमपि चित्रितं हि भुवनतलम् ।
विशदमिव भाति सर्वं, तं सततं कीर्तयामि हितात् ।।३।।
योऽरण्येषूदन्यत, इह चापः पाययत्यहो अभिकान् ।
असमयजातघनौघं, विकुर्व्य विद्युत्स्तनितमिश्रम् ।।४।।
धनी धनीरपि मनुजः, सुतीरपि स्यात् सुती परमभक्तः ।
सुखी सुखीरपि नित्यं, भवतः शुभदृष्टिसृष्टिचयात् ।।५।।

# ११. जिनकुशलसूरि स्तोत्र

*(स्रग्धरा छन्द)*

पद्मा - कल्याणविद्या - कमलपरिमलस्फुर्तिभानुप्रकाशं,
प्रीतिस्फीत्याभिनुत्य क्रमकमलमिलन्मानवामर्त्यनागैः ।
प्रौढाचार्यावलीभिः सदतिशयकृते ध्येयज्ञेयं स्वभाव-
स्त्राता देरावरे श्रीजिनकुशलगुरो! स्तूपरूपप्रसीद ॥१॥
संघे ग्रामे पुरे वा सकलजनपदे राजवर्गे कुटुम्बे,
गच्छे संघाटके वा प्रमुदितमनसा वासरे वा निशायाम् ।
यन्नामस्मर्यमाणं भवति भयहरं सर्वसंपत्तिकारी,
श्रीमान् दाता प्रतापी जिनकुशलगुरुर्न त्वदन्योस्ति लोके ॥२॥
सर्वक्ष्मापालमालापरिषदि विबुधश्रेणिवेणीसभायां,
वादव्याख्यानगोष्ठीसुललितवचनव्यासविन्यासजन्यम् ।
सौभाग्यं त्वत्प्रसादाद्विमलशशिकलाकान्तिकीर्तिप्रसादात्,
त्रैलोक्यख्यात सूरेर्जिनकुशलगुरो! वांछितं मे प्रदेहि ॥३॥
सामर्थ्य सर्वशास्त्रे स्ववचनपटुतां तार्किकत्वं कवित्वं,
निष्णातं शब्दशास्त्रे समयनिपुणतां चारुनैमित्तिकत्वम् ।
ईहध्वं जागरूकं यदि महिमकरीं निर्मलां सर्वविद्यां,
सेवध्वं तत्त्रिशुद्ध्या जिनकुशलगुरुं कामिते कल्पवृक्षम् ॥४॥
अंगे बंगे कलिगे मगधजनपदे गुर्ज्जरे मालवे वा,
सौराष्ट्रे मेदपाटे मरुषु किमपरं भूर्भुवः स्वस्त्रयेऽपि ।
ग्रीष्मे निर्नीरदेशे सलिलवितरणाभीष्टदानप्रसूता,
कीर्तिस्ते विस्तृतेयं जिनकुशलगुरो! पावयत्येव विश्वम् ॥५॥
सिद्धिः स्वपाणिपद्मे विलसति हियया स्वान्यसौख्योदयः स्याद्
भाले सौभाग्यलक्ष्मीरधिवसति ययोत्सर्पति श्रीरभीष्टा ।
बुद्धिः सा कापि चित्ते स्फुटति किल ययाकृष्यते शास्त्रदाक्ष्यं,
त्वद्भक्तानां नराणां जिनकुशलगुरो! दुर्ल्लभं नैव किंचित् ॥६॥
वार्धौ वायुप्रवेगप्रजनितवहनोत्पातसंपातमध्ये,

ज्वालाजिव्हे कराले ज्वलति च परतस्तस्करोपद्रवे वा ।
क्ष्मापाले क्रोधरुद्रे हरिकरिभुजगाभोगरोगादियोगे ।
ध्यायन्तस्त्वत्प्रभावं जिनकुशलगुरो! नैव कष्टं लभन्ते ॥७॥
सूरीन्द्र - श्रीसुधर्माप्रभवविदधताचार्यवर्यानुधुर्य-
मासाद्योद्यत्प्रभावं विशदखरतरश्लाघ्यगच्छेश्वरत्वम् ।
सम्यग्ज्ञानक्रियाभ्यां जिनमतमतुलं प्रौढिमारोप्य रुच्यां,
प्राप्तः स्वर्गश्रियं श्रीजिनकुशलगुरुर्वांछितं वः पिपर्तुः ॥८॥
श्रीजिनकुशलगुरुणा-मिदमष्टकमिष्टसिद्धिबुद्धिकरम् ।
यः पठति गुणति सततं, सः स्यादभोक्ता च वक्ता च ॥९॥

राजहर्ष रचित

## १२. जिनकुशलसूरि स्तम्भाष्टोत्तरशतस्थान नाम गर्भित - स्तवन

वंदीजइ सद्गुरु वरदाई, श्री जिनकुशल सूरि सिरदार ।
महियल मांहे मोटइ दावई, दीपइ जिम पूरव दिनकार ॥व०१॥
मूल थुम्भ देराउर महियल, गुण गिरुओ श्रीगाम गडाल ।
परचा पूरई परतिख पगि पगि, पर उपगारी परम दयाल ॥व०२॥
महिमावंत अधिक मुलताणइ, उच्च अनोपम छइ अधिकार ।
सिद्धपुरइ समरुं सचवायउ, नयर किरहोरइ नवसरहार ॥व०३॥
जेशलमेर सकल जोधाणइ, नागोरइं प्रणमइ नरवृंद ।
मेदनीतटइ देखी मन उल्हसइ, देवलवाड़इ जाणि दिणन्द ॥वं०४॥
उग्रसेनपुर पाटल अलवर, अमरसरइं अउरंगाबाद ॥
नाडुलाई वर्द्धनपुर नवहर, उद्योतनपुर अहमदाबाद ॥वं०५॥
सांगानेर विहार सुशोभित, मालपुरइ मनमोहन रूप ।
जयतारणि अरियण सहु जीपइ, भाव धरी नइं वन्दे भूप ॥वं०६॥
किसनगढ़इ कल्पतरु कहीयइ, राजगढ़इ चंपा रतलाम ॥

समियाणइ सोझित अति सोहइ, साचौरइ सारे सब काम ।।वं०७।।
सोवनगिरि मंडण सीरोही, नूतनपुर नित चढ़तउ नूर ।
पूजउ शत्रुंजइ पद-पंकज, सूरति वंदु ऊगत सूर ।।वं०८।।
गिरनारइ तुझ गुण सहु गावइ, जावइ दुख दोहग जंजाल ।
दीव नगर देख्या तुझ दरसण, मांगि फलइ मनोरथ माल ।।वं०९।।
ईडर थूम्भ अनोपम ओपइ, आसोपइ सुरतरु अवतार ।
पुर खंभाइत पाटण पाली, दिल्ली गढ़ दउलति दातार ।।वं०१०।।
मांगलउर वीरमपुर मनहर, अंजारइ मन अधिक उल्हास ।
भली वात करइ भुजनगरइ, मांडवी मंदिर महिम निवास ।।वं०११।।
लखपति महिमपुरी लाहौरइ, वंदइ कर जोड़ी वड़गात ।
भेहरइ मांहे दालिद्र भंजइ, अजमेरइ मोटी अखियात ।।वं०१२।।
पूगल जंगल पूनासर प्रभु, पहुँचाड़इ सब बात प्रमाण ।
डिंडूआणइ आनइ सहु डेरइ, सेरगढई सबल उनमाण ।।वं०१३।।
फतेपुर बहु फल फुलइ करि, पूजइ गुरु पद पंकज सार ।
भाव भगति भटनेर भली विधि,फलवर्द्धिपुर कलियउ सहकार।।वं०१४।।
मइडीचक्क सुथान मरोटइ, अमरकोट मानइ सहु आण ।।
सम्बल कम्बल मंइ सद्गुरुना, सेवइ पदयुग चतुर सुजाण ।।वं०१५।।
दुख भंजन कहीयइ देवीझर, ग्वालेरइं कहीयइ गुण गेह।
सलहीजइ सिरवाड़ी सिजरुंइ, देखी विकसइ सारी देह ।।वं०१६।।
विक्कमपुर वड़ली बीजापुर, खीमसरइ प्रणम्यां नितु खेम ।
बाहड़मेरु नूर विलासइ, पहुकरणइ पाल्हणपुर प्रेम ।।वं०१७।।
चन्द समान कहुं चंदेरी, तोड़इ वंच्छित द्यइ ततकाल ।
कुंभलमेरु सकल सुखकारण, सहर रिणी मांहे सुविशाल ।।वं०१८।।
सरसइ धन वरसइ सेवक धरि, लूणकरणसर लील विलास ।
खरी बात कहां खेजड़लइ, पचीयाखइ नितु पुण्य प्रकाश ।।वं०१९।।
देवीखेड़इ दुसमण फेरई, सइंभर पूरइ सगला थोक ।।
झुंठइ रायपुरइ जस झलकह, राधनपुर द्यइ वंछित थोक ।।वं०२०।।

कैसे कैसे गुरु गुण कथ जाय, भनत जेही सुरगुरु लजाय ।
कैसे करूं करूं अल्प बुद्धि, कोई देवे न बताय ।।१।।
श्री जिनकुशल सुरिन्द गुरु तुम सम,दूजो दयाल नही या जग में।।
'पद्म' दुःखिन की सुन पुकार, दुःख हरत धाय ।।२।।

पद्म रचित

## १८१. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – घाटो – अद्धा )*

निश दिन चित्त चावे, कुशल गुरु दरशन रे ।। टेर ।।
दिन चैन नहीं निश निद्रा, अब कहो कैसे बितावे ।। कु० १ ।।
मोने 'पद्म' करो गुरु ऐसो, अब जासो जन सुख पावे ।।कु०२।।

पद्म रचित

## १८२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – खमाच – सुरकांक ताल )*

श्री जिप कुशल सूरि, खरतर गच्छेश ।।
कुशल करण दहुं दिश, सदगुरु कुशलेश ।।१।।
मन वांछित पूरक, पाप मेरे चूरक ।।
ताप तिमिर दूर करो, 'पद्म' हिये दिनेश ।।२।।

पद्मराज गणि रचित

## १८३. जिनकुशलसूरि स्तवन

कुशल गुरु हम वीनती अवधारो ।
सेवक जन ऊपर करुणा कर, संकट वेग निवारो । कु० १ ।
भगतिवच्छल आरति भयभंजन, आपदि उदधि उतारो ।
चिन्ता हरि संपति करि वहिली, वैरी दूर विडारो । कु० २ ।
धूप अनूप नव नेवज करि, गुरु पद कमल जुहारो ।
रोग सोग दुख हरण सुगुरु को, नाम मन्त्र अवधारो । कु० ३ ।
कलियुग भंजन सकल सुखपूरण, साहिब सद्गुरु हमारो ।

'पद्मराज' कहे संघ उदय कर, खेम कुशल विसतारो । कु०४ ।

पद्मराज गणि रचित

## १८४. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – गूजरी )*

सुगुरुजी मच्छर दूर निवार ।

श्रीजिनकुशल कुशल कमलाकर, करि सेवक की सार । सु० १ ।
गरुड जेम विसहर बल गंजइ, तरणि हरइ अन्धकार ।
मयगल मथन सीह तिम ए गुरु, संकट टालणहार । सु० २ ।
सद्गुरु मात तात गुरु बन्धव, गुरु साहिब आधार ।
'पद्मराज' कहइ जे गुरु सेवइ, ते लहइ सुख संसार । सु० ३ ।

पुण्यशील गणि रचित

## १८५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – नीन्दड़ली हठीली वैरण हो रही )*

श्री जिनकुशल सूरीसरु, सहु देवां सिरताज हो, सद्गुरु मोरा ।।
इण कलियुग सुरतरु सारिखा,खरतरगच्छ महाराज हो।।स.श्री.१।।
जिहां तिहां तुम परचा घणा, पामी न सके कोई पार हो।। स०।।
तुरत सुजाणसिंह भूप ने, कीधो बहु उपगार हो ।। स०श्री०२ ।।
भक्त गरीबनिबाज छो, जिन शासन दीवान हो ।। स० ।।
संकट तिमिर गमाइवा, तेजै झलहल भाण हो ।। स० श्री०३ ।।
गुण गिरुवा गुरुरायना, समरण थी जिन वृन्द हो ।। स० ।।
हय गय सुत धन कामिनी, पामे मन आनन्द हो ।। स०श्री०४।।
थुंभ विराजे गुरुराय नो, सुथिर गडाले सुखदाय हो ।। स० ।।
वाचक 'पुण्यशील' राज ना,प्रह समे प्रणमे पाय हो ।।स०श्री०५।।

प्यारेलाल मूथा रचित

## १८६. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – क्या-क्या न सहे मेरे हुजूर.)*

कब तक मै सहूँ भव के सितम आपके होते?
नाकामियाँ देती है अलम आपके होते ।
पूजा है गुरु आपको भावो मे बसा कर,
आशाओ ने क्यो तोड़ा है दम आपके होते?
इक आप मेहरबाँ हों, फले सारी मुरादे,
हो जाये सफल अपना धरम आपके होते ।
जो दीप कृपाओं के जलाये थे, बुझे है,
क्यो ऐसे हुए मुझ पे करम आपके होते?
चरणो से किया 'प्यार' तो क्या ये ही सजा है?
चाह के भी कुशल मिटते है हम, आपके होते ।

प्यारेलाल मूथा रचित

## १८७. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – शादी के लिए रजामद कर ली फिल्म देवी)*

चरणो के है चाकर खबर कर लो ।
एक दया दृष्टि इधर कर लो ।।
अपना हमे समझो, नजर कर लो ।। एक० १ ।।
प्रीत पराई उड़ती पताका, अन्य सन्तो मे ये ही झांका,
इतना भटका मंजिल न पाई, झूठ जग से प्रीति लगाई,
मुझ पे कृपा मेरे दिलबर कर लो ।। एक० २ ।।
कोई युग अव तुझसा न देगा, नाम तेरा हर एक लेगा,
तू विचक्षण विज्ञानमय है, ज्ञान मे तू हरदम अजय है,
ऐसा गुरु कुशल प्रवर कर लो ।। एक० ३ ।।
एक पल ना तुमको बिसारूँ, सुख मे दु:ख मे तुमको संभारूँ
रूठ न जाना ओ मेरे स्वामी, तुम हो मेरे दिल के विश्रामी,
'प्यारे' मेरे भावो मे घर कर लो ।। एक० ४ ।।

प्यारेलाल मूथा रचित

## १८८. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – खिलौना जानकर तुम तो... खिलौना)*

जो मैंने थामा है दामन तुम्हारा तुम निभा लेना ।
कुशल जी अपने अनुग्रह में मेरी वांछा सजा लेना ।।
तेरे द्वारे पे अरमानों की दुनिया लेके आया हूँ,
तेरे होते हुए गुरुवर मैं किस्मत का सताया हूँ,
तो क्या मेरे मुकद्दर में है गम का आसरा लेना? ।।१।।
मुझे भी देखना है आपकी शक्ति का जलवा नाथ,
जो मैं सच्चा उपासक हूँ तो मुझको दीजिए गुरु साथ,
सहारा आपका है एक उसको मत हटा लेना ।।२।।
सपन के लोक में मुझ को दिखाई दे तेरी झाँकी,
खयालों में या दर्शन में दिखे तेरी ही छबि बांकी,
अगर मिल जाये तू 'प्यारे' मुझे दुनिया से क्या लेना? ।।३।।

प्यारेलाल मूथा रचित

## १८९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – तुम अगर साथ देने का... हमराज)*

तुम अगर मेरे भावों के वासी रहो,
भव मुसीबत के फेरे संभल जायेंगे ।
शाम का डूबा सूरज नया आये ज्यो,
बिगड़ी किस्मत के नक्शे बदल जायेगे ।।
तेरी यादों के साये में कटते हैं पल,
मेरे नयनों के पलने में सूरत तेरी ।
कितने युग-युग की है साध स्वामी तू ही,
मेरे हिरदय में अंकित है मूरत तेरी ।
तू सदा मेरी राहों का हमदम रहे,

मेरी राहों के कॉटे निकल जायेंगे ॥१॥
भूमि निर्जल में फलफूल, रजनी को दिन,
बात अनहोनी होनी कराये तू ही ।
कहीं निर्धन को धनवान, बैरी को मीत,
बिछड़े प्राणी को प्रियवर मिलाये तू ही ।
जब सभी तेरे गुण से प्रभावित बने,
फिर भला हम ही कैसे बदल जायेगे? ॥२॥
हीनता पर हमारे न जाओ गुरु,
तुम कुशलसूरि अगर कुशलता के हो ।
हम में अपराध, तुममे क्षमाशीलता,
कर दो अनुग्रह, जो भंडार समता के हो ।
हो तुम्हारी कृपा गर बुरे हाल पर,
दीप 'प्यारे' मुरादों के जल जायेगे ॥३॥

प्यारेलाल मूथा रचित

## १९०. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – अपना मुकद्दर बिगड़े हुए )*

भव की मंजिल चलते हुए, एक मुसाफिर हार गया ।
कर्म के कॉटे ऐसे चुभे, प्रेम धरम व्यवहार गया ॥
क्रोध कषाय विषय के, पथ में जाने कितने साथ मिले,
एकेन्द्रिय से पंचेन्द्रिय तक, कितने ही संताप मिले,
भाग्य से जो हम पा भी गये, मानव भव बेकार गया ॥१॥
चारो गति के चक्कर मे या चौरासी के फेरे मे,
कितनी गलियॉ भटका भव-भव, अठरा पाप के घेरे मे,
चलना बहुत है मुझको अभी, पर जीवन का सार गया ॥२॥
आये तुम्हारे शरणे थककर, पाप हमारे धो देना,
अपनी कृपा का अब इस भव मे, दीप कुशल संजो देना,
'प्यार' तुम्हारा मिलता रहे, वक्त सभी दुश्वार गया ॥३॥

फतहचन्द मुनि रचित

## १९१. जिनकुशल सूरि स्तवन

( तर्ज – लूअरकी )

सद्गुरु पूजन जावस्यां, कुशल सूरीन्द गुण गास्यां हे माय ।।
श्री फल भेट चढावस्यां,म्हें तो चरणों री पूज रचास्यां है मांय।।स.१।।
मारू देश में शोभता, एतो नगर बीकाणे राजे है मांय ।। स०।।
गाम गडाले दीपता, एनी महियल महिमा छाजे है मांय।।स०२।।
समर्या संकट चूरता, एतो कुशल करण अवतारी है मांय ।।स०।
सुखदायक श्री संघ ने,दादा खरतर गच्छ अधिकारी है मांय।।स.३।।
दूर देशान्तर थी घणा, एतो हिल मिल यात्री आवे है मांय।।स०।।
लुल लुल सीस नमावतां,एतो सन्त सुयश मिल गावे है मांय।।स.४।।
सझ सिणगार मनोहरु, एतो ठम ठम पॉय ठमकावे है मांय।।स०।।
तन मन प्राण लोभावती, एतो गौरी मंगल गावे हे माथ।।स०५।।
बिछडयां साजन मेलवे, एतो अनमी पाय नमावे है मांय ।।स०।।
मनरा मनोरथ पूरवे, दादा परघल लक्ष्मी लावे है मांय ।।स०६।।
विखमी वेला वाट मैं, समर्या सानिध आवे है मांय ।। स० ।।
भूखां भोजन मेलवे, दादा तिसियां नीर पिलावे है मांय।।स०७।।
यात्री आवे नित नवा, दादा थान आगल थिर थाट है मांय।।स०।।
सीरणीयां नित सामठी, गावे गुण गहगाट है मांय ।। स०८ ।।
कुशल सूरीन्द गुरु आगले,दादा भवि मिल भावना भावे है मांय।।स०।।
'चन्दफते मुनि' नित नमे, दादा परमानन्द सुख पावे है मांय।।स०९।।

वालचन्द्र गणि रचित

## १९२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज -चालो खेलिय होरी, ए चाल)*

मेरी अरज सुणीजे, सद्गुरु दीनदयाल ।
सुनिजर कर प्रभु साहिब मेरे, सेवक जन प्रतिपाल ।। मे० १ ।।

कुशल करण जग कुशल सूरीसरु, कीजे कुशल कृपाल ।
देरावर गुरु थान विराजै, सहरगलै सुभ नाल ।। मे० २ ।।
दया करी प्रभु दरसण दीजै, कीजै भक्त निहाल ।
जिनसौभाग्यसुरिद कुं थायै, नित प्रति मंगल माल ।। मे० ३ ।।
पर उपगारी परमगुरु को, जस जग मांहि विसाल ।
सेवक नी प्रभु आशा पूरो, करत वीनती 'बाल' ।। मे० ४ ।।

बालचन्द्र गणि रचित

## १९३. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – काफी )*

सुणियो अरज हमारी सुगुरुजी ।। सु० ।। टेर ।।
दीनदयाल कृपानिध साहिब, आशा अेक अम्हारी जी ।।
वांछित दायक वांछित दीजे, इक तुमरी इक तारी जी।। सु०१।।
चन्द पटोधर कुशल सूरीन्दजी, जस जग मे विस्तारी जी ।।
भक्तवत्सल भगवंत प्रभु को,चरण शरण सुखकारी जी।।सु०२।।
सुनिजर कर प्रभु साहिब मेरे, दरशण वहिलो दीजे जी ।।
सद्गुरु अपनो सेवक जांणी, वांछित पूरण कीजे जी ।।सु०।।३।।
परम प्रभु मेरो पर उपगारी, शरणागत साधारी जी ।।
'बाल'कहै मुझ वांछित दीजे, वधती वान वधारी जी ।।सु०४ ।।

भावसागर रचित

## १९४. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(राग - सोरठ कडखो)*

महिर महिर करो जिनकुशल मोटा घणी,
अरज प्रभु माहरी एक मानो ।
आस पूरण सदा कलियुग मे इहां,
वधारीयै साहिबा मुज्झ मानो ।। म० १ ।।
वड वडा विरुद छे जगत मे ताहरा,

श्रवण सुणि आवीयौं तुज्झ पासे ।
मुझ भणी तारिस्यो मामलो वाखिस्यो,
जगत करिवा भणी को बालि आसे ।। म० २ ।।
वाट दुसमन -- जेह निंदा करे,
- कहूं तेहने सुनिजर कीज्यो ।
सुक्ख संपत्ति दीयौ निज तणां सेवकां,
जेम दुख माहरा सहू छीजे ।। म० ३ ।।
भलभली जायगा थंभ सोहे भला,
रह्यो निज सेवकां पूर आसा ।
'भावसागर' भणी जांण सेवक सदा,
दीजिये साहिबा हिव दिलासा ।। म० ४ ।।

भुवनकीर्ति गणि रचित

## १९५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(ढाल-नच्छ गई के मेरी नच्छ गई, एहनी)*

कुशल करे, दादा कुशल करे, दादा कुशल करे ।
कुशल करे जिनकुशल सूरीस,कुशल करण कलि तूं जगदीस।।दा.१।।
बाहिर भीतर सांझ सवार, संकट पड़ियां राखणहार ।। दा० २ ।।
रोग सोग मेटे खिण मात्र, जग सहु आवे ताहरी जात्र ।।दा०३।।
विषम जिके जलथल गिर थाट,तिहां तूं तुरत गमे उ वाट।।दा.४।।
झगड़े झांटे हम दीवांण, ऊपर बोल करे निरवांण ।। दा० ५ ।।
टाले दुरजण केरी फेट, मेल्हे सापुर थां सुण भेट ।। दा ० ६ ।।
राज रिद्धि लीला सनमान, लहीये ताहरो धरतां ध्यान ।।दा०७।।
म्हांरी बाहिर तोइज सीम, कूम कहूं तो ताहरो नीम ।। दा०८।।
कहे 'भुवनकीरति' घर राग, तें तूठें अविचल सोभाग ।।दा०९।।

मगन रचित

## १९६. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(राग – बंगालो घाटो)*

आसा सफल फली, मै पायो परमानन्द ।। आ० ।। टेर
श्रीजिनकुशल सूरीसरू रे, देवां सिर हर देव ।
पुहवी मांहे परगड़ो रे, संघ करे नित सेव ।। आ० १ ।।
हूंस धरी मन हरखियो रे, दीठे दीनदयाल ।
दु:ख दोहग दूरे गया रे, टाल्या दु:ख जंजाल ।। आ० २ ।।
ग्यान तणो गुरु आगरु रे, परतिख गंग प्रवाह ।
मन गमता मित्र मेलवे रे, अति आनंद उछाह ।। आ० ३ ।।
तुम गुण गातां सद्गुरु रे, कहतां नावे पार ।
मगन तनें तुम मन वस्या रे, जपतां जै जैकार ।। आ० ४ ।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## १९७. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – तेरे जैसा यार... )*

कुशल गुरु दादा हम शरणे आये है ।
आस लिये गुरुवर तेरे दर पे आये है ।। टेर ।।
नहीं देव और कोई, जो संकट से उबारे ।
तेरा ही नाम रटता, तुम ही हो एक सहारे ।
हम महर नजर पाने, तेरे दर पे आये है ।।१।।
महिमा है तेरी ऐसी, तुम भक्तो के रखवाले ।
चरणो मे आकर बैठे, हम भक्त भोले भाले ।
श्रद्धा के फूल लिये, तेरे दर पे आये है ।।२।।
जो भी चरणो मे आता, तेरी करुणा पा जाता ।
इसीलिये तो दादा, कहलाते हो तुम त्राता ।
'मणि' दर्शन चाह लिये, तेरे दर पे आये है ।।३।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## १९८. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(गजल)*

कुशल गुरुदेव के दर्शन, अमी वरसे मेरे जीवन ।। टेर ।।
मनाऊं रात दिन तुमको, मै ध्याऊं शाम सुबह तुमको ।।१।।
दर्श दो ओ मेरे गुरुवर, खड़ा सेवक तेरे दर पर ।।२।।
गुणावली गा सकूं तेरी, शक्ति ऐसी नही मेरी ।।३।।
देव तुमसा नहीं दूजा, सकल दुनिया करे पूजा ।।४।।
भाव से जो तुम्हें ध्यावे, दर्श सपने तेरे पावे ।।५।।
यही इक है तेरी आशा, रहुं तुझ भक्ति का प्यासा ।।६।।
कान्ति 'मणि' दास है तेरा, तेरे चरणों में है डेरा ।।७।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## १९९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – शान्ति जिनेश्वर . )*

कुशल सूरीश्वर है उपकारी, भक्तों के दिल हाजिर दादा ।
मन में बसा तूं,दिल में बसा तूं,तुझ चरणो का चाकर दादा।।टेर।।
जीवन पावन धन बन जाता, तेरा दर्शन पाकर दादा ।।१।।
संकट विकट सभी कट जाते, तेरे द्वारे आकर दादा ।।२।।
तेरा नाम जपे जो निशदिन, ओढे सुख की चादर दादा ।।३।।
तुझ दरिसण का प्यासा हूँ मै, प्यास वुझा करुणाकर दादा ।।४।।
कान्ति 'मणिप्रभ' तेरे सहारे, पावे पद अजरागर दादा ।।५।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २००. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – दिल लूटने वाले . . )*

गुरुदेव कुशल तुझ द्वारे हम, सर्वस्व समर्पण करते है ।
दिल की कलियां सरसाती हैं, दर्शन धन से मन भरते है ।।टेर।।
तुम मालपुरे के राजा हो, सरताज हो तुम सबके गुरुवर ।
सबके दिल में तुम छाये हो, तेरा ही राज है सब दिल पर ।
सबके लब पर है नाम तेरा, तेरा ही नाम सब रटते है ।।१।।
सारे जन दरवाजे तेरे, दौड़े आते बन परवाने ।

वह दृश्य अनोखा लगता है, जब गाते सब बन मस्ताने ।
जब भक्त दीवाने गाते है, भक्ति के झरने झरते है ।।२।।
तुम ही तारक उद्धारक हो, तुम ही हो सबके रखवाले ।
तेरे ही नाम की चाबी से, खुलते संकट के सब ताले ।
कान्ति 'मणिप्रभ' दिल की श्रद्धा को तुझ चरणो मे धरते है।।३।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०१. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – होठो से छूलो तुम .. )*

गुरुदेव कुशल मेरे, सब संकट हरते है ।
भव भ्रमणा के फेरे, दर्शन से खरते है ।। टेर ।।
इच्छा होती पूरी, जो तुझ मंदिर आता ।
तेरा नाम अमर गुरुवर, खाली न कोई जाता ।
भक्ति की मस्ती मे सब नमन करते है ।।१।।
तेरी महिमा ऐसी, कोई नहीं गा सकता ।
मैं निपट अज्ञानी हूं, भक्ति क्या कर सकता ।
तुतलाती भाषा मे, बस श्रद्धा धरते है ।।२।।
तुम मेरे हो स्वामी, मैं दास तुम्हारा हूं ।
जन्मो से भटक रहा, कर्मो का मारा हूं ।
'मणि' तेरे सहारे ही, भव जलधि तरते है ।।३।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – पावन पुरुषोत्तम )*

गुरुवर कुशल देव दरबारे हाजिर मै नित रहता हूं ।
मै नित रहता हूं खुशी की लहरी लहता हूं ।। टेर ।।
चमत्कार है कुशल गुरु का, सारे जग मे भारी ।
दर्शन करने दादाबाडी, दौडे दुनिया सारी ।।१।।
भक्ति रस को पीकर लाखो, भक्त बड़े हरसाते ।

पूजन कर तुझ चरणों का, मन आनंद रस बरसाते ॥२॥
ध्यान करे जो मंत्र जपे, बैठे जो तुझ चरणों में ।
तेरा दर्शन निश्चित पावे, वो अपने सपनों में ॥३॥
छोटी सी इक महर नजर, इस सेवक पर कर देना ।
कान्ति 'मणि' को दर्शन देना, यही अरज सुन लेना ॥४॥

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०३. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – घर आया मेरा परदेशी )*

घर बैठे गंगा आई, मेरे मन खुशियां छाई ॥ टेर ॥
मालिक तू मेरे मन का, मन का तन का जीवन का ।
गूंज समर्पण की छाई, मेरे मन० ॥१॥
कुशल गुरु है रखवाला, चाह पूरण करने वाला ।
दुनिया तुम शरणे आई, मेरे मन० ॥२॥
मन में मूरत है तेरी, दर्शन दो ये चाह मेरी ।
कलियाँ मन की हरसाई, मेरे मन० ॥३॥
लब पर तेरा नाम अमर, निशदिन जपता हूँ गुरुवर ।
बज गई 'मणि' मन शहनाई, मेरे मन० ॥४॥

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०४. जिनकुशलसूरि स्तवन

जिनकुशल गुरु के चरणो में, मैं नित उठ शीश झुकाता हूँ ।
गुरु कुशल-कुशल बस नाम रटूं,मैं मन में ध्यान लगाता हूँ॥टेर॥
मेरे मन में बसे गुरुदेव कुशल, मेरे दर्द हरे गुरुदेव कुशल।
मैं कुशल भक्ति में मगन बना, बस एक नाम ही ध्याता हूँ ॥१॥
श्रद्धा से जपे जो गुरुवर को, दर्शन देवे गुरुवर हर को,
मैं तुझ चरणों में लीन रहूं, बस तेरे दर पे आता हूँ ॥२॥
सब रोग मिटे संताप मिटे, दु:ख दर्द मिटे सब पाप हटे,
मैं दिल में धरकर श्रद्धा से, गुणगान तुम्हारे गाता हूँ ॥३॥

खुशियाँ छाई हर उर उर मे, गुरुदेव बिराजे पादरू मे ।
कान्ति 'मणिप्रभ' लयलीन बना,गुरुदेव कुशल को मनाता हूँ।।४।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – चादी जैसा रंग . )*

मालपुरे की मुकुट मणि है, कुशल गुरु का द्वार ।
मेरे तारणहार गुरुवर, नैया खेवनहार ।। टेर ।।
निर्धन हो धनवान भले हो सारे यहाँ पर आते ।
तुझको अपना देव समझकर अपना हाल सुनाते ।
तेरी अमृत दृष्टि पाकर अपना कष्ट मिटाते ।
खाली कोई न जावे ऐसा कुशलगुरु दरबार ।।१।।
मन की इच्छा पूरी होती जो श्रद्धा से ध्याता ।
कल्पतरु सम तेरी छाया तूं सुखशान्ति दाता ।
जीवन की खुशियाँ मिल जाती दर्शन वैभव पाता ।
तेरी महिमा सुनकर दौड़ा आता है संसार ।।२।।
तेरे पावन चरणो में ही रहता है मेरा मन ।
दिल का राज तुझे है अर्पित, अर्पित सारा जीवन ।
एक बार दर्शन देकर के दिखलादो अपनापन ।
कान्ति 'मणिप्रभ' की है इच्छा, हो जावे दीदार ।।३।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०६. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – दुश्मन न करे ... )*

मैने तो तेरे द्वार डेरा डाल दिया है ।
जो आ गया उसने खुशी का श्वास लिया है ।। टेर ।।
लाखों भक्त आते है दूर-दूर से ।
दर्शन तेरे करते ही नृत्य करे हिया है ।। १ ।।
डूबे रहते है भक्ति मे रात भर ।

देकर के उन्हें दर्श तूने तृप्त किया है ।।२।।
वो मालपुरा ही है तेरे दर्शन हुए ।
कान्ति 'मणि' ने भक्ति रस का घूंट पिया है ।।३।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०७. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(कव्वाली)*

श्री जिनकुशलसूरीश्वर, तेरा ही है सहारा ।
तेरे बिना नहीं है, दूजा कोई हमारा ।। टेर ।।
ओ मालपुरा के वासी, देखो जरा इधर भी ।
कर जोड़ तेरे दर पे, सेवक खड़ा तुम्हारा ।।१।।
मैं हूँ गरीब बालक, अज्ञान से भरा हूँ ।
पर दास तो हूँ तेरा, दिल में तुम्हें ही धारा ।।२।।
गहरी लगाके प्रीति, ठुकराओ ना गुरुवर ।
मेरी विनती सुनकर, किश्ती को दो किनारा ।।३।।
जीवन तुम्हारे हाथों, मेरी लाज तेरे हाथों ।
'मणि' मन में गुनगुनाता, तुम नाम का ही नारा ।।४।।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## २०८. जिनकुशलसूरि स्तवन

हम मिलकर वंदन करते हैं, गुरुदेव तुम्हारे चरणों मे ।
यह भक्त मंडली आई है, गुरुदेव तुम्हारे चरणों में ।
जिनकुशलसूरीश्वर उपकारी, तेरी मूरत है मोहनगारी ।
दर्शन की आशा लाये है, गुरुदेव० ।।१।।
अतिभव्य वनी तेरी प्रतिमा, मैं गा न सकूं तेरी महिमा ।
हम श्रद्धा लेकर आये है, गुरुदेव० ।।२।।
गुरु तेरी भक्ति जो करते, उस नर के संकट सब मिटते ।
हम दुखडा मिटाने आये है, गुरुदेव० ।।३।।

जो भी दरबार तेरे आता, जीवन मे शांति पा जाता ।
हम दर्द सुनाने आये है, गुरुदेव० ।।४।।
मेरे मन मे बसे गुरुदेव कुशल, मैं नित्य जपूं गुरुदेव कुशल ।
मेरा तन मन सब कुछ अर्पण है, गुरुदेव० ।।५।।
दादाबाडी मोकलसर में, आनंद बहे हर उर उर मे ।
कान्ति 'मणि' श्रद्धा अर्पित है, गुरुदेव० ।।६।।

मदन रचित

## २०९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – जब तुम ही चले परदेश )*

श्री उपकारी गुरुदेव, करो भवि सेव, कुशल जो चाहो,
श्री कुशलसूरि को ध्याओ ।। टेर ।।
मनमथ के विजयी श्री गुरु है, आठों कर्मो के जयी गुरु हैं ।
गुणसागर कुल के उजागर के गुण गाओ ।। श्री कुशल० ।।१।।
रुख फेरी गयासुद्दीना की, तज हिसा मन से अहिसा ली।
कुत्सित म्लेच्छो को दे प्रतिबोध सदा हो ।। श्री कुशल० ।।२।।
शशि सम निर्मल शोभा वाले, समियाणा पुर के उजियाले ।
लक्ष्मीधर जेल्हागर के पुत्र कहाओ ।। श्री कुशल० ।।३।।
सूरज सम तेज भरा भारी, है जयतसिरी गुरु महतारी ।
रिपु भी गुरु सन्मुख नत मस्तक होता हो ।। श्री कुशल.।।४।।
महावस्था फाल्गुन मे गुरु की, निर्वाण जयन्ती सद्गुरु की ।
हाजिर हजूर है भवि! गुरु! अब भी आओ ।। श्री कुश० ।।५।।
राजेश्वर सम गुरु जग के थे, कई देवी-देवता वश मे थे ।
जय जय का नारा गुरु का 'मदन' लगाओ ।। श्री कुशल० ।।६।

महिमामेरु रचित

## २१०. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(राग – वेलावल, मो मन वीर सुहावे, एहनी)*

दीपे थुम्भ गडाले ।
श्री जिनकुशलसूरि सूरीसर, समरति संकट टाले ।। दी० १ ।।
सुर नर नारी ना मन मोहे, सोहे सरवर पाले ।
सोम निजर सेवक नें साहिब, कूरम निजर निहाले ।। दी० २ ।।
परगट परता पूरे दिन दिन, दौलति दीये विसाले ।
बाट घाट तिरस्यां जे ध्यावे, वीर लहे ततकाले ।। दी० ३ ।।
संघ उदय कर सद्‌गुरु मेरा, जाग करे सुविसाले ।
'महिमामेरु' सदा गुण गावे, कर जोड़ी सिर माले ।। दी० ४ ।।

महिमाशील रचित

## २११. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(तर्ज – तुम तो भले विराजोजी श्री सांवरिया महाराज० )*

सुनिजर कीजै जी,श्रीजिनकुशलसूरीसर सद्‌गुरु, सुनिजर कीजै जी।
सुनिजर कीजै, महिर धरीजै, सेवक अरज सुणीजै ।
दादा दीनदयाल दयाकर, दिल भर दरसण दीजै ।। सु० १ ।।
जुगप्रधान गुरु पदवी पाई, प्रगटी पुरब पुण्याई ।
वंछित वर आपै वरदाई, कविजन कीरति गाई ।। सु० २ ।।
नरनारी मिल वंदन आवै, नरपति सीस नमावै ।
भर मोतीयड़ै थाल बधावै, हरख हरख गुण गावै ।। सु० ३ ।।
केस चंदन भरिय कचोली, पूज करै रंग रोली ।
हाव भाव कर बाली भोली, नृत्य करै मिल टोली ।। सु० ४ ।।
परतिष गुरु परचा पूरै, चितनी चिन्ता चूरै ।
दुख दोहग सब नासै दूरै, समर्या होय हजूरै ।। सु० ५ ।।
अरि उचाटै विषमी वाटै, अटवी ओघट घाटै ।
सेवक जन ना संकट काटै, गणधर गुरु गहगाटै ।। सु० ६ ।।
श्रीजिनहर्षसूरीसर राजै, सेवक सुगुरु समाजै ।
विद्यावंत विसाल विराजै, 'महिमाशील' निवाजै ।। सु० ७ ।।

मुनि महेन्द्रसागर रचित

## २१२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – छोटी-मोटी बुद्धि रे, विद्या का मेरा सीखना )*

कुशलसूरि गुरुदेव, भविक जन तारते ।।टेर।।
कल्याणकारी कुशल गुरु हैं, कुशल गुरु हैं ।।
काटे कर्मकटक, मेरे मन भावते ।। कुशल० ।।१।।
अमर अमरी नृत्य करत हैं, नृत्य करत हैं ।।
सद्गुरु सन्मुख आय, संगीत मधुर गावते ।। कुशल० ।।२।।
मुनि पुरन्दर अनुपम ज्ञानी, अनुपम ज्ञानी ।।
चमत्कारी ऋषिराय, मोह तिमिर वारते ।। कुशल० ।।३।।
फलोदी शहर के शिवसर ऊपर, शिवसर ऊपर ।।
शोभे श्री महाराज, दर्शक अति आवते ।। कुशल० ।।४।।
एकाग्र दिल से ध्यान धरो सब, ध्यान धरो सब ।।
मिट कर संकट सर्व, अक्षय सुख पावते ।। कुशल० ।।५।।
कुशल कृपा से आनन्द आनन्द, आनन्द आनन्द ।
सुरतरु हैं सूरिदेव, 'महेन्द्रो' मिल गावते ।। कुशल० ।।६।।

मुनि महेन्द्रसागर रचित

## २१३. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - सुनो जगदीश दिल देके, अरज हमने गुजारी है )*

कुशल सूरि गुरुवर को, सदा वन्दन हमारा हो ।।टेर।।
मरुधर मेड़तापुर मे, दूधासागर सरोवर है ।।
जहां गुरुदेव की देहरी, सदा वन्दन हमारा हो ।। कु० ।।१।।
दयानिधि ने दया करके, दिखाया पन्थ शिवपुर का ।।
ऐसे मुनिराज चरणों में, सदा वन्दन हमारा हो ।। कु० ।।२।।
निरन्तर ध्यान मै धरता, अपूर्वानन्द को पाता ।।
चमत्कारी सूरीश्वर को, सदा वन्दन हमारा हो ।। कु० ।।३।।
अपार संसार सागर में, डूबती 'महेन्द्र' की नैया ।।

बचादी शीघ्रतर गुरु ने, सदा वन्दन हमारा हो ।। कु० ।।४।।

महेन्द्रसागर रचित

## २१४. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(राग - धमाल)*

भविजन पूजो बड़े भाव सुं हो अहो मेरे ललना ।
श्री जिनकुशल सूरिन्द ।भ.।जाको नित प्रति हे तेज अमन्द ।भ.१।
कनक कलस जल विमल सुं हो, पुण्यवन्त लेहु भराय ललना ।
श्री गुरुपद-पंकज भले हो,न्हवण करो चित नित प्रति लाय।भ.२।
बावना चन्दन घसि करी हो, केसर सरस मिलाय ललना ।
धूप दीप गुरुराज के हो, दरसण मिलि मिलि ले ले जाय ।भ.३।
पूरव देश सुहामणो हो, मकसूदाबाद विख्यात ललना ।
युगप्रधान प्रगट भयो हो, दादोजी गौरे गौरे गात ।भ.४।
ओसवंस कुल दीपतो हो, कातेला गोत नरिंद ललना ।
भ्रात दोऊं बड़े सुजस सुं हो, सोभाचंद मोतीचन्द ।भ.५।
संवत अठारे इकवीसे हो, माघ सुकल शुभवार ललना ।
थुम्भ हजारी बाग मे हो, पूनिम तिथ मंगलवार ।भ.६।
पद थाप्या गुरुराज ना हो, दिन दिन अधिक जगीस ललना ।
श्री जिनचन्द पटोधरु हो, श्री गुरु कुशलसूरीस ।भ.७।
वरण अठारे ओलगे हो, कोई न लोपे कार ललना ।
जग सहू आवे जातरा हो, सवल जुड़े दादे दरवार ।भ.८।
खरतर गच्छ रो राजीयो हो, पूरे मन री आस ललना।
श्री महेन्द्रसागर सदा हो, अंग अंग परम उल्हास ।भ.९।

माणक रचित

## २१५. जिनकुशलसूरि स्तवन

कुशल गुरु अर्ज सुन लीजे, कृपा करके दरशन दीजे ।
यही आशा मेरे मन की, करूं सेवा मै चरणन की ।।१।।
न तुम सम देव कोइ दूजा, विपत टारन गुझे मुझा ।

तुम्ही सद्गुरु हो सुखकारी, निवारोगे विपत सारी ।।२।।
शरण लीनी है मै थारी, अरज सुन लीजिये म्हारी ।
विकट संकट ने आ घेरा, है तुम बिन कौन गुरु मेरा ।।३।।
कहे 'माणक' अरज मानो, चरण को दास मोहे जानो ।
कटे भव वन का फेरा, शरण तो चाहूँ मै तेरा ।।४।।

माणक रचित

## २१६. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - होरी की )*

चलो री सखी आज खेले होरी सुगुरु द्वारे द्वारे ।।टेर।।
घस कर्पूर केशर और चन्दन, भर भर लेवो कटोरी ।।
धूप दीप नैवेद्य अरगजा, हरख चरण पूजोरी ।। चलो० ।।१।।
कंचन कलश चलो धर कर पर, लो केशर रंग घोरी ।।
कुंकावटी रजत की लेवो कुंकुम,भर अबीर की लो झोरी।।चलो.।।२।।
श्री जिनकुशल सूरीन्द साहब के, चरण कमल को भेटो री ।।
'माणक'कहे चलो फाग मचाऊं,सम्पत सुख लहो री ।।चलो०।।३।।

माणकचन्द रचित

## २१७. जिनकुशलसूरि स्तवन

वन्दो गुरु चरण कमल भवि जन मन लाई ।। टेर ।।
साचे जिनकुशल सूर, ध्यावत दुःख होत दूर ।।
संकट को करत चूर, सद्गुरु सुखदाई ।। वन्दो०१।।
अैसो दादा को नाम, जपत सिद्ध होत काम ।।
समर समर आठो याम, यही नाम भाई ।। वन्दो०२।।
धर चित्त सद्गुरु को ध्यान, छिन मे होवे कल्याण ।।
दादा गुरु दयावान, देत दुःख मिटाई । वन्दो० ।।३।।
श्री सद्गुरु महाराज, राखो आज मेरी लाज ।।
अरज करत 'माणकचन्द,' चाकर गुण गाई ।। वन्दो० ।।४।।

माणक रचित

## २१८. जिनकुशलसूरि स्तवन

श्री कुशलसूरि गुरु सुखकारी, जग मांहे तुम महिमा भारी ।।१।।
श्री जिनचन्द्र सूरीश्वर पटधारी,गुरु हितकारी पर उपकारी ।।२।।
सुरतरु सम वांछित दातारी,और सहस किरण सम अवतारी।।३।।
आचारज छत्तीस गुणधारी, गुरु दूर करी विपता सारी ।।४।।
भट्टारक जंगम युगप्रधान, दाता तुम चिन्तामणि समान ।।५।।
करुणानिधि जान सब गुणनिधान,दीपत है तेज दिनकर समान।।६।।
सब राव राणा सुर नरेश, पूजत हैं चरण थांरो हमेश ।।७।।
पल में दूर करो सगला क्लेश,गुरु समस्त विपद न रहे लेश।।८।।
दादा अब महेर नजर कीजे, इतनी विनती मोरी सुन लीजे।।९।।
गुरु जशधारी यह जश लीजे,'माणक'को वेग दरश कीजे ।।१०।।

माणक रचित

## २१९. जिनकुशलसूरि स्तवन

सद्गुरु सुनिये अरज हमारी, विपदा म्हारी कीजे दूर ।।टेर।।
कुशलसूरि गुरु नाम तिहारो । कुशल करो भरपूर ।।
सानिध कीजे ये यश लीजे, दीजे संकट चूर ।।सद्० १।।
गुरु दातार तुम्हें जो ध्यावे, दौलत मिले जरूर ।।
चाकर जान दास 'माणक' को, कर अरज मंजूर ।।सद्० २।।

माणिक्य मुनि रचित

## २२०. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(ढाल - थे म्हांरे आज्यो हो रंगमहिल मे, एहनी)*

चंद पटधारी हो पूनिम चंद सो, श्री जिनकुशलसूरिद सद्गुरु राय जी हो।
थें म्हानु देज्यो हो सुख संपति सदा,सुनिजर धरज्यो अमन्द ।थें.१।
नांम तिको हीज मन्त्र मुदे खरो, अतिशयवंत उदार ।सद्.।
जे भुवि भावे हो मन ध्यावे तिके, लाभे लीय संभाळ ।स.थें.२।

इण कलिकाले हो गुरु कमणां विना, साचा मृरतरु रुप ।सद्.।
वंछित पूरे हो दुःख चूरे सदा, सेवे सुर नर भूप ।स.थे.३।
पूनिम दिवसे हो वलि सोमवासरे, आवे सिघ अनेक ।स.।
भाव वधावे हो गुरु गहगाट सुं, अरचे पद अतिरेक ।स.थे.४।
जग हितकारी हो गुरु चरणां तणी, सेव करण एसाण ।
हित धर देज्यो हो 'मुनि माणिक्य' भणी, ज्युं हुवे कोटि कल्याण ।स.थे.५।

मुक्तिमोहन मणि रचित

## २२१. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - निरखण दो असवारी )*

थांरा दरशण की बलिहारी, कुशल गुरु दरशण दो सुखकारी ।
मै तो वारी जाऊं वार हजारी ।। कु० ।।टेर।।
मरु मण्डल समियाणा ग्राम मे, मंत्रि जिल्लागर भारी ।।
जैतसिरी सति कूखे उपना, प्रगट्या जग दिवकारी ।। कु० ।।१।।
संवत तेरे सैतीसे जनम्या, द्वितीय चन्द्र मनुहारी ।।
तेरेसै सेताले संजम, तप जप ध्यान संभारी ।। कु० २।।
श्री जिनचन्द सूरि पट्टे, पाटण मे हितकारी ।।
सूरि पद सतहत्तर वरषे, कुशल सूरिन्द अवतारी ।। कु० ३।।
ग्राम नगर पुर पट्टण विचरी, बहु भवि काज सुधारी ।।
समकित श्रावक केई व्रत धारक, ज्ञान क्रिया चित्त धारी ।।कु०४।।
अद्भुत रूप अनोपम महिमा, वचन कला उपगारी ।।
सत्य शील सन्तोष महागुण, सहु जग आनन्दकारी ।।कु०५।।
फागुण तेरेसे नयांसी, मावस देव- पदधारी ।।
फागुण सुद पूनम दिन संघ ने, दरशण दियो उपगारी ।।कु०६।।
ग्राम नगर सहु संघ ने परतिख, परचा दे मन धारी ।।
देश देश में चरण थापना, कीनी भक्ति प्रचारी ।। कु० ७।।
तुम सेवत सहु संपदा पावे, जश कीरति अधिकारी ।।
विरुद सुणी त्रिकरण शुद्ध प्रणमुं, चरण कमल बलिहारी ।।कु.८।।

दीनदयाल दयानिधि साहब, मनसा पूरो हमारी ।
पाठक श्रीवर ध्यान धरै नित, 'मुक्तिमोहन' जयकारी ।।कु०९।।

मुनिविमल रचित

## २२२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(राग - धन्यासिरि)*

कुशल गुरु मइं अब सेवक तेरा ।
समरथ साहिब सुरतरु सम जगि, तूं प्रभू साहिब मेरा । कु.१।
राति दिवस तुम्ह चरणि हमारा, चीत अधिक न बेरा ।
परम भगत 'मुनिविमल' तुम्हारा, बंछित दीजइ सवेरा । कु.२ ।

मेरुकुशल रचित

## २२३. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(देशी - दरसण प्यारो लागे रे)*

श्री कुशल सूरिंद सुखकार, दरसण प्यारो लागै रे ।
श्री जिनचंद्रसूरिंद पाटोधर, गच्छ खरतर हितकार ।द.१।
देवन देवल में सब दीठा, पिण इक तुं हिज सार ।द.२।
तू गछ इंद्र समंद सुधारस, पूजत सहु नर नार ।द.३।
'मेरुकुशल' कु वंछित दीजै, तुं हिज इक आधार ।द.४।

रंगविनय रचित

## २२४. जिनकुशल सूरि स्तवन

*(राग - कहरवा)*

मोरी अरज सुनो गुरुराय, तिहारे दरस की चाह रहै । मे०
तिहारे दरस तै आनंद उपजै,रोम रोम विकसाय जी ।ति.मो.।।१।।
और देव सुपनै नही धारुं, तुम विन चित अकुलाय जी ।ति. मो.।।२।।
कुशल कला जग मे वरताइ,तातै कुसल कहाय जी ।ति.मो.।।३।।
परतिष दरसन दीजै मो पै,रिध सिध नवनिध थाय जी ।ति.मो.।।४।।
'रंगविनय'गुरु के गुण गावै, चरण कमल चितलाय जी। ति.मो.।।५।।

रतन रचित

## २२५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग - अलहिया बेलाउल )*

श्री जिनकुशल सूरिन्द गुरु साहिब, पूरण परम दयाला है,
करुणानिधि किरपाला है ।। टेर ।।
अष्ट प्रकारी पूजा भविजन, विधि सुं करत विशाला है ।।
वाकूँ अष्टभीति नहीं आवे, काटे कष्ट कराला है ।।श्री० १।।
हीर चीर पाटंबर अंबर, माणक मोती माला है ।।
पूजो परम गुरु के पगलां, पग पग ऋद्धि रसाला है ।। श्री० २।।
पुत्र कलत्र मित्र मन भावे, दै हाथी मतवाला है ।।
मोटा मन्दिर महल मालिया, सुन्दर रूप रसाला है ।। श्री० ३।।
बिपत विडारण संकट टालन, आपद उधारण वाला है ।
समरथ है साहिब गुरु मेरा, घड़ी घड़ी रिच्छपाला है ।।श्री०४।।
सानिध करत सदाई सेवक, जपे गुरु पद माला है ।।
'रतन' कहत मन राजी हुयके, कबहूँ नाही कसाला है।।श्री०५।।

रत्नसुन्दरोपाध्याय रचित

## २२६. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( र.स.१८७८)*

म्हे तो सेवक दादा कुशल गुरु का, सद्‌गुरु पूरी आस ।म्हे.।
रतनागर कोटिक गछ उपजे, चंदकुल भए प्रकास ।
सूरि सिरोमणि तुम्ह कहवाए, वैर साख मुनि वास ।म्हे.१।
निश्चै सेती सद्‌गुरु ध्यावे, कमला जस घर वास ।
नवनिधि रिधि सिधि संपति विलसे, नरपति होय जसु दास।म्हे.२।
दरसन पाया सद्‌गुरु तेरा, पाप गये सब भाग ।
चरणकमल सद्‌गुरु के पूजो, दिन दिन चढते भाव ।म्हे.३।
नर नारी बहु वंदन आवे, भाव भगति चित धार ।
बांह ग्रहे की लाज निवाहे, विरुद बडाइ धार ।म्हे.४।

श्री जिनकुशल सूरीसर साहिब, सुरतरु सम अवतार ।
सेवक घर नित बाजै बाजा, जिन शासन सिणगार ।म्हें.५।
प्रभु तुम भए सहाई मेरे, मिट गए चिंता जाल ।
दुरजन दूर गए सब मेरे, सज्जन भए खुशहाल ।म्हे.६।
संवत अठारे अठहत्तर में, माघ सुकल पूरण मास ।
'रतनसुन्दर' पाठक कहे सद्गुरु, पूरी मुझ मन आस ।म्हे.७।

रत्नसुन्दरोपाध्याय रचित

## २२७. जिनकुशलसूरि स्तवन

श्री जिनकुशल सूरीसरु रे लो, महिमावंत गुरुराज ।
गुरुदेवजी रे लो, वंछित मुझ ने दीजिये रे ।१।
विरुद घणा छे ताहरा रे लो, कहितां नांवे पार । गु.वं.२।
पूज्यां वंछित पूरवे रे लो, सेवक चिन्ता चूर । गु.वं.३।
महिमा सुणी छे ताहरी रे लो, दाता दीनदयाल । गु.वं.४।
पाठक 'रत्नुसुन्दर' कहे रे लो, पूरो मुझ मन आस । गु.वं.५।

रत्नसुन्दरोपाध्याय रचित

## २२८. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(देशी - देखी चंद चकोर पीवा अमिय धसे री )*

श्री जिनचन्दसूरि पटधार, श्री जिनकुशल सूरि री ।
खरतर गच्छ दीपंत, दिन दिन अधिक जयो री ।१।
गांम नगर विख्यात, महिमा अधिक सुणी री ।
आवे यात्री लोक, दरसण भाव धरी री ।२।
अगर चन्दन घनसार, मृगमद केसर घोरी ।
नीर सुगन्ध मिलाय, पूजा भक्ति करो री ।३।
दीप धूप फल लेय, नैवेद्य विविध परें री ।
सेवे गुरु इकचित्त, नव निधि सिद्धि लहे री ।४।
सेवति चम्पक बेलि, गुंजित भ्रमर मिली री ।
मालति कुन्द गुलाब, केतकि गन्ध भली री ।५।

गावो गीत रसाल, वाजित्र मधुर सुरें री ।
वीणा मृदंग मिलाय, भेरी नफेरी बजे री ।६।
कष्ट उपद्रव मांहि, ध्यांन धरे मन सूधे री ।
ततखिण प्रभु संभार, आपद दूर हरे री ।७।
चितामणि सम जेह, चिंता सरव टले री ।
तिम सद्गुरु सुपसाय, विपदा तुरत भगे री ।८।
रेणूचर अभिरांम, संघ सदा उदयो री ।
'रत्नसुन्दर' गुरु पाय, मन वच काय नमे री ।९।

राज रचित

## २२९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( देशी - वारी रे छोगाला थारे रूप ने रे लाल )*

अलवेसर आज भलो दिन ऊगीयो रे लाल ।
अलवेसर आज घणु उछरंग ।अ.।
हरख भराणो हीयडो रे लाल, आंखडी रंग उमंग ।अ.।
वारी हुं साहिब थांरे नाम ने रे लाल ।अ.१।
आज घड़ी लेखे चढी रे लाल, आज सफल अवतार ।अ.।
भाग बड़े प्रभु भेटीयो रे लाल, कुशल सूरिंद करतार ।अ.२।
विरुदां रे थांरे उंवारणे रे लाल, गणधर गरीबनिवाज ।अ.।
नयण निहाले नेह सुं रे लाल, रिद्धि भरो गुरुराज ।अ.३।
जस थारां जग मे घणो रे लाल, कोड सुधारो काज ।अ.।
वरदायक थांसु वीनती रे लाल, 'राज' करे महाराय ।अ.।४।

राज रचित

## २३०. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग - धन्यासिरी )*

कुशल गुरु पूरो आस हमारी ।
सेवक के वांछित पूरण कुं, तुम सुरतरु अवतारी ।कु.१।
सुख संपति संतति करि सेवक, सुखी किये नर नारी ।

भगतिवच्छल कुं वेर हमारी, कठिन हुई प्रकृति तुम्हारी ।कु.।
तुम तो प्रभु मेरे अंतरजामी, जांनत हो विधि भारी ।
अवर देव कुं कब हुं न याचुं, तेरो खिदमतगारी ।कु.३।
जैतसिरि जिल्हागर नन्दन, खरतरगच्छ हितकारी ।
वाट घाट अति विकट में समर्या, होवे सांनिधकारी ।कु.४।
मैं तो तेरी हूँ सरणागत, तोहीं सी हितकारी ।
श्री जिनकुशलसूरि सद्गुरु की, 'राज' सेवक बलिहारी कु. ।५।

राज रचित

## २३१. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – प्रभाती )*

तूं है दाता मेरो कुशल गुरु ।।तूं.।। टेर ।।
तुम बिन और न किणपैं याचूं, कोई दाता अनेरो ।।
ध्यान हृदय विच नित प्रति धारुं, एक भरोसो तेरो ।। तूं.१।।
राज रमण रिद्ध सिद्ध सब हाजर, नाम जपे सहु तेरो ।।
दीनदयाल सेवे सुखदाई, कीरतवन्त बडेरो ।।तूं.२।।
देव दया कर दरशण दीजे, सारो काज सवेरो ।।
'राज' कहत मोंही अपनो जानो, चरण कमल को चेरो ।।तूं.३।।

राज रचित

## २३२. जिनकुशलसूरि स्तवन

निरधारां आधार कुशल गुरु निरधारां आधार ।
मो परि करिजे मोहनी, हां जी मांनीजे मनुहार ।
आरतियां आरति हरो, सरणाईय साधार ।कु.१।
नाथ विलंब न कीजिये, हां जी दीजे तुरत दीदार ।
दुखिया सेवक देखिने, स्वामी आप करोने उपचार ।कु.२।
चंद पटोधर राजता, हां जी चंदज ले चिर पार ।
मुनिवर खरतर महीपति, सासण रा सिणगार ।कु.३।

अंतरजांमी आपने, हां जी सेवक सार संभाल ।
'राज' कहे कर जोड़िने, आतम प्राण आधार ।कु.४।

राज रचित

## २३३. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – प्रभाती )*

मेरी पीर हरो गुरु पीर ।
रेंण दिवस तेरो जाप जपत हूं, जैसे चातक नीर ।मे.१।
तुम्ह हो नाथ सेवक प्रतिपालक, ज्युं गो वछीय खीर ।मे.२।
चरण की सेवा छत्रपति चाहत, मानत पूजत मीर । मे.३।
'राज' कुशल गुरु सांम साहिब, वेन को जाने पीर ।मे.४।

राज रचित

## २३४. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – आशावरी धमाल )*

श्री गणधर गुरु कुशलसूरिन्द के, चरण कमल पर वारी ।।टेर ।।
केशर चन्दन अक्षत कुमकुम, जलभर कंचन झारी ।।श्री.१।।
देव के आगे मंगल दीपक, फूल धरो फूलवारी ।।श्री.२।।
ऐसी भान्ति करो विधि पूजा, आनके चित्त इक धारी ।।श्री.३।।
'राज' कहत मेरे परम गुरु की, बेर बेर बलिहारी ।।श्री.४।।

राजसागर ( राजहर्ष ) रचित

## २३५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – विछियानी )*

अरे लाला श्री जिनकुशल सूरीसरु,सेवीजे मन शुद्ध भाव रे लाला।
परतिख परचा पूरवो,इन कलियुग मे गुरुराय रे लाला।।श्री जिन१।।
अरे लाला केशर चन्दन घस करी, पूजो मेली घनसार रे लाला।।
पवित्र वस्त्र पहरी करी,नव नेवज करो उदार रे लाला।।श्री जिन.२।।
अरे लाला थुम्भ भलो देराउरे, शोभा बहु जेसलमेर रे लाला, ।।

मुलताने मरोट में, गुरु सोहे बीकानेर रे लाला ।।श्री जिन.३।।
अरे लाला जोधपुर ने मेड़ते, जैतारण ने नागोर रे लाला ।
सोजत ने पालीपुरे, जालोरे श्री सांचोर रे लाला ।।श्री जिन.।।४।।
अरे लाला राजनगर नै सूरते, खंभायत पाटण मांहि रे लाला ।
शत्रुंजय सोहे सदा, नवेनगर उच्छाह रे लाला ।।श्री जिन.।।५।।
अरे लाला पुर पुर में इम दीपतो,दादाजी परतिख देव रे लाला।।
ईहक आशा पूरवे,तिणे जग सहू सारे सेव रे लाला।।श्री जिन.६।।
अरे लाला नामें संकट सवि टले,तिसियां ने पावे नीर रे लाला ।।
रण मे जे समरण करे,सद्‌गुरु होवे तसु भीर रे लाला।।श्री जिन.७।।
अरे लाला इम महिमा जग जेहनी, जाणे को नर नार रे लाला।।
सुख संपत दे सेवकां, बहु पुत्र कलत्र परिवार रे लाला।।श्री जिन.८।।
अरे लाला समर्या दरशन देईज्यो,सेवक नी करजो सार रे लाला।।
'राजसागर' कर जोड़ने, विनती करे बारंबार रे लाला।।श्री जिन.९।।

राजिंद रचित

## २३६. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – करहे री )*

देरावर थांरो देहरो हो साहिब, गढ वीकाणे राज ।
नवला थे नागोर में हो साहिब, मोज समन्द जहाज ।
थांपर वारी हो सद्‌गुरुजी साहिब, मुझरो मानोजी राज ।।टेर १।।
महिमा घणी थांरी मेड़ते हो साहिब, मांने जेसलमेर ।।
तप थांरो सूरज तपे हो साहिब, छत्र धरावो सांगानेर ।। थां.२।।
चरणे चढाऊं केतकी हो साहिब, सूंघोजी अगर गुलाव ।
भमर लपेटी मालती हो साहिब, जाई जुई रे जवाव ।। थां.३।।
दीवलो करुं कपूर रो जी साहिब, महके मैंण मेंताव ।।
धूप उखेवूं करुँ आरती हो साहिब, गंगा जलरो आव ।। थां.४।।
केशर भरुँ कटोरडी हो साहिब, पूजूं जी थांहरा पाय ।।
नव नेवज कर नेतरुं हो साहिव, मिश्री दूध मिलाय ।। थां.५।।

डलो पान पचास रो हो साहिब, नायक नागर बेल ।
हे सुगंधी एलची हो साहिब, मुखड़े परिमल मेल ।। थां. ६।।
मर करो नैंण अमी भरो हो साहिब, श्री जिनकुशल सूरिन्द ।।
ज रमण रींझा करो हो साहिब, अरज करे 'राजिन्द' ।।थां.७।।

राजेस रचित

## २३७. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – चलित भैरु )*

य गणनायक जय वरदायक श्री गुरुदेव गणेसा ।
न्हि कुं निसि दिन ध्यावत सुरनर, सोभा करत सुरेसा ।
न्द्र कान्ति गुण निरमल सोभित, जस गंगा जल जैसा ।ज.१।
म प्रताप ते अठ सिधि नव निधि, हाजर होत हमेसा ।
दा साहिब वंछित दाता, आसा पूरति ऐसा ।ज.२।
जेत चरण पुहप कर हरसित, नायक सकल नरेसा ।
ीजिनकुशलसूरि जगत गुरु सेवित, पावत फल 'राजेसा' ।नि.३।

रामचन्द्र गणि रचित

## २३८. जिनकुशलसूरि स्तवन

ो जिनकुशल सूरिसरु, परता पूरण देवो जी ।
रनारी सहु मिल करि, पूज करे नित मेवो जी ।श्री.१।
जी थुम्भ सकल सद्गुरु तणो, राजनगर मे एहो जी ।
जी सब जन आस्या पूरवे, जे चरचे धर नेहो जी ।श्री.२।
जी जलवट थलवट मारगे, दुरघट विषमी वेला जी ।
ाजी समर्या सद्गुरु ततखिणे, होवे आपस मेलाजी ।श्री.३।
ाजी भूत प्रेत वलि डाकिनी, राक्षस ने वैतालो जी ।
ाजी नांमे श्री जिनकुशल ने, नौसते ततकालो जी ।श्री.४।
ाजी नांमे अरि करि केसरी, पुहवै नहीय लिगारो जी ।
ाजी कुशल मन्त्र जे मन जपे, ते लहे सुख अपारो जी ।श्री.५।

हांजी अर्थ विहुणो जे फिरे, द्यै गुरु धन नी कोड़ो जी ।
हांजी पुत्र विहुणा मांनवी, द्यै गुरु पुत्र नी जोडो जी ।श्री.६।
हांजी छाजहडां कुल चिरजयो, जेल्हागर सुवतन्नो जी ।
हांजी जैतसिरि माता भली, जनम्यां पुत्र रतन्नो जी ।श्री.७।।
हांजी इण कल में चिन्तामणि, श्री जिनकुशल सूरिन्दो जी ।
हांजी कामण कमला पूरवे, उदय सहित आणंदो जी ।।श्री.८।।
हांजी कुशले साजन होय नमे, श्री पदमरंग जयकारो जी ।
हांजी 'रामचन्द्र' गणि वीनवे, कुशल सदा हितकारो जी ।श्री.९।।

रामविजयोपाध्याय रचित

## २३९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(ढाल – मोरी अखियां फरुके हो, एहनी)*

देरावर रो राजीयो, ओ तो जिन सासन सिणगार हो,
गुरुदेवा मोरा गाजे हो ।
कुण एहनी समडि करे, ओ तो सहु देवां सिरदार हो । गु० १ ।
देस विदेसे हुं फिर्यो, ओ तो मैं दीठा केई देव हो । गु० ।
पिण ए अधिको सहु थकी, ओ तो तिण सा ही एहनी सेव हो ।गु०२।
जिहां तिहां दादो जागतो, ओ तो परता पूरणहार हो । गु० ।
परखि परखि नें मैं लह्यो, ओ तो सेवक जन साधार हो ।गु०३ ।
जिणचंद सूरिजी रो पटधरु, ओ तो खरतर गछ दीवांण हो।गु०।
ए प्रभु सुरतरु सारिखो,ओ तो सकलाय सदा सुं विहांण हो।गु०४।
एहनी छत्र छाया रह्यां, ओ तो दुख जाये सगला दूर हो । गु०।
तिमिर पराभव किम करे, ओ तो जिहां ऊगो झलहल सूर हो ।गु५।
हिव एहिज मो वीनती,ओ तो सांभलि श्री कुशल सूरिंद हो ।गु०।
अम्हनें जांणी आपणा,ओ तो करज्यो नित नित आनंद हो। गु०६।
गढ जेसांणे गाजतो, ओ तो मै भेट्यो तूं गुरुराय हो । गु० ।
'रामविजय' पाठक तणें,ओ तो गुरु होज्यो सदाई सहाई हो।गु०७।

रूपचन्द (म. रामविजय ) रचित

## २४०. जिनकुशलसूरि स्तवन

*(देशी – गाजे जिनकुशल गडाले, एहनी)*

जग मोहना गुरुराया, सुरनर सेवै तुझ पाया रे । जग० ।
परतिख गुरु परचा पूरै, सेवक ना संकट चूरै रे । जग० १ ।
केसर घसी भरिय कचोली, गुरु पूजो मन रंग रोली रे । जग० ।
सुभ भावे भावना भावो, मन ना वंछित सहु पावो रे । जग०२ ।
जिनचंदसूरि पटधारी, जिनकुशलसूरि हितकार रे । जग० ।
जे ध्यावे नव निध पावै, 'रूपचंद' मुनि गुण गावै रे । जग० ३ ।

रूपचन्द ( म. रामविजय ) रचित

## २४१. जिनकुशलसूरि स्तवन

दादोजी परतिख देवता, दादो जी म्हारा हितकरु ।
करस्यां हो दादाजी री सेव, भेटिस्यां कुशलसूरीसरु । दा० १ ।
करस्यां हो दादाजी री जात्र, उलट धरी आराधस्यां ।
गास्यां हो गुरुजन अवदात, सकल मनोरथ साधस्यां । दा० २ ।
दादो हो दीवांण देराउर रो राजीयो ।
सूडो हो गडाले थांन, जिहां गुरु आप विराजिया । दा० ३ ।
दादो हो सेवक साधार, जिनचन्दसूरिजी स पटधरू ।
दादो हो भयभंजण हार, दादो जी परतिख सुरतरू । दा० ४ ।
उगो हो भलो आजूणो भांण, आजू नी सफली घड़ी ।
भेट्यां हो सुगुरु विहांण, सफल फली मुझ आसड़ी । दा० ५ ।
धन धन हो पारख जगरूप, धन धन पारिख मुकुन्दजी ।
धन धन हो मुहकमसिघ अनूप, विधकर जिन यात्रा सजी ।दा०६।
गिरुवा हो जिनभक्तिसूरिद, साथै सुगुरु जुहारियो ।
वंदे हो थांने मुनि 'रूपचन्द,' दे दरसण दादा सुख दीयो। दा०७।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - आज आपे चालो सहियां सिद्धाचल )*

आजे आपे चालो बहिनी, कुशल सूरीन्द गुरु पूजो ॥
कुशल सूरीन्द गुरु पूजो बहिनी, इण सम अवर न दूजो ए॥टे
ब्रह्मा विष्णु महेश गजानन, देवी देव मनाया ॥
उभय लोक कारज नहीं सरिया,यों ही जनम गमाया ए॥आ०
प्रतिरूपादिक सूरि सकल गुण, ज्ञान ध्यान का दरिया ॥
चरण करण सुमति गुप्ति सूं, जिन मारग संचरिया ए॥आ०२
रत्न जड़ित सिंहासन ऊपर, सद्गुरु भले विराजे ।
सुर नर किन्नर चामर ढोले, शिर पर छत्तर छाजे ए॥ आ०
जिन वाणी उपदेश सुणावत, सजल जलद ज्यूं गाजे ॥
सुण कर मिथ्यामत तज दीना, भविजन संशय भांजे ए॥आ०
आधि व्याधि मेटन सद्गुरुजी, परतिख परचा देवे ॥
पुत्र संपदा वांछित पूरे, जे सद्गुरु ने सेवे ए ॥ आ०५॥
धर्म दान सद्गुरु ने दीना, उभय लोक सुखकारी ॥
क्रम से सिद्धि संपदा संगम, आराध्यां बलिहारी ए ॥ आ०६॥
केशर चन्दन धूप अरगजा, पुष्प सुगंधी लीजे ॥
गंगा जल से कर प्रक्षालन, गुरु चरणे अरचीजे ए ॥ आ०७॥
भाव स्तवन सद्गुरु ने थुणतां, अन्तर ज्योति जगावे ॥
चारित्रसूरि कृपाचन्द्रसूरि, 'राम' प्रेम गुण गावे ॥ आ०८॥

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४३. जिनकुशलसूरि स्तवन

आजो आजो जी महाराजा जोऊं वाट रे ।
कीजो कीजो छत्तर छायां थांरे पाट रे ॥आजो०॥टेर॥
आसी आसी रे छोगालो सिर सेहरो रे ।
गुरु ऊभी तो जोऊं छूं थांरी वाट रे ॥

गुरु कर गयो रे खुश नामी सारी दुनियन मे ।
जानी जानी रे गच्छराजा थारी रीत म्हारा तारण रे ।।१।।
आवो आवो रे छोगाला अलबेला रे ।
आजो आजो जी महाराजा जोऊं बाट रे ।।२।।
'राम' पाठक थांरो जस गावे रे ।
आसी आसी रे कुशल धणी तारण आसी रे ।।
दरशन देसी रे, आवो आवो रे छोगाला सिर सेहरो रे ।।३।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४४. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - आवो नेम रह जावो सदन )*

आवो सजन करो गुरु का भजन, मत दिवस गमांवो रे ।।टेर।।
क्यूं चेतन कुगुरु संग राचो, कुशल सूरीन्द गुरु है जग साचो ।।
मन मत मिथ्या अर्थ जाल; उजड़ मत जावो रे ।।आवो.।।१।।
जिन आणा शुद्ध संजम धारी, प्रगटे गुरु जग के उपकारी ।।
उभय लोक सुखदाता गुरु सैं, इक लय लावो रे ।।आवो०।।२।।
सुरतरु रवि शशि मेघ उदारी, इनसे अधिक गुरु उपकारी ।।
कुशल कुशल ऋद्धि सिद्धि प्रदायक, वांछित फल पावो रे ।।आवो०।।३।।
इक चित्त ध्यावे संकट जावे, जो शुद्ध मन से ध्यान लगावे ।।
'रामलाल' गुरु भक्तवच्छल से, प्रेम जगावो रे ।।आवो०।।४।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग - पीलू )*

कबलों कहूँ गुरु दुःख की मै बतियां,
बतियां कहत मेरी फाटत छतियां ।।टेर।।
नरय तिरि दुःख रोय गमायो,सुर गति मे पायो सुख रतियां।।क०१।।
पुण्य उदय अब नर भाव पायो, दुःख सन्ताप बहुत आपतियां।।क०।।
ईति उपद्रव भय बहु तेरे,रोग सोग अरिगण से खतियां ।।क०२।।

विषय कषाय जंजाल जाल में,मोह बद्ध रह्यो पूत कलतियां ।।क०।।
तुम समरन कबहूँ नही कीनो,अब मेरी होगी कैसी गतियां।।क०।।३।।
आप सुधारो काज भक्त के,अन्तरगत लिख भेजी पतियां ।।क०।।
तारक आन मिले अव मुझको, कुशलसूरिन्द गुरु जालम जतिया ।।क०४।।
पाठक राम सुधारस चाख्यो,अब तो सुगुरु पद लागी मतिया ।।क०।।
चरण शरण गुरुदेव को राख्यो, सुख पावत हूँ दिन रतियां ।।क०५।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४६. जिनकुशलसूरि स्तवन

सखी-गुलाब-मालती-संवाद

*।। दोहा ।।*

कहै गुलाब सुन मालती, किधर लगा है ध्यान ।।
मन भंवरा कैसे फिरा, देख रही आस्मान ।। १।।
कहै मालती सुन सखी, तुम हो चतुर सुजाण ।।
मेरा मन उन से लगा, तारन तरन जहान ।। २ ।।
गु० - सुण सुणरी बहना, अखियां तरस रही आज ।।
मा० - किस कारण बहनी, अखियां तरस रही आज ।।
गु० - गुरु दरशण बिनरी, कैसे मिले सुख राज ।
मा० - तू बाली भोली, सहज न मिले गुरु राज ।।
गु० - साचे मन राचे, है गुरु गरीबनिवाज ।। सुण०।।१।।
मा० - अन्तर बिन भक्ति, नहीं मिलेगे महाराज ।
गु० - मन ध्यान धरूंगी, तन मन कर इक साज ।।
मा० - बिन पिउ से राती, कैसे कटेंगी इक साज ।
गु० - सव झूठी दुनिया, है गुरु तरण जहाज ।। सुण ०।।२।।

*।। दोहा ।।*

मा० - चाखा चाहे प्रेम रस, कैसे बने गुरु ज्ञान ।।
कहो सजनी कैसे रहैं, दो खांडा इक म्यान ।। ३ ।।
गु० - गऊ जात वन चरण कूं, सूरत वाछरु मांहि ।।

ऐसे जाने हे सखी, या मे संशय नाहि ।। ४ ।।
मा० - अन्तर पट खोलो, साफ करो मन मांज ।
गु० - लो लगाओ हमारी, देगे दरश सिरताज ।।
मा० - धन धन तूं जग मे, तैने पाया शिवपाज ।
गु० - प्रगटे वरदाई, कुशल कुशल गुरुराज ।।
मा० - मेरी भी अरजी, भक्तवत्सलजी से आज ।
गु० - गुरु दरिसण दीना, 'राम' सुधारन काज ।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४७. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - पास पियारो लागे प्यारो फलोधी वालो रे )*

कुशल छोगालो लाडलो, तूं गुरु हमारो रे के सद्‌गुरु लागे प्यारो रे।।
जैतसिरी जी के लाड़ला, मन मोहनगारो रे ।। स०१।।
जिल्ला मंत्रीश्वर घरे, प्रगट्यो अवतारो रे ।।
छाजेड़ वंश उजागरु, कुल कियो उजालो रे ।। स०२।।
गढ समियाणे प्रगटिया, दीपे दिनकारो रे ।।
सोवन वरण सोहामणा, सारा ने व्हालो रे ।। स०३।।
नाम दियो तुम करमसी, धन धन जयकारो रे ।।
जिनचन्द गुरु उपदेश से, लियो संयम भारो रे ।। स०४।।
पाट दिपायो गणपति, कियो जग उपगारो रे ।।
जिहाज तिराई डूबती, कोई लोक हजारो रे ।। स०५।।
दुःखिया कई सुखिया कर्या, दे धन भण्डारो रे ।।
देव पीर ने बस कर्या, गुण अपरंपारो रे । स.६ ।।
रोगादिक तप लब्धि से, तू हरणे हारो रे ।।
सेव करूं नित ताहरी, तूँ वर दातारो रे ।। स०७।।
कुशलकरण श्री कुशलसूरीश्वर, है हमरो तूं प्राण पियारो रे ।।
कुशल करो नित संघ के, है 'राम' तिहारो रे ।। स०८।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४८. जिनकुशलसूरि स्तवन

(र. सं. १९३०)

*( तर्ज - श्री सीमंधर-साहिबा )*

कुशलसूरिन्द गुरु साहिबा, जिनचन्दसूरि पटधार लाल रे ॥
गुण अनेके शोभता, सेवक जन आधार.लाल रे ॥ कु० ॥१॥
दीनदयाल कृपाल छो, मन वांछित दातार लाल रे ॥
ठोड़ ठोड़ थांरी थापना, परचा अति मनुहार लाल रे॥कु० ॥२॥
देरावर थुँभ दीपतो, उदयापुर आम्बेर लाल रे ॥
राज बीकाणे शोभतां, शोभे जेसलमेर लाल रे ॥ ॥कु०॥३॥
कस्तूरी वलि केशरे, पूजे गुरुना पाय लाल रे ॥
मुनि यति श्रीपति राजवी,लुल २ शीश नमाय लाल रे ॥कु०॥४॥
संवत् उगणीसे तीस में, काती पूनम ज्ञान लाल रे ॥
श्री जिनहंससूरीसरु, खरतर गच्छ राजान लाल रे ॥कु०॥५॥
धर्मशील गुरु राजना, कुशलनिधान उदार लाल रे ॥
पदपंकज में रम रह्यो, नित प्रति गुरु'ऋद्धिसार'लाल रे ॥कु०॥६॥

महो. ऋद्धिसार रचित

## २४९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - कोई देख्या रे सांवरियां साहिब प्यारा लागे रे )*

कोई देख्या रे सुपने में सद्गुरु ज्योति सवाई रे ॥ टेर ॥
अर्द्ध चन्द ज्यूं भाल झलाहल राजे रे,
नयन कमल दल दोनूं अधिक विराजे रे ॥
श्याम मनोहर भृकुटि महा सुखदाई रे,
हरे हांरे महा सुखदाई रे ॥ कोई०॥१॥
दीप शिखा ज्यूं सरल नाशिका सोहे रे,
लाल प्रवाला अधर सदा मन मोहे रे ॥
दन्त पंक्ति मांनूं मोती युक्ति जमाई रे,

हरे हांरे युक्ति जमाई रे।। कोई० ।।२।।
कंचन वरणी काया सुन्दर दीपे रे,
चन्द सूरज छवि निज तेजे कर जीपे रे ।।
पुष्प माल शिर रत्न तिलक अधिकाई रे,
हरे हांरे तिलक अधिकाई रे ।। कोई० ।।३।।
देव दूष्य पट उज्ज्वल किरण सुहावे रे,
अम्बर तल में दर्शन गुरु दरशावे रे ।।
सिद्ध मनोरथ दीनो वर गुरुराई रे,
हरे हांरे वर गुरुराई रे।। कोई० ।।४।।
चन्द पटोधर भक्त जीव प्रतिपाला रे,
नित उठ जपिये कुशल गुरु की माला रे ।।
'राम' करे अरदास सदा गुण गाई रे,
हरे हांरे सदा गुणगाई रे ।। कोई० ।।५।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५०. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - वारी जाऊ रे सांवरिया तुमपे वारणा रे )*

गाऊं गाऊं मै सुयश गुरु तारणा रे ।। टेर ।।
धन्य मात तुम सो सुत जायो, भविजन के आनन्द वरतायो ।।
निरख निरख सुन्दर छवि लेवे वारणा रे ।। गा०१ ।।
जीता मदन तरुण वय निरमल,दशदिश पसर रहा गुण परिमल।।
. सूरि सकल शिरताज क, विपत विडारणारे ।। गा०।।२।।
तुम दर्शन सुख संपत लीला, सुन्दर अष्ट सिद्धि निधि शीला ।।
ज्ञान भान का उदय के कारणा रे ।। गा०३।।
परम पुनीत परम गुरु पाया, कुशल करण कुशलेश्वर राया ।।
चन्द्रसूरि के लाल भक्तजन पालणा रे ।। गा० ।।४।।
पूरो 'ऋद्धिसार' मन आशा, राखो युगल चरण के पासा ।।
प्रेम सुधारस दान अरज अवधारणा रे ।। गा० ।।५।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५१. जिनकुशलसूरि स्तवन

चेत नर क्यूं भूला अज्ञान, धरो जिनकुशलसूरीन्द का ध्यान।।टेर।।
मिथ्या मत कुँ दूर हटा कर, समकित दिया निशान ।।
दया सत्य व्रत अनुभव दीना, दीना अमर विमान ।। धरो०१।।
काल अनन्ते चिहुँ गति भमते, मिले कुशल गुरु यान ।।
इस भव ऋद्धि परभव सिद्धि, मिले अचिन्ते आन ।।धरो०।।२।।
सिद्ध योग है नाम अमोलक, रत्न चिन्तामणि मान ।।
कामधेनु सुरतरु है परतिख, महिमा जपे जिहान ।। धरो० ।।३।।
सोमवार पूनम दिन पूरण, जोति जागती थान ।।
कर अेकाग्र चित्त चरणन मे, देते दरशण आन ।। धरो० ।।४।।
कुशल करण प्रगटे भवि जन, धर्मशील पहिचान ।।
जिनचारित्रसूरि के सद्गुरु, कुशल 'राम' कल्याण ।। धरो०।।५।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५२. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - गिरनारी जातां राख लीजो है )*

छाजेड़ कुलरो सेहरो ए मांय, सहियां ए म्हांरी
जिल्लागर मंत्रीश, सवाई गुरु प्यारा लागे ए ।।
जैतसिरी माता भली ए मांय, सहियां ए म्हारी ।
जायो पूत दिनेश, सवाई गुरु प्यारा लागे ए ।।१।।
नाम करमसी थापियो ए मांय,
सहियां ए म्हारी दूज तणों जिम चन्द ।। सवाई० ।।
सकल कला गुण आगलो ए मांय,
सहियां ए म्हारी वधता अभिनव इन्द ।। सवाई० ।।२।।
देव कहे मंत्रीशने ए मांय,
सहियां ए म्हारी दीजो तुम सुत दान ।। सवाई० ।।
श्रीजिनचन्द्र सूरीश ने ए मांय,

सहियां ए म्हारी तेज झलाहल भाण ।। सवाई०३।।
कुल उजलावन ए सही ए मांय,
सहियां ए म्हारी यश रहसी अखियात ।।सवाई०।।
चन्द्र सूरीश पधारिया ए मांय,
सहियां ए म्हारी गढसमियाण विख्यात ।। सवाई० ।। ।।४।।
नृप मंत्रीश्वर वान्दने ए मांय,
सहियां ए म्हारी चाढे पुत्र उदार ।। सवाई० ।।
लेई शिक्षा दीक्षा लिये ए मांय,
सहियां ए म्हारी मुनि आचार विचार ।। सवाई० ।।५।।
पाट विराज्या चन्द रे ए मांय,
सहियां ए म्हारी जपता सूरि मंत्र जाप ।। सवाई० ।।
देव दानव वश आणीया ए मांय,
सहियां ए म्हारी टाले पाप सन्ताप ।। सवाई० ।।६।।
राजवंश प्रतिबोधने ए मांय,
सहियां ए म्हारी कीधा पचास हजार ।। सवाई० ।।
श्रावक व्रत धर दीपता ए मांय,
सहियां ए म्हारी धन धन तसु अवतार ।।सवाई०।।७।।
वांछित दोनूं भव तणा ए मांय,
सहियां ए म्हारी सार्या मनोरथ काज ।। सवाई० ।।
उपकारी गुरु पूजतां ए मांय,
सहियां ए म्हारी तिरिया भवजल जहाज ।। सवाई० ।।८।।
गच्छ खरतर महिमा घणी ए मांय,
सहियां ए म्हारी श्री जिनकुशल सूरीन्द ।। सवाई० ।।
'राम' कवि कर जोड़ने ए मांय,
सहियां ए म्हारी वन्दे पद अरविन्द ।। सवाई ० ।।९।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५३. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - घर आवोजी राम रसिया (सोरठ) )*

तारो तारो कुशलगुरु रसिया,म्हारे मनमोहन चित्त वसिया जी।।ता०।।
तुम गुण मालती पुष्प भमर में,रोम रोम उल्लसिया जी। ता०१।।
तुम गुण स्वाति बून्द जलधर की, मो मन चातक तिसिया जी ।
शम दम युग तुम चरण कसोटी,मो मन कंचन घसिया जी।।ता०।२।।
तुम वचनामृम तत्त्व नीर से, मुझ तन पातिक नसिया जी ।।ता०३।।
'रामलाल' पट खोल हृदय का,कुशल ध्यान से कसिया जी।।ता०४।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५४. जिनकुशलसूरि स्तवन

तेरा हूँ मैं तेरा हूँ, मोहे भूलना नहीं, गुरु भूलना नहीं।।तेरा०।।
तूं ही है खुश फहम मुझे भूलना नही ।।टेर।।

समझ मुझे खास दास भूलना नहीं,
रखोगे तइनात पास, भूलना नहीं ।।१।।
करुंगा मैं कदम पोसी भूलना नहीं ।
जुदाई न होगी कभी भूलना नहीं ।।२।।
खुदाई तूं दरज है मोहे भूलना नहीं,
जिगर ज्यान मेरा है तूं भूलना नही ।। ।।३।।
जिस कद्र तूॅं मिले मोहे भूलना नही,
वह डगर खोजता हूँ भूलना नहीं ।।४।।
चलूंगा मैं हुक्म तेरे भूलना नहीं,
यही है कलाम मेरा भूलना नहीं ।।५।।
अगर मैं नापाक हूँ तो भूलना नहीं,
आप रंग इकरसी कर भूलना नहीं ।। ।।६।।
तुझ सिवा कस्म मेरे मैं और का नहीं,
कुशल मेरे हीर पीर और का नहीं ।।७।।

नेक नजर देखले मैं और का नही,
आसनाई आप से मैं और का नहीं ।।८।।
'राम' है गरकाब रंग और का नही,
चिरंजियो फूल महक और का नहीं ।।९।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५५. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तेरी खिदमत मे मेरा आना हुआ, आना हुआ गुण गाना हुआ )*

तेरे दरशन में दिल को जमाना हुआ ।।टेर।।
मेरा सुनले सवाल, मै हूँ बेहाल,
मेरी आफत को टाल, चन्दसुरिन्द के लाल,
दिल नरमी से बन्दगी निभाना हुआ।।ते०।।१।।
तेरा जिगर मे ख्याल, जो रखता संभाल ।
वह होगा निहाल, होगा इल्मी कमाल,
तेरी सूरत पे चश्में लगाना हुआ ।।तेरी०।।२।।
यूं कहती जहान, है आला महरवान,
मैंने सुना है कान आया तेरे दरम्यान,
दिल नेकी से खट पट हटाना हुआ ।तेरी० ।।३।।
तूं सायर सुरतान, मेरी अरजी लै मान,
फिर भी धरता है ध्यान, तन मन से कुरबान,
तेरी आशकी पै दिल को थंभाना हुवा ।। तेरी० ।।४।।
तूं कुशल निवास, मेरी पूरोगे आश,
रखता तेरा विश्वास, करो दुश्मन का नास,
जिनकुशल को कुशल वरताना हुआ ।।तेरी०।।५।।
यह आरजू पेगाम, तेरा पाठक है 'राम'
सिद्ध कर दो तमाम मेरे नेकी के काम,
चिर फूलो की खुशबू फैलाना हुआ ।।तेरी०६।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५६. जिनकुशलसूरि स्तवन

थांरा विरुद म्हें जाणां छां, म्हें खास दास नहीं छानां छां।।थां०।।टेर।।
सुरतरु सम कलि में अवतारी, प्रगट होय कर सानिधकारी ।।
म्हारी सुध-बुध कांई विसारी, म्हे कांई राज विराणां छां।।थां०।।१।।
केई अन धन सुत संपद पावे, केई आशा धर ध्यान लगावे ।।
म्हारो मन थांरी सुनिजर चावे,तन मन सुँ पतवाणां छां।।थांरा०।।२।।
दरशण फरसण करुं मैं पहली, केशर लाल गुलाब चमेली ।
चरचूँ चरण सुगन्धी भेली, आनन्द हरख भराणां छां ।।थांरा०।।३।।
चन्द पटोधर श्री गणधरजी,कुशल कुशल सुणजो म्हारी अरजी ।।
साचे दिल सुं धरजो मरजी, अन्तर घट में मानां छां ।।४।।
साचे मन राचे तुझ संगे, कपट रहित निज आतम रंगे ।।
'ऋद्धिसार' प्रण में उच्छरंगे, थांरे रंग रंगाणां छां ।। थारा० ।।५।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५७. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - दर्शन देनाजी नन्दलाल, वंशीवट के बजाने वाले )*

दर्शन देना जी गुरुराज, भक्त की जहाज तराने वाले ।।टेर।।
खरतर नायक वांछित दायक, श्री जिनचन्द सूरिन्द ।।
तसु पट दीपक संघ सुखाकर, दादा कुशल सूरिन्द ।।द०१।।
गुज्जरमल बोथरा श्रावक, तेरा भक्त कहावे ।।
गया देशान्तर पीछा घिरते, फटी जिहाज घबरावे ।।द०२।।
धरी ध्यान समरथ गुरु तेरा, आप व्याख्यान सुणाते ।।
पंखी रूप हुय उड़ कर धाये, ततखिण जहाज तिराते ।।द०३।।
पीछा ततखिण आये सद्गुरु, श्री संघ अचरज पाते ।।
आदन के दरिया में प्रवहण, डूबन कथा सुणाते ।।द०४।।
अेक मास में पाटण गूजर, आकर शीस नमाते ।।
सब निज वीतक महिमा गाई, तब श्री संघ हरखाते ।।द०५।।

जीवित परचा हुआ गुरु का, सभी दर्शनी पूजे ।।
पुत्र संपदादि बहुतो को, गुरु सम और न दूजे ।।द०६।।
समयसुन्दर की पंच नदी पर, फटी जहाज स्वभावे ।।
श्री संघ युक्त ध्यान तेरा धरतां, नई जहाज बनावे ।।द०७।।
सुखसूरि भरुअच्छ से चढ कर, घोघा बन्दर जावे ।।
वायु जोर फटा जब प्रवहण, गुरु तब पार लंघावे ।।द०८।।
भवजल बीच नाव गुरु मेरी, अधबिच गोता खावे ।।
पार लंघाना हाथ आपके, 'रामकवि' गुण गावे ।।द०९।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २५८. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज - छोड़ गोरी छैलरो दुपट्टो )*

दादा महिर निजर कर जोय, शोभा थांरी जगत घणी रे ।।टेर।।
दादा साहिब मै हूँ तेरा दास, मेरो दादा तूं ही है धणी रे।।दा०।।१।।
थॉरा सुर नर सेवे पाय, आश पूरण चिन्तामणी रे ।।दा०।।
जग मे नही है थांरे कोई जोड,देख लीनी सारी ही दुनी रे।।दा०।।२।।
दादो देवे अपुत्रियां ने पूत, धन हीना ने रतन मणी रे ।दा०।
निश्चय मन जो ध्यावे थारो ध्यान,जावे आपदा दूर हणी रे।।दा०३।।
राजे दादो चन्दसूरीश्वर पाट, नाम थांरो कुशल धणी रे ।।दा०।।
'राम'तुमारो पूरो मरजीदान, अरजी म्हारी तुरत सुणी रे।।दा०।।४।।

महो. ऋध्दिसार रचित

## २५९. जिनकुशलसूरि स्तवन

*( राग – बगालो – घाटो )*

देख्या मै दरस तिहारा, श्री सदगुरु महाराज ।। टेर ।।
सफल फली मन आशा, फली मन०। पाया सुरतरु आज ।।दे०१।।
तुम हो चिन्तामणि जैसा, चिन्तामणि जैसा सब सुख साज ।।दे०।।
गंगा अंगण में प्रकटी, अंगण०। मुझ मन निरमल काज।।दे०२।।
गण रिध्दि संपत काजे संपत० । कामधेनु गुरुराज ।।

साध्वी तिलकश्री रचित

## ७. जिनदत्त-जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – नाचे छे आज )*

आव्यो छुं आज तारे द्वार, भक्तिनो थाल भरी ।
श्रद्धाना फूल अपार, हैयामां हेत भरी –टेर–
दत्त कुशल गुरुराजनी, महिमा अपरंपार ।
जगमा न जोया कोई, भवजल-तारणहार ।
पुण्ये मल्या गुरुराज, मानुं मारी धन्य घड़ी ।।१।।
सत्य अहिंसा धर्मनी, ज्योत जगावी जयकार ।
नूतन जैन बनावीया, एक लख तीस हजार ।
आत्मानो तेज अपार, मोक्षाभिलाष खरी ।।२।।
साचे मन समरे सदा, फले मनोरथ माल ।
रोग शोक दूरे टले, घर घर मंगल माल ।
धर्मध्वजा फरकाय, जय जयकार करी ।।३।।
भक्तवत्सल करुणानिधि, भव भव देजो साथ ।
संत विचक्षण हीरलो, नाम अमर जगनाथ ।
सुनो 'तिलक' अरदास, आव्यो छुं आश धरी ।
आव्यो छूं आज तारे ।।४।।

साध्वी तिलकश्री रचित

## ८. जिनदत्त - जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – खम्मा मारा )*

खम्मा मारा ज्ञानी गुरुराज, त्याग केरी वांसड़ी वगाड़ी ।
शब्द बिना हुं केम करी बोलुं, उपमा शुं आपूं हैयु शुं खोलुं
जीवन तारु अणमोल, त्याग केरी वांसड़ी वगाड़ी ।।१।।
सूर्य कहुं तो तापे तपावे, चंद्र कहुं तो कलंक देखाये ।
सागरना नीर खारा होय, धर्मनी ज्योत जगावी ।।२।।
।नु।' जीवन गुरुजी तमारुं, दत्त कुशल नाम लागे छे प्यारुं ।

हैयुं मारुं झुकी झुकी जाय, धर्मनी ज्योत जगावी ॥३॥
श्रद्धानो दीवडो दिलमां प्रगटावजो,करुणा नजरथी भक्त निहारजो।
आतम निर्मल थाय, धर्मनी ज्योत जगावी ॥४॥
शध्द समकितना साथिया पुराव्या, भाव भक्तिना तोरण बंधाव्या । आवो पधारो गुरुराज, धर्मनी ज्योत जगावी ॥५॥
भूल चूकनी हूं क्षमा मांगू छुं, गुरु चरणमां जीवन अर्पू छुं ।
'तिलक' हैयाना हार, धर्मनी ज्योत जगावी ॥६॥

साध्वी तिलकश्री रचित

## ९. जिनदत्त-जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज : अखण्ड सौभाग्यवती )*

मारा मनमां वसो गुरुराज, खसो नहीं एक घड़ी ।
पल पलमां रटुं गुरु नाम, विसरुं नहीं एक घडी –टेर–
मारा अवगुण सामुं जोशो नहीं, अति पामर पापी अज्ञानी सही ।
भवतारक जीवन प्राण, विसरुं० ॥१॥
हूं छूं दीन अनाथ सनाथ करो, मारो हाथ ग्रहो भवपार करो ।
तारा शरणे आव्यो छे नादान, विसरुं० ॥२॥
जिनदत्त कुशल आधार खरो, भव दरियें डूबी नैया पार करो ।
आपो सम्यग् दर्शन ज्ञान, विसरुं० ॥३॥
भक्त हैये वस्या भक्ति रंग लाग्यो,मिथ्या रग गयो आतमराम जाग्यो
अंत समय रहे तारुं ध्यान, विसरुं० ॥४॥
मल्या संत विचक्षण उपकारी, धन्य धन्य जीवन थयुं जयकारी ।
त्रिभुवनमां 'तिलक' समान, विसरुं० ॥५॥

साध्वी तिलकश्री रचित

## १०. जिनदत्त – जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – शाम तेरी बंशी )*

शीतल छे दादा गुरुवरनी छांव,

तारी पासे आवुं, मारा दुःख दूर थाय।
आव्यो तारा चरणे, गुरु करजो सहाय,
जीवननी नैया मारी क्यांये ना अथडाय -टेर-
हो..... गुरु तारी प्रीतिना गीतो हुं गाऊं,
भक्तिनी मस्तीथी तुझने मनाऊं,
याद करुं ..... तुझने मन मारुं मलकाय -तारी- १
हो ..... अंतरथी गुरुवरने जे संभाले,
कष्ट एना सवलाये दूर निवारे ।
दुनियानी ..... मायागां ते ना ल्पटाय -तारी- २
हो ..... मधुर कंठे भावभर्या कुशल गुण गावे,
आधि अने व्याधि एने कोई ना सतावे,
गुरु तारा ..... नयनोगां अमी उभराय -तारी- ३
विचक्षण मंडलना कोड पूरा करजो,
शिशु 'तिलक' नी आश पूरी करजो,
दत्त कुशल भक्तिथी हैयुं छलकाय -तारी- ४

पंकज नाहटा रचित

## ११. जिनदत्त - जिनकुशलसूरि स्तवन

हे मेरा जीवन साफल्य, दादा गुरु के दर्श किये।
शुभाशीष पाकर के मैंने, भव-भ्रमणा को दूर किये ।है. १ ।
मानव जीवन लाखों पाने, पर वीतरागता प्राप्तिजहाँ ।
काल लब्धि के विन आये, सद्बोधि उत्पन्न कहाँ । है. २ ।
चरण कमल मैं शीष फुका, गुरुदेव कृपा फल प्राप्त किया ।
भाव दयासागर पद 'पंकज' पा सदा सन्मार्ग लिया ।
सम्यक् मारग पा भव वन्धन शेष किये । हे. ३ ।

महिमराज गणि रचित

## १२. जिनदत्त - कुशलसूरि स्तवन

( राग – नट )

दीपे वडली मे गुरु थांरो देहरो ।।दीपे०।।टेर।।

जिहां जिनदत्त कुशल गुरु मोहत,खरतरगच्छ को सेहरो ।।दीपे०।।१।।

रमणी रंग वधावो सुगुरु को, मस्तक धरणी को वेवरो ।।दीपे०।।

पाटण संघ सहित जिनचन्द सूरि,यात्रा करत वांध्यो नेहरो।।दीपे.।।२।।

जाकूं सानिधकारी सद्गुरु, कवण ग्रहे वांको छेहरो ।।दीपे०।।

'महिगराज' ऊपर सु निजर करो,वूठो सुधारस सेहरो ।।दीपे०।।३।।

महिमाभक्ति रचित

## १३. जिनदत्त - जिनकुशलसूरि स्तवन

र.सं.१८८५

( राग–कहरवा )

वन्दो भवि नित प्रति सूरिपति ।वं.।

मिथ्यातम गुरु दरसण से भागे, उदय हुवे ज्यूं सूर्य द्युति ।वं.१।

कामित पूरण संकट चूरण, चरण कमल नमें छत्रपति ।वं.२।

कलिजुग मे गुरु परचा पूरे, तिण सव पूजे साधु सती ।वं.३।

वालूचर गुरु थुम्भे सोहे, गुरु श्री जिनदत्त सूरिपति ।वं.४।

श्रीजिनकुशलसूरीसर साहिव, संघ सकल पूजे शुध्दमती ।वं.५।

सवत अठार पच्यासी वर्षे, ज्येष्ठ सुकल कवि तीज तिथि ।वं.६।

'श्रीजिनहर्षसूरीश्वर' राज्ये,दास करत 'महिमाभक्ति' यति ।वं.७।

मुनि महेन्द्रसागर रचित

## १४. जिनदत्त-जिनकुशलसूरि स्तवन

( तर्ज – मैं तो जिगर से चाहती हूँ, वचपन से तेरी प्रीत )

जिनदत्त कुशल गुरु वन्दन करके, मेरा मन हरषाय ।।टेर।।

लोहावट नगर विराजे, शुभ कीर्ति जग में गाजे ।।

गुरु तीन रतन से छाजे, दैविक वाजिंत्रों वाजे रे,

सुर नर वर दर्शन आय ।। जिनदत्त०।।१।।
गुरु दिव्य शक्तिधारी, सर्वोत्तम गुण अधिकारी ।।
गुरु महिमा है अति भारी, जय २ वंदे नर नारी रे ।।
शान्ति निकेतन पाय ।। जिनदत्त०।।२।।
गुरु सेवा से सुख पावे, दारिद्र निकट नहीं आवे ।।
सन्ताप सकल भग जावे, मुक्ति कमला मिल जावे रे ।।
सब सज्जन गुण को गाय ।। जिनदत्त०।।३।।
गुरु सुख शान्ति से भरिया, संसार समुद्र से तरिया ।
निर्मल आनन्द को वरीया, फिर सखि समता से रमिया रे ।।
'महेंद्रो' के मन भाय ।। जिनदत्त०।।४।।

महो.ऋद्धिसार रचित

## १५. जिनदत्त – जिनकुशलसूरि स्तवन

*( तर्ज – आपे चालो सहेल्यां–शत्रुंजय भेटवा है )*

चालो चालो हे सहेल्यां सद्गुरु पूजवा है ।।चालो०।।टेर।।
सद्गुरु राजे बागां मांह, मच रही केल आम्ब की छांह।
सदगुरु म्हारी पकड़ी बांह ।।चा०।।१।।
खुल रहा चम्पा चमेली कन्द, खिल रहा मरुआ और मुचकुन्द ।
चल रही शीतल पवन सुगन्ध ।।चा०।।२।।
जिस में जल के चले फुंवार, चिहुं दिशि भमरा करे गुंजार ।
गह मह मच रही सद्गुरु द्वार।।चा०।।३।।
गुरु पर चमर ढुले लख चार, शिर पर तीन छत्र की बार ।
झिगमिग ज्योति जगे दरबार ।।चा०।।४।।
विच में शोभे दीनदयाल, पल में कर देते हैं निहाल।
सद्गुरु भक्तों के प्रतिपाल ।।चा०५।।
सझलो सोले ही सिणगार, मुखड़ा चन्द वदन आकार ।
गावो गुरु गुण की ललकार ।।चा०।।६।।
लीजो केशर घस घनसार, जिसमें कस्तूरी है सार।
चोवा चन्दन अपरंपार ।।चा०।।७।।

पूजो दत्त कुशल गण इन्द, पूजन करतां सुख आनन्द ।
बगसे लीला लहर समन्द ॥चा०॥८॥
गच्छपति जिनचारित्रसूरिन्द, पाठक 'राम' करे गुण छन्द ।
भागे दुश्मन दोषी फन्द ॥चा०॥९॥

म. ऋद्धिसार रचित

## १६. जिनदत्त-जिनकुशलसूरि स्तवन

( तर्ज—पास पियारो लागे प्यारो )

दत्त कुशल गुरु सुरतरु, भवितारण वालो रे,
चतुर शिव पंथ निहालो ॥टेर॥
शुद्ध आचारी खरतरां, सब वन्दन चालो रे ॥
कुगुरु कुदेव कुधर्म में, गयो अनन्तो कालो रे ॥च०॥१॥
नरक निगोद में फंस, दुःख मरण उचालो रे ॥
करत निर्जरा अकाम से, बहि रास रभालो रे ॥च०॥२॥
बिकलेंद्रि का भव कर्या, केई संख्या कायालो रे ॥
पुण्य संयोगे आवियो, नर भव सुकमालो रे॥च०॥३॥
निद्रा विकथा विषय में, व्यापक विकरालो रे ॥
भक्षाभक्ष न जाणिया, बिन ज्ञान गोटालो रे ॥च०॥४॥
सुकृत वस सद्गुरु मिल्या, अनुभव उजियालो रे ॥
काल अनादि संग को, मिथ्यामति टालो रे ॥च०॥५॥
तत्व पिछाना सत्य का, तज वन्ध जंजालो रे ॥
शुद्ध दरशण शुद्ध ज्ञान से, शुद्ध विरति पालो रे ॥च०॥६॥
पूजन कर गुरुदेव की, समकित उजवालो रे ॥
चरण शरण पाठक भणी, 'ऋद्धिसार' निहालो रे ॥च०॥७॥

महो. ऋद्धिसार रचित

## १६ जिनदत्त कुशल सूरि स्तवन

*( तर्ज - आपे चालां हे सहेल्यां-शत्रुंजय भेटवा है )*

चालो चालो हे सहेल्यां सद्‌गुरु पूजवा है ।।चालो.।।टेर।।
सद्‌गुरु राजे बागां मांह, मच रही केल आम्ब की छांह ।
सद्‌गुरु म्हारी पकड़ी बांह ।। चा०।। १।।
खुल रहा चम्पाचमेली कन्द, खिल रहा मरुआ और मुचकुन्द।
चल रही शीतल पवन सुगन्ध ।। चा ०।। २।।
जिस में जल के चले फुंवार, चिहुं दिशि भमरा करे गुंजार।
गह मह मच रही सद्‌गुरु द्वार ।। चा ० ।। ३।।
गुरु पर चमर ढुले लख चार, शिर पर तीन छत्र की बार ।
झिग-मिग ज्योति जगे दरबार ।। चा ० ।। ४।।
विच में शोभे दीन दयाल, पल में कर देते है निहाल ।
सदगुरु भक्तों के प्रतिपाल ।। चा ० ।। ५।।
सझलो सोले ही सिणगार, मुखड़ा चन्द वदन आकार । गावो
गुरु गुण की ललकार ।। चा ०।। ६।।
लीजो केशर घस घनसार, जिसमें कस्तूरी है सार ।
चोवा चन्दन अपरंपार ।। चा ०।। ७।।
पूजो दत्त कुशल गण इन्द, पूजाः करतां सुख आनन्द ।
बगसे लीला लहर समन्द ।। चा ० ।। ८।।
गच्छपति जिनचारित्र सूरिन्द, पाठक राम करे गुण छन्द ।
भागे दुश्मन दोसी फन्द ।। चा ०।। ९ ।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## १७ जिनदत्त - कुशलसूरि स्तवन

*तर्ज - पास पियारो लागे प्यारो*

दत्त कुशल गुरु सुरतरु, भवितारण वालोरे,
चतुर शिव पंथ निहालो ।। टेर ।।
शुद्ध आचारी खरतरा, सब वन्दन चालो रे ।।
कुगुरु कुदेव कुधर्म में, गयो अनन्तो कालो रे।।च०।।१।। नरक-
निगोद में फंस रह्यो दुःख, मरण उचालो रे ।
पुण्य संयोगे आवियो, नर भव सुकमालो रे ।। च०३।।
निद्रा विकथा विषय में, व्यापक विकरालो रे।।
भक्षाभक्ष न जाणिया, बिन ज्ञान गोटालो रे ।। ४।।
सुकृत वस सद्गुरु मिल्या, अनुभव उजियालो रे ।।
काल अनादि संग को, मिथ्या मति टालो रे ।। च० ५।।
तत्व पिछाना सत्य का, तज बन्ध जंजालो रे ।।
शुद्ध दरशण शुद्ध ज्ञान से, शुद्ध विरति पालोरे ।।च० ६।।
पूजन कर गुरुदेव की, समकित उजवालो रे ।।
चरण शरण पाठक भणी, 'ऋद्धिसार' निहालोरे ।।च०७।।

महो. ऋद्धिसार रचित

## १८ जिनदत्त - कुशलसूरि स्तवन

*तर्ज - तुम तो भले विराजोजी*

धर्म कूँ अधिक दीपायाजी, मेरे जिन शासन सिणगार।।ध०।।
तुम तो भले विराजोजी गच्छ चौरासी सिरदार।।
संघ में भले विराजोजी ।। संघ ० ।। टेर ।।
केई सूरि भये धर्म प्रभावक, उन में तुम अधिकाई ।।
सब जल में शीतलता दरसे, गंगा नीर बड़ाई । ध.सं.१।।
तारागण मे चन्द विराजे, देव सभा मे इन्द्र ।।

'दत्त' कुशल गुरु संघ में राजे, तेज प्रताप दिनेन्द्र ।।ध.सं.२।।
कमला कर में लक्ष्मी राजे, असुरों में नागेन्द्र ।।
खरतरगच्छ में गुरु विराजे, ग्रहगण में जिनचन्द ।।ध.सं.३।।
मृगपति देखत पशुगण नासे, निन्हव ज्यूँ भग जाय ।।
'दत्त' 'कुशल' की वाणी सुधारस,सुविहित मार्ग दिखाय।।ध.सं.४।।
जिन शासन के उदय करण को, आतम बल दरशाया ।।
राजन विप्र माहेश्वर जणकूं, श्रावक धर्म धराया ।।ध.सं.५।।
देश देश से श्री संघ आवे, मेला खूब भरावे ।।
केशर चन्दन पुष्प धूप से, पूजा भक्ति रचावे ।।ध.सं.६।।
इस भव आश्री कष्ट मिटा कर, वांच्छित पूरण कीना ।।
सुरनर सुख श्रावक व्रत साधन शिवपुर-सा धन दीना।।ध.सं.७।।
अैसे गुरु कूॅं जो नित पूजे, इक मन सेती ध्यावे ।।
सर्वसिद्धि उसके घर प्रगटे, 'राम' प्रेम से गावे ।।ध.सं.८।।

## १९ जिनदत्त-कुशलसूरि स्तवन

*तर्ज – गजल*

मुल्क में मशहूर यारो, सिंध में लाहौर है ।।
हाल यह बीता था जहां पर,गुरु महिमा जोर है ।।मु.१।।
अेक लड़की थी सोनार की, सौबत रही बनियात की ।।
बालपन से लौ लगी है,दत्त कुशल गुरु ध्यान की।।मु.२।।
खूबसूरत वो पीर थी, नूर उसका चान्द था ।।
खान इक आशक हुआ, वो काबुली बेईमान था ।।मु.३।।
रात दिन फिरता रहे वो, उस परी की ताक में ।।
अकेली कब पाऊं इसको, दिल मेरा मुस्ताक है ।।मु.४।।
नेक थी वो खानदानी, शील से दिल पाक है ।।

क्यों फिरे हेवान नाहक, इस काम की तलाक है ।।मु.५।।
इक दिन अकेली सोम-पूनम, थी चली गुरुद्वार पे ।।
काबुली छकबक में था, पकड़ी उसे उस बार पे ।।मु.६।।
छोड़ दे रे असुर मुझ को, जान खतरा खायगा ।।
मान काफर बात मेरी, पीर दादा आयगा ।।मु.७।।
कहां है वो पीर तेरा, जबर वक्षकारी करुं ।।
अै गुरु ! कर सहाय मेरी, इस असुर से मै डरुं ।।मु.८।।
शील मेरा खोयगा यह, इस वखत तूं कहां गया ।।
राखो अब मर्यादा मेरी, सुनके अर्जी कर दया ।।मु.९।।
लेके बावन वीर जोगन, आये गुरु आसमान से ।।
वीर ने पकड़ा असुर को, चोरंग किया आसान से।।मु.१०।।
गुरु से कर जोड़ कहती, धन्य गुरु अब आप हो ।।
मेरी रक्षा ते करी ओ, तुम मेरे मां बाप हो ।।मु.११।
वीर ने पहुॅचाई घर पर, कहा जो आफत पड़े।।
याद करते होंगे हाजर, हुक्म से हाजर खड़े ।।मु.१२।।
दास तेरा अर्ज करता, आप गुरु साक्षात है ।
दीनबन्धु नाथ मेरा, विश्व मे प्रख्यात है ।।मु.१३।।

क्षमाकल्याणोपाध्याय रचित

## २० जिनदत्त– जिनकुशल – जिनभद्रसूरि स्तवन

*( देशी– धीज धरे सीता सती रे लाल )*

श्रीजिनदत्तसूरीसरु रे लाल,गुण गिरुआ गणधर रे सुज्ञानी।
जुगप्रधान जग परगडारे लाल, समरतां सुखकार रे सुज्ञानी ।१।
इग्यारे बत्तीस मे रे लाल, जास जनम जयकार रे सुज्ञानी ।
इगताले संयम लीयो रे लाल, गुहत्तरे पद धार रे सुज्ञानी ।२।

बहुल भव्य प्रतिबूझव्या रे लाल, लीधो लाभ अपार रे सुज्ञानी ।
जिनशासन उजवालिया रे लाल,पंचम काल मझार रे सुज्ञानी।३।
बारे से इग्यार में रे लाल, सुदि आषाढ सुभास रे सुज्ञानी ।
इग्यारस अणसण करी रे लाल,पहुंता सुर आवास रे सुज्ञानी।४।
तास पट्टोधर परगड़ारे लाल,मणिधर जिनचन्द्र सूरि रे सुज्ञानी ।
जिनपति गुरु तरु पटोधरु रे लाल,
तदनु जिनेश्वरसूरि रे सुज्ञानी ।५।
जिनप्रबोधसूरिश्वरु रे लाल, श्रीजिनचन्दसूरिन्द रे सुज्ञानी ।
तार पटोधर बहुगणी रे लाल,श्रीजिनकुशल मुणिंद रे सुज्ञानी।६।
तेरे सेंतीसे समेरे लाल, जास जनम सुपवित्र रे सुज्ञानी ।
सैंताले संयम लीयो रे लाल,छाजेड़ां कुल छत्र रे सुज्ञानी ।७।
पाटणपुर सतहुत्तरे रे लाल, सुगुरु कथा पदधार रे सुज्ञानी।
देरावर निवयासिये रे लाल, पहुंता स्वर्ग मझार रे सुज्ञानी ।८।

( ढाल – श्री चन्दाप्रभु पाहुणो रे एहनी )

तास परम्पर में भया रे श्री जिनभद्रसूरिंद रे ।
गुणवंता गुरु प्रणमिये रे, दीपे जेम दिणंद रे ।९।
ठांम ठांम पुस्तक तणा रे, थाप्या जिणभंडार रे ।
पनरेसे चउदोत्तरे रे, कुम्भलमेर मझार रे ।१०।
करि अणसण सुरलोक मे रे, पहुंता श्री गुरु भाण रे ।
गुण गावे सद्गुरु तणां रे, साध 'क्षमाकल्याण' रे ।११।

*भद्रमुनि ( सहजानन्दघन ) रचित*

## २१ जिनदत्त-कुशल-चन्द्रसूरि स्तवन

*ओम् ह्रीं दत्त कुशलचन्द्रसूरि ।*

युगप्रधान शक्तिभूरी, ध्यावुं दादा सहज नूरी ।

भिन्नता विभाव चूरी, करो संघ विघन दूरी । ओम्१।
डाकिनी शाकिनी प्रेत भूत, यक्ष राक्षसो विद्युत ।
करत दूर काल दूत, समरत नाम मन्त्र युक्त । ओम्२।
अमने युगप्रधान आपो, शासन ना सहु संकट कापो ।
श्री जिनरत्न त्रयी आलापो,भद्र मंगल घर घर थापो ।३।

महो. ऋद्धिसार रचित

## २२ जिनदत्त कुशल चन्द्रसूरि संवाद स्तवन

*[स्त्री भरतार - संवाद ]*

( दोहा )

बुद्धिमती तूं श्राविका, भर्म भुलानी आज ।।
कहां चली मेरी प्रिया, क्यूं तज के गृह काज ।।१।।
सोमवार पूनम दिवस, मै जाती गुरुद्वार ।।
आप पधारो कन्तजी, ज्यूं पावो भवपार ।।२।।
पत्थर पूजन क्यों चली, कहां तेरे गुरु राय ।।
सुख भोगो संसार का, यह परतिख सुखदाय ।।३।।
देव गुरु के दरश बिन, मिले न सुख संसार ।।
नास्तिक बुद्धि त्याग कर, गुरु भक्ति लो धार ।।४।।

तर्ज – मांड

स्त्री – मेरे कान्त सनेही अरजी अेही, पूजन दो गुरुराज।।
भरतार–तू सुन्दर प्यारी है मतवारी, नही परतिख गुरुराज।।
स्त्री – कुगुरु के भरमाये प्रीतम, ऐसी मत करो बात ।।
दत्त, कुशल, जिनचन्द्र सूरीश्वर, दीप रहे साक्षात रे ।।मेरे.।।
भ.– धातु काष्ट पाषाण की रे, मूरती चरण देखात ।।
भोले नर कई भरम गये रे । कहते गुरु साक्षात रे ।।तू.सु.।।

स्त्री—किसको सूझे आरसी पिया, किसको तवा और छाज।।
जैसी जिसकी भावना पिया, फले मनोरथ काज रे ।। मेरे. ।।
भ. - कोई पीछा आया नहीं रे, जल बल हो गई खाक ।।
क्यूं भ्ली तूं कामिनी रे, मेरा वचन चित्त राख रे ।।तूं.सु.।।
स्त्री – नास्तिक मत के मानवी रे, नहीं माने परलोक ।।
जिन वचनामृत मैं पीया रे, मेरे तो सारे ही थोक रे।। मेरे.।।
भ. – तेरा वचन जब मान लूँ रे, मुझे मिले गुरु आय ।।
फिर तो कभी पलटूँ नहीं रे,ऐसा ध्यान लगाय रे ।।
सुन सुन्दर प्यारी मद मतवारी, नहीं परतिख गुरुराज ।।
स्त्री – देव भवन गुरु राजते पिया, भक्तों के आधीन ।।
विपत विदारण संपत कारण,मन वंच्छित मोहे दीन रे ।।मेरे.।।
भ. – टेर सुनी गुरुराजजीरे, प्रगटे मांझल रात ।।
मांग मांग मुख उच्चरेरे । देखा गुरु साक्षात रे ।।
सुन सुन्दर प्यारी मद मतवारी,है परतिख गुरुराज ।।
स्त्री—अन धन सुत सुख संपदा रे,मन वांच्छित गुरु दान ।।
मैं सेवक माफी करो रे, तुम सेवा इक ध्यान रे ।।मेरे.।।
भ – शंका तज गुरु को भजो रे, चाढो फूल सुवास ।।
चिरंजीव गुरु राज जी रे, राम चरण का दास रे ।।
सुन सुन्दर प्यारी मद मतवारी,है परतिख गुरुराज।।

।। दोहा ।।

गच्छ चौरासी शिरोमणी, श्री जिनदत्त-सूरिन्द ।
मणिधारी जिनचन्द गुरु, कुशल करो सुख कन्द ।।१।।
अकबर बोधक चन्द्र गुरु, मुनियों में विख्यात ।
चन्द्र उगायो गगन में, अम्मावस की रात ।।२।।

श्रीजिनहरिसागरसूरि रचित

## २३ चतुर्दादा स्तुति

सद्गुरु सुखसागर परम पूज्य भगवान,
जिनदत्तसूरीश्वर दादा युगपरधान ।
मणियाले दादा कुशल कुशल गुणधाम,
जिनचन्द्रसूरीश्वर गुरु 'हरि' करो प्रणाम ।।

श्री गोपाल रचित

## २४ दादा गुरु इकतीसा

दोहा

श्री गुरुदेव दयाल को, मन में ध्यान लगाय ।।
अष्ट सिद्धि नव निधि मिले,मन वांच्छित फल पाय।।१।।

चोपाई

श्री गुरु चरण शरण में आयो,देख दरस मन अति सुख पायो ।।
दत्त नाम दु:ख भंजन हारा, बिजली पात्र तले धरनारा ।।१।।
उपशम रस का कन्द कहावे,जो समरे फल निश्चय पावे।।
दत्त सम्पति दातार दयालु, निज भक्तन के है प्रतिपालु।।२।।
बावन वीर किये वश भारी,तुम साहिब जग मे जयकारी।।
जोगणी चौसठ वश कर लीनी, विद्या पोथी परगट कीनी ।।३।।
पांच पीर साधे बलकारि, पंच नदी पंजाब मझारी ।।
अंधो की आखे तुम खोली, गूंगो को दे दीनी बोली ।।४।।
गुरु वल्लभ के पाट विराजो, सूरिन मे सूरज सम साजो ।।
जग मे नाम तुम्हारो कहिये,परतिख सुरतरु सम सुख लहिये ।।५।।
इष्ट देव मेरे गुरुदेवा, गुणिजन मुनिजन करते सेवा ।।
तुम सम और देव नही कोई, जो मेरे हितकारक होई ।।६।।

तुम हो सुरतरु वांच्छित दाता, मैं निश दिन तुमरे गुण गाता।।
पार ब्रह्म गुरु हो परमेश्वर,अलख निरंजन तुम जगदीश्वर।।७।।
तुम गुरु नाम सदा सुख दाता, जपत पाप कोटी कट जाता ।।
कृपा तुम्हारी जिन पर होई, दुःख कष्ट नहीं पावे सोई।।८।।
अभयदान दाता सुखकारी, परमातम पूरण ब्रह्मचारी ।।
महाशक्ति बल बुद्धि विधाता,मैं गुरु नित उठ तुम्हें मनाता ।।९।।
तुम्हारी महिमा है अतिभारी, टूटी नाव नई कर डारी ।।
देश देश में थम्भ तुम्हारा, संघ सकल के हो रखवारा ।।१०।।
सर्व सिद्धि निधि मंगल दाता,देव परी सब शीष नमाता ।।
सोमवार पूनम सुखकारी, गुरु दर्शन आवे नर नारी ।।११।।
गुरु छलने को किया विचारा,श्राविका रूप जोगणी धारा ।।
कीली उज्जयनी मझधारा,गुरु गुण अगणित किया विचारा ।।१२।।
हो प्रसन्न दीने वरदाना, सात जो पसरे मही दरम्याना ।।
युग प्रधान जय जन हितकारा,अंबड़ मान चूर्ण कर डारा।।१३।।
मात अम्बिका प्रकट भवानी, मंत्र कला धारी गुरु ज्ञानी ।।
अम्मावस को चांद उगायो,देख अचम्भो सब को आयो ।।१४।।
मणिधारी जिनचन्द कहावे, जांकी सुनजर मुझ मन भावे।
अकबर को अभक्ष छुड़ाया,मुगल पूत को तुरत जिलाया ।।१५।।
पूजे देहली में जो ध्यावे ! संकट नही सुपने में आवे ।
ऐसे दादा साहब मेरे, हम चाकर चरणन के चेरे।।१६।।
निश दिन भैंरू गोरे काले, हाजिर हुकम खड़े रखवाले ।।
कुशल करण लीनो अवतारा,सद्गुरु मेरे सानिधकारा ।।१७।।
डूबती जहाज भक्त की तारी, पंखी रूप धर्या हितकारी ।।
संघ अचम्भो मन मे लावे,गुरु तव शुभ व्याख्यान सुनावे ।।१८।।

गुरु वाणी सुन सब हरखाये, गुरु भव तारण तरण कहाये।।
समयसुन्दर की पंच नदी मे,फट गई जहाज नई की छिन मे ।।१९।।
अब है सद्गुरु मेरी बारी, मुझ सम पतित न और भिखारी ।।
श्री जिनचन्दसूरि महाराजा,चौरासी गच्छ के सिर ताजा ।।२०।।
शास्त्र सिद्धान्त महोदधि सारे,जंगम युग प्रधान जयकारे ।।
भट्टारक पद नाम धरावै,जय जय जय जय गुणिजन गावे ।।२१।।
फरक सहित गुरु अंक बतावे, भूखा भोजन आन खिलावे।।
प्यासे भक्त को नीर पिलावे,जल धर उण वेला ले आवे।।२२।।
अमृत जैसा जल बरसावे, कभी काल नही पड़ने पावे ।।
अन धन से भरपूर बनावे, पुत्र पौत्र बहु सम्पत्ति पावे ।।२३।।
चामर-युगल ढुले सुखकारी, छत्र किरणीया शोभा भारी ।।
राजा राणा शीश नमावे, देव-परी सब ही गुण गावे ।।२४।।
पूरब पश्चिम दक्षिण ताई, उत्तर सर्व दिशा के मांही ।।
जोत जागती सदा तुम्हारी, कल्पतरु सद्गुरु गणधारी ।।२५।।
विजयइन्द्र सूरीश्वर राजे, छड़ीदार सेवक संग साजे ।।
जो यह गुरु इकतीसा गावे, सुन्दर लक्ष्मी लीला पावे ।।२६।।
जो यह पाठ करे चितलाई, सद्गुरु उनके सदा सहाई ।
बार एकसौ आठ जो गावे, राज-दण्ड बंधन कट जावे ।।२७।।
संवत आठ दोय हजारा, आसो तेरस शुक्कर वारा ।
शुभ मुहरत वर सिंह लगन मे,पूरण कीनो बैठ मगन मे।।२८।।

दोहा

सद्गुरु का समरण करे, धरे सदा जो ध्यान ।।
प्रातः उठी पहिले पढ़े, होय कोटि कल्याण ।।२९।।
सुनो रतन चिन्तामणि, सद्गुरु देव महान ।।

वन्दन श्री गोपाल का, लीजे विनय विधान ॥३०॥
चरण शरण में मैं रहूँ, रखियो मेरा ध्यान ॥
भूल चूक माफी करो, हे मेरे भगवान ॥३१॥

गणि महिमाप्रभसागर रचित

## २५ दादागुरु स्तवन

*(तर्ज-चांदसी मेहबूबा)*

दादासा री महिमा मोटी म्हासू वरणी न जावे है ।
सारे जग में चमके दादो, बेड़ो पार लगावे है ।
जिणदत्तगुरु री महिमा जग में, भायां ! किणसूं है छानी ।
अजमेर नगर में जोत जले है, दुनियां जिणरी दीवानी ।
जिण चरणां में सारी दुनिया, नित उठ शीष नमावे है ॥
महरौली में जो दरशण पायो, दूर हुयो दुखड़ो म्हारो ।
इण चरणां में जो शीष झुके, तो बेड़ो पार लगे सारो ।
मणियालो मणिधारी दादो, संघ रा प्राण बचावे है ।
मालपुरे में दरशण दीनो, जय हो दादासा थांरी ।
म्हें डुब रह्या भव सागर में, अब लाज रखो दादा म्हौंरी ।
आंधाने आँख्यां दे दादो, कुशल कुशल बरतावे है ।
ओ गाँव बिलाड़ो दीप रह्यो, जिनचन्द्र रो परचो भारी है ।
अम्मावस री पूनम कीनी, आ थोंरी 'महिमा' न्यारी है।
ऐ लोग-लुगाया थांने पूजे, लुळी लुळी धोक लगावे है॥

मेघराज नाहटा रचित

## २६ चतुर्दादा गुरु गुण स्तुति

दादा जिनदत्त, मणिधारी जिनचन्द्र सूरि, कुशल गुरु,
जिनचन्द्र सूरि चारों का गुण गान वंदन करें शुरु ।

कार्य के प्रारम्भ में दादा गुरुदेव की जय बोलिए,
अंत:करण के दृढ़ कपाटों को सहज ही खोलिए ।
प्रत्येक हृदय में सतत दादा गुरु ही रहने लगे,
उनके लिए सद्भक्ति की नदियां सरस बहने लगे।
आचार्य कैसे थे हमारे, ध्यान से सुन लीजिये,
फिर महापुरुषों का सदा गुणगान सादर कीजिये,
थी एक दिन शोभित मही आचार्य श्री गुरुदेव से,
सिद्धान्त-ज्ञाता, विकट आचार्य श्री युग-प्रधान से।
उनकी तपस्या में अनूठी आश्चर्यकारी शक्ति थी,
इहलोक विषयों में कभी उनकी नही आसक्ति थी ।

साध्वी चन्द्रयशश्री रचित

## २७ चतुर्दादा स्तवन

(तर्ज - माढ)

दादा अन्तरयामी,शिव सुख कामी,नामी हो गुरुदेव।।टेर।।
श्री जिनदत्त सूरीश्वर साहेब, मणिधारी जिनचन्द्र।
दादा कुशल सूरीश्वर साहेब,मुनिगण में जिम चन्द्र रे।।दादा०१।।
अकबर प्रति बोधक सूरीश्वर, श्री जिनचन्द मुणिन्द ।
नभ मण्डल में चन्द्र उगायो,प्रत्यक्ष पूनम चन्द्र रे ।। दादा० ।। २।।
अगम अगोचर सदगुरु प्यारा, महिमा का नहीं पार ।
सुर नर वृन्द करे तोरी सेवा,हो जावे भव पार रे।। दादा०।। ३।।
भीड़ भंजन गुरुदेव हमारे, भक्तों के प्रतिपाल ।
निखिल जनाश्रय दादा हमारे, करिये हमारी संभाल रे।।दादा०।।४।।
कर जोड़ी विनय युत वन्दन, स्वीकारो गुरुराज ।
'चन्द्रयशा' के तुम हो स्वामी,तारो भव जल पार रे।।दादा०।।५।।

चरित्र रचित

## २८ चतुर्दादा स्वतन

तर्ज-सरोता ० कहां भूल गये

दया कर दरस दीजे, प्यारे गुरुदेवा ।
चरणों में मुझको शरण दीजे, प्यारे गुरुदेवा ।। टेर ।।
चिन्तामणि और कामधेनु सम; मेरे तुम हिज देवा ।
राजा राणा भरे हाजरी, करे तुम्हारी सेवा ।।दया०।।१।।
गुलसन गुल का हार बनाऊं, धूप सुगंधी खेवा ।
सुर नर गुणी जन करे आरती, भोग लगावे मेवा ।।२।।
जिनदत्त जिनचन्द कुशल सूरिगुरु, तुमसे लगाऊं नेहा ।
पड़ी नाव मझधार बीच में, पार लगावे देवा ।।३।।
श्री गुरुराज लाज रख साहिब, देत तुम्हारी दूवा।
और देव सब छोड़ के दादा, चरण आपका छूवा ।।४।।
चरित्र की अब वीनती सुनीजे, दरशन वहिलो दीजे ।
सब कष्टों को दूर हटाकर,मन वंच्छित फल दीजे ।।५।।

जिनविजयसेनसूरि रचित

## २९ चतुर्दादा स्तवन

गुरुदेव अब तो दर्शन दीजो जी महाराज ।
बहुत काल से भटक भटक कर, आयो तुमरे पास ।
दीन दुखी के संकट भंजक, दत्तसूरि सिरताज जी । गु. १।
भवसागर से पार उतारे, हो जल यान समान ।
जो कोइ आपका सुमरण करते, सारे पूरे काजजी ।गु.२।
श्री जिनचन्द्र मणीधर साहिब, जो करते उपकार ।
वैसे ही श्री कुशलसूरीश्वर, राखें सब की लाज जी ।गु.३।

दादा श्री जिनचन्द्रसूरि को, मन धारे नर नार ।
राखो करुणा सूरिविजय पर,शरण पड़ा है आज जी।गु.४।

साध्वी तिलकश्री रचित

## ३० चतुर्दादा स्तवन

राग - एक शासन देव मारा वटवाला

गुरु तारी वाणीनो घंट वाज्यो,
मारो सुतेलो आतमा, जाग्यो गुरुराज । तारी ० ।
गुरु मोक्षनो मार्ग बतावे छे, मोह मायानी नींद भगावे छे।
जागो जागो आतमराम, वाणीनो ... ।। १ ।।
प्रभु वाणी नुं अमृत जे पीतां, तेना नाम अमर जग थई जाता ।
ऐनो धन्य थयो अवतार, वाणीनो ... ।।२ ।।
जिनदत्त गुरुजी अजमेर मां,
मणिधारी बिराजे दिल्ही मां ।
मालपुरा कुशल गुरुराज, वाणीनो ... ।।३ ।।
जिनचन्द्र अहिंसा अवतारी,गुरु वन्दन करो सहु नरनारी।
गुरु भक्तिथी बेड़ो पार, वाणीनो ... ।। ४ ।।
गुरु संत विचक्षण हिरलो छे,अे तो खरतरगच्छ नो दीवड़ो छे ।
शिशु तिलक नुं हैयुं हरखाय,वाणीनो रंग लाग्यों ।। ५ ।।

भंवरीबाई रामपुरिया रचित

## ३१ चतुर्दादा स्तवन

(तर्ज-बोल राधा बोल)

मै हूँ तेरा बालक, और तू है मेरा पालक,
बोल दादा बोल सुधियॉ लोगे या नहीं ।।टेर।।
कितनी सदियॉ बीत गई हैं, नाथ ! तुम्हें समझाने में,

मेरे जैसा दु:खिया प्राणी, है नहीं और जमाने में ।
क्रोध मान का जोर कभी कम होगा या नहीं । बोल ० १।
पुण्य पाप की पोट उठाये, भव में नाथ ! भटकता है,
पुद्गल प्रीत के विषमय प्याले, प्रतिपल नाथ! गटकता है।
उल्टी जीवन गतियाँ, सुलटी होंगी या नहीं । बोल ०२।
श्री जिनदत्त, मणिधारी जिनचन्द्र कुशल अकुशल हरना ।
आत्म ज्ञान से रिक्त हृदय में, ज्ञान "विचक्षण" ता भरना
"भ्रमर" प्रार्थना स्वीकृत सम्यग् होगा या नहीं ।बोल०३।

गणि मणिप्रभसागर रचित

## ३२ चतुर्दादा स्तवन

तर्ज - जय जगदीश हरे

हम वंदन करते है, गुरु वंदन करते हैं, दादा ०
थाल भरी श्रद्धा का दिल में धरते हैं, ।। टेर ।।
सूरिजिनेश्वर खरतर अधिपति,जग में जयकारा ।
अभयदेव विख्याता, कीना उपकारा ।। १ ।।
जिनदत्त चन्द्र कुशलसूरीश्वर,चन्द्र गुरु ध्याऊं ।
चारों दादा साहब के,मैं गुण गाऊं ।। २ ।।
लाखों नर को जैन बनाया, गोत्र लिखे सारे ।
उपकारी तुम सम ना, तुम तारणहारे ।। ३ ।।
तुम हो मेरे सच्चे स्वामी, तुम मेरे त्राता ।
हरदम दादा दादा, तुमको ही ध्याता ।। ४ ।।
नाम तुम्हारा कष्ट निवारे, संकट मिट जावे ।
श्रद्धा से जो ध्यावे, सुख संपद पावे ।। ५ ।।
आनंदघन वर देवचन्द्रजी,खरतर के चन्दा ।

कान्तिसूरीश्वर चरणे, वंदन सुखवन्दा ॥ ६ ॥
वंदन हो तन मन भावों से, दादा को ध्याओ ।
मणिप्रभ गुरु गुण गाता, अक्षय सुख पाओ ॥ ७ ॥

महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित

## ३३ चतुर्दादा स्तवन

(देरजे - पनजी मूंढे वोल )

चाल चाल म्हारा मित्र आलीजा,
सद्गुरु पूजां रे, आज मित्र चालो रे । टेर ।
हीनाचार्या ने गुरु जीत्या, पाटण नगर उमंगे रे ।
दुर्लभ राजा श्रावक हूओ, गुरु प्रसंगे रे । आज ०१।
सूरि जिनेश्वर नाम कहावे, खरतर पद जिन पायो रे ।
चन्द्रसूरि संवेगरंग में, पाट कहायो रे । आज ०२।
कर्म उदय सुं कोढ़ रोग जिन, भक्ति संग मिटायो रे ।
देवी वचन सुं नव अंग टीका, करी दरसायो रे ।आज०३।
अभयदेव सूरीश्वर तसु पट्ट, जिनवल्लभ सूरि रायो रे ।
चामुंडा देवी वश करके, पद जिन पायो रे । आज ०४।
बावन गोत्र राजवंश्यां सुं, प्रतिबोध्या सुखदायो रे ।
ग्रन्थ अनेक रच्या सद्गुरुजी, धर्म दीपायो रे । आज०५।
श्री जिनदत्तसूरि तसु पाटे, उदय भयो दिनकारो रे ।
सबा क्रोड सूरिमन्त्र जप से,
हुओ सक्ति उजालो रे ।आज०६।
देव अनेक करे जसु सेवा, प्रतिबोध्या केई राजा रे।
तीस हजार एक लख श्रावक, कीया ताजा रे ।आज ०७।
बावन वीर जोगणियां चौसठ, आणा गुरु की माने रे ।

पांच पीर वश किया सिन्ध में, सब जग जाने रे । आज ०८।
पर-प्रवेश विद्या के बल से मुगल पूत जीवाया रे ।
बिजली कुं वस करी पात्र तल, नाम सवाया रे ।आज०९।
दादा पीर कहाये सच्चे, ऋद्धि सिद्धि के बरदाई रे।
हिन्दू मुसलमान सब पूज्या, महिमा गाई रे। आज ०१०।
रोग दोष विष सभी मिटाया, जुगपरधान कहाया रे ।
साढी तीन कोटी सब विद्या, सिद्धि पाया रे । आज ०११।
मणिधारी जिनचन्द्र सूरीश्वर, दत्त पाट पर राजे रे ।
दिल्लीपति हुआ दास गुरु का,महिमा गाजे रे ।आज०१२।
कुशल सूरीश्वर कुशल बरण कुं, प्रगटे गुरु अवतारी रे ।
पचास सहस श्रावक प्रतिबोध्या, गुरु सुखकारी रे ।आज०१३।
बादशाह अकबर कुं परचा, प्रतिबोधे जिनचंदा रे ।
उदय करो गुरु जैन धर्म का,दया पटह वाजिंदा रे।आज० १४।
करो कृपा सद्गुरुजी संघ पर, मै गुरु आज्ञाकारी रे ।
कहे राम पाठक गुरु महिमा, अपरंपारी रे । आज०१५।

महो. ऋद्धिसार रचित

## ३४ चतुर्दादा स्तवन

(तर्ज – जल्ले की)

हूं तो थारा दर्शन करवा आयोजी, सुखकारी गुरुराज ।।
दर्शन कर-कर चित्त मे आनन्द पायोजी, दयाल ।।
थुम्भ तुम्हारो बागां मांही सोहे हो, सुखकारी गुरुराज ।।
चिहुँ दिसि परिमल भमरतणा मन मोहे हो, दयाल ।।१।।
चंपा चमेली मरु ओ वेलो फूल्यो हो ।।सुख.।।
केशर क्यारी देखत चितड़ो झूल्यो हो ।।दयाल ।।

द्रव्य सुगंधी भाव सुगंधी भासे हो ।।सुख.।।
तुम गुण परिमल भक्त हृदय परकाशे हो ।।दयाल ।।२।।
अध्यातम रस आतम रंग रंगीजे हो ।।सुख.।।
तुम उपदेशे जिन वच अमृत पीजे हो ।।दयाल ।।
दुःख दरिद्रता मेटण संपदा लीनी हो ।।सुख.।।
सुर-सुख सिद्धि दायक ज्ञान रसीला हो ।।दयाल ।।३।।
दान दया दम तीन तत्व तुम भाख्या हो ।।सुख ।।
भवजल तरसी जे भविजन रस चाख्या हो ।।दयाल ।।
तूं उपकारी तारण तरण विराजे हो ।।सुख.।।
भाव स्तवन वन्दन सूं पातिक छीजे हो ।।दयाल ।।
'जिनदत्त' 'जिनचन्द्र' 'कुशल' सुरिन्द गुरु राजा हो ।।
समकित थांरो म्हारे मन मे ताजा हो ।। दयाल ।।५।।
शुद्ध क्रिया खरतर जिन आज्ञा पाले हो ।।दयाल ।।
धर्मशील गुरु कुशल-निधान सौभागी हो ।।सुख.।।
राम पाठकनी उदय दशा अब जागी हो ।।दयाल ।।६।।

लक्ष्मीचन्द भंसाली रचित

## ३५ चतुर्दादा स्तवन

(तर्ज – आएगा आएगा ( फिल्म मेहरवान ))

आयेगा, आयेगा जो द्वार तुम्हारे आयेगा ।
भूल जायेंगे सब दुखड़े जो दर्श तुम्हारा पायेगा ।।
लब पे नाम तुम्हारा लेते, बिजली भी थर्रा जाए ।
डाकन शाकन भूत वयन्तर, वे भी है सब घबराये ।
दिल्ली, अजमेर, मालपुरा, सांगानेर मे,
जो दर्श आपका पायेगा ।।१।।

अन्धे को आंखे मिल जाये, निर्धन भी धनवान बनें,
पंखी को भी पंख मिले और, बिगड़े जिनके काम बने।
कोटा, मद्रास और बीकानेर खास में, दर्श तुम्हारा पायेगा ॥२॥
सोमवार और पूनम के दिन, महिमा तेरी निराली है।
द्वार तुम्हारे मेला लगता, हर कोई तेरा सवाली है।
आये तेरे पास, सब पूरी होगी आस,
बस दिलमें तुम्हें बसायेगा ॥३॥
चारों दादा-पर उपकारी, पूरे आस हमारी यह।
'लक्ष्मी' की यह सुनो विनती, आया शरन तिहारी यह।
खुशियों के साथ जो संघ लाये साथ,
वह मनकी मुरादें पाएगा ॥४॥

## ३६ चतुर्दादा स्तवन

(तर्ज – तेरी सूरत है अति प्यारी,

देश बंगाला सूरत तुम्हारी, नर नारी सहु पाय पड़े॥
दूर देश से आये दादा, मौन कियां कहो केम सरे ॥१॥
केशर चन्दन भरी कचोली, दादासा के अंग चढ़े॥
चम्पो चमेली और मोगरो, दादासा के चरण चढ़े ॥२॥
संकट पड़ियां सहाय करो दादा, हम तुमरे हैं भक्त खरे॥
आवो पधारो दर्शन देदो, तुम हमरी अब सहाय करें ॥३॥
भव दरिया से पार उतारो, निज सेवक तुम पांव परे॥
चरण का शरणा देकर तारे, तो मेरा निज काज सरे ॥४॥
जंगम युग प्रधान भट्टारक, दादा श्री जिनदत्त खरे॥
चन्द्र सूरि मणियाले दादा, श्री जिनकुशल सूरि ही वरें ॥५॥
नरपति सुरपति खगपति दादा, सब युग में तुम ध्यान धरे॥

श्री जिनचन्द्र सूरीश्वर दादा, अम्मावस को चन्द्र करे ।।६।।
तुम सम दाता और न जग में,सुरतरु जैसा कोई न मिले।।
दास तुम्हारा अरज करत है, तुम देखे मेरा हृदय खिले ।।७।।

## ३७ चतुर्दादा स्तवन

( तर्ज – क्या करते हो साजना ..... )

आ करते है वन्दना गुरुवर के, द्वार आ के ।
मूरत बसा ऽऽ के दिलो मे, गुरु को नमन करते है ।
आ दादा के गीत गा भक्ति मे, झूम कर के ।
दरस मिलेगे रे गुरु के, शरण जो आया आया करते है ।
दत्त गुरु की महिमा भारी, पहले दादा जग उपकारी ।
इन चरणो मे शीश झुका ले, मन की मुरादे होगी पूरी।।
ज्योत जला ऽऽ प्रीत लगा ऽऽ ,
दादा दिलों मे आते हैं ।।१।।
मणिधारी जिनचन्द्र सूरीश्वर, दादा दूजे ज्योति-निर्झर ।
लाखो आते इन चरणो में, महरौली है पाबन मंजर ।
ले के श्रद्धा ऽऽपुष्प चढा ऽऽ , आशा के दीप जलते है ।।२।।
करते कुशल नित, कुशल सूरीश्वर,जिनशासन की शान गुरुवर।
ग्रंथ लिखे कई, जैन बनाए, कल्पतरु है जैन दिवाकर ।
ध्याये जा ऽऽ सुख पाएगा ऽ ऽ , आ हम सुमरन करते है ।।३।।
चन्द्रसूरीश्वर, गुरुमतवाले, अमावस की पूनम वाले ।
अमर रहेगा, नाम धरा पर, भक्तों के है गुरु रखवाले ।
सुख मे ध्या ऽ ऽ, दुख में ध्या ऽ ऽ, जनम
सफल करते है ।।४।।

यति सूर्यमल्ल रचित

## ३८ गुरुदेव-अष्टक

महाज्ञानी ध्यानी तुम विदित दानी प्रवर थे ।
धरा धारा के थे तुम तरुण तैराक मतिमन् ॥
तुम्हे ध्याता हूँ मैं विमल मन से प्राणपण से ।
दयाब्धे ! दु:खो का दमन अब आचार्य ! करदो ॥१॥
पता क्या था ? पीताम्बर युगल धारी न गुरु हैं ।
बड़े मायी वे हैं कपट रचना पूर्ण पटु हैं ॥
बतायी थी सच्ची शरण तुमने नाथ मुझको ।
दयाब्धे ! दु:खों का दमन अब आचार्य ! करदो ॥२॥
रहेंगे संसारी भ्रमण करते नित्यतम में ।
भला ! होगा कैसे गुरु प्रवर ! उद्धार उनका ॥
कृपा भिक्षा दे के परम करुणागार अपनी ।
दयाब्धे ! दु:खों का दमन अब आचार्य ! करदो ॥३॥
सुनेंगे स्वादेंगे गुरु वचन सानन्द मन से ।
उन्हें गारण्टी है निखिल सुख निर्वाण पद की ॥
गुरो ! स्वामी मेरे मन सदन में शान्ति भरदो ।
दयाब्धे ! दु:खो का दमन अब आचार्य ! करदो ॥४॥
चिदात्मन् ! जा जा के नगर वसती ग्राम जन में ।
दिखाया लोगों को परम पद का मार्ग तुमने ॥
मुझे भी आशा है चरम गति की नाथ ! तुमसे ।
दयाब्धे ! दु:खों का दमन अब आचार्य ! कर दो ॥५॥

बिछाया माया ने सृजन करके जाल तग का ।
दृगों के होते भी मनुज बन अन्धे फंस रहे ।
तुम्हारी सेवाये मन नयन का मंजु सुरमा ।
दयाब्धे ! दु:खो का दमन अब आचार्य ! कर दो ॥६॥
सुनाता मै स्वामिन् ! तव गुण कथा जैन कुल मे ।
तुम्हें ध्याता जाता प्रणत शिर, हे रत्न जिन ! मे ।
तुम्हारा चेला है सफल करना सूर्यमल को ।
दयाब्धे ? दुखो का दमन अब आचार्य ! करदो ॥७॥
प्रतीक्षा भिक्षा है मम, तव परीक्षा समय की ।
तुम्हारा ही सारा प्रभुवर ! सहारा भुवन मे ॥
कहो, बोलो, होगी परम पद की प्राप्ति मुझको ।
दयाब्धे ! दु:खो का दमन अब आचार्य ! करदो ॥८॥

रुधपति रचित

## ३९ गुरुदेव सवैया

मिश्री घृत क्षीर रलाय मिलाय प्रभात समे गटके गटके ।
सुखरास निवास सुधारण कूं मन मेल मिले मटके मटके ।
भली ऋद्धि बड़ी दिल रंजन रु सब आय मिले सटके सटके ।
रुवपत्त कहत्त जुगत्त मिल्यां, गुरुदेव नमूं लटके लटके ॥१॥

आनन्द रचित

## ४० गुरुदेव स्तवन

गुरुदरसण दीजै, मोपे महिर करी ।
चलत चलत मै तुम चरणै आयो, अतिही चाह धरी ॥१॥
संपति योग बन्यो सब अबही, सगरी विपत टरी ।
रोम रोम आनंद भयो मेरे, मनकी आस पुरी ॥गुरु. २॥

आलमचन्द रचित

## ४१ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – सोरठ )

सद्‌गुरु मेरे तूं ही प्यारा है ।।स.।। टेर ।।
माता पिता सबही स्वारथ के,तेरा एक सहारा है।।स.१।।
मेरो मन तुम्ही सूँ अटक्यो, सो क्यूं होवत न्यारा है ।।स.२।।
दुश्मन दाटे काटे चाटे, बिघन हरण सुखकारा है।।स.३।।
विरुद अनेक कहुँ मैं केता, महिमा अधिक अपारा है ।।स.४।।
ताते जश शोभा सुख दीजे । आलम दास तिहारा है ।।स.५।।

कंचन रचित

## ४२ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज–जब तुमही चले परदेस, लगाकर ठेस हो प्रीतम प्यारा )

अब हम जाते हैं घर, झुका कर सर, हो दादा प्यारा
आशिष का करो, इशारा ।
दिल तो जाने को नही करता,
पर गये बिना भी नहीं सरता ।
अब करुं तो कौन उपाय, नहीं कोई चारा ।। आशीष. १।
आवे तब हृदय हर्ष होवे, जाते समय नयन रोवे ।
बिछड़न से नयन में बहती आंसू धारा ।। आशीष. २।
कुछ हुई नहीं पूजा भक्ति, नहीं धन लगाने की शक्ति ।
सिर्फ हाथ जोड़ कर छोड़ रहा हूं द्वारा ।। आशीष. ३।।
फिर जल्द बुला दर्शन देना, खबर मेरी लेते रहना ।
निश्चिन्त रहूँ मैं तुझ पर हर प्रकारा ।। आशीष. ४।।
गल्ती यदि कुछ हुई मेरी, कर देना माफ सुनकर ।

रहे 'कंचन' आपके, हुकम का हलकारा ।।आशीष. ५।।

क्षमाकल्याणोपाध्याय रचित

## ४३ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - म्हारा वालजी)

सद्गुरु ने पकड़ी बांह, नहींतर बह जाते ।।स.। टेर ।।
भवसागर के बीच पड़े रे, काम महागन दाह ।
मच्छ गलागल जहां लगी रे, दुःख जल पूर अगाह ।।न.१।।
देव असुर सुर नर वर बड़े रे, जामे बहत निहार ।
तन मन मेरो थरहरे रे, और न को आधार ।।न.२।।
निर्यामक सद्गुरु मिले रे, तारक भव्य जहाज ।
धर्म पोत के बिच धरे रे, कहत क्षमाकल्याण ।।न.३।।

चन्द रचित

## ४४ गुरुदेव स्तवन

(ढाल – लूहर नी )

सद्गुरु गुण गावूं हो, चरणां जाय रहूं ।
नित दरसण पावुं हो, वीतक बात कहूं ।।१।।
सुणि सद्गुरु मोरा हो, तोरा चरण ग्रहूं ।
मुझ आस तिहारी हो, सुणिज्यो साच कहूँ ।।२।।
थे कीरति धारी हो, सहु को साय सदा ।
पूजे नर नारी हो, प्रणमें पाय मुदा ।।३।।
निरमल गुण गावे हो, पावे सुख सदा ।
दुख दोहग जावे हो, नावे रोग कदा ।।४।।
भय आठुं जावे हो, सद्गुरु नाम लियां ।
चरणे मुझ राखो हो, चोखा चंददास कियां ।।५।।

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ४५ गुरुदेव स्तवन

*(तर्ज : अफसाना लिख रही हूँ)*

अमृत की वर्षा हो रही, दादा के द्वार पे ।
स्वर गूंजते मल्हार के, वीणा के तार से ।।
थोड़ा-सा स्वाद तुम चखो, इस परमानन्द का ।
दादा का नाम सत्य है, नश्वर संसार में।।
ज्यूं अन्त तक भी प्राण का, न मोह -त्याग हो ।
वैसी ही चाहत धार लो, दादा के प्यार से ।।
डरना नहीं तुम मौत से, दादा का नाम लो।
मृत्यु खुद ही मर जायेगी, सत्कर्म भार से।।
जब 'चन्द्र' रंगा हो केशरी, भय-मुक्त हो सभी ।
कोई भी रंग ना चढ़ सके, केशर फुहार पे ।

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ४६ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज : केशरिया, केशरिया)

केसरिया केशरिया, गुरु - मन्दिर है केशरिया ।।
प्रेम-रंग की पिचकारी से, उड़े फुहारें केशरिया ।
सुर नर किन्नर गुरुपद पूजे, घन-नन-घन-नन घंटे गूंजे ।
लहर-लहराये देखो, धर्म-ध्वजा ये केशरिया ।।
गंगा-जल से स्नान करायें, कामधेनु का दूध चढ़ायें ।
स्वर्ण-कलश अभिषेक करायें, गुरु-मूरत है केशरिया ।।
ऐसा रूप कहाँ है दूजा, मानवता को जिसने पूजा ।
गुरुओं के सान्निध्य में छाया, भक्ति का रंग केशरिया ।।

जो भी आये गुरु के द्वारे, उनका सारा कष्ट निवारे ।
हर पल गुरु की करुणा बरसे, स्नेहामृत बन केशरिया ।।
चरण-कमल से चन्दन गमके, दिव्य छवि का तेज ये चमके ।
जगमग 'चन्द्र' की ज्योत जगाकर, करें आरती केशरिया।।

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ४७ गुरुदेव स्तवन

*(तर्ज : राम तेरी गंगा मैली)*

शेर : गुरुओं की महिमा जग को सुनाने
आये हैं तेरे दर पे दिवाने ।
चरणों की सौरभ दिल में बसाने
चैन की बंशी मधुर बजाने ।।

मनवा पुकारे गुरुवर ! मेरी आश पुराओ ।
कब तक तरसेंगे नैना, दर्शन-जल बरसाओ ।।
जनम- मरण की गरम हवाएँ, जीवन तरु झुलसाए ।
सूख रही है मन की बगिया, पतझड़ पेड सुखाए ।
मेरे जीवन-माली , तेरे दर पे सवाली,
कैसे जायेगा रे खाली, तेरी महिमा निराली ।
करो रखवारी, रितु फिर से बसन्त ले आओ ।।
पुष्प-पल्लवी जीवन-तरु की, गुरुदर अब मुरझाई ।
पग-पग पर काँटे बिखरे है, गुरुजी करो सहाई ।
तेरा ही है सहारा, तूने लाखों को तारा ।
मैंने तुमको पुकारा, तू ही मेरा किनारा ।
सुनो अविनाशी गुरु, भव से पार लगाओ ।।
विष का प्याला दुनियादारी, फिर भी मै पीता हूँ ।

सिसक-सिसक कर रोए मनवा, फिर भी मै जीता हूँ।
छोटी-सी है जिन्दगानी, मेरी करुण कहानी।
दादा गुरुओं की वाणी, सारे जग ने बखानी।
'चन्द्र'-प्रकाशी गुरु, जिन-गंगा अवगाहो ॥
जय गुरुदेवा, जय गुरुदेवा। जय गुरुदेवा, जय गुरुदेवा।

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ४८ गुरुदेव स्तवन

*(तर्ज : दर्शन दो घनश्याम)*

दर्शन दो गुरुदेव ! हमें, दर्शन सुखकारी रे।
करुणा-सागर ! करुणा करजो, चाह तिहारी रे ॥
नैनों को नैनों से समझो, नैनों की भाषा को बूझो।
गूंगे नैना बोल रहे है, बातें सारी रे ॥
एक सहारा तुम अवनी में, तुम ही रोशनी हो रजनी में।
लाखों तारे तूने फिर क्यों हमें विसारी रे ॥
'चन्द्र'-चकोर दरश-जल चाहे, खोलो अब बेसुलझी राहें।
मन-मन्दिर में ज्योत जलाये, तेरी खुमारी रे।

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ४९ गुरुदेव स्तवन

*(तर्ज : बाबुल की दुवाएँ लेती जा)*

दादा गुरु तेरे मन्दिर में, ज्ञानोदय का नव दीप जले।
हो आत्म-बोध हर प्राणी को, गुरुदेव तिहारे चरण तले ॥
कोई अपनाए कोई ठुकराये, कोई मुस्काये कोई मुरझाये।
राजा हो चाहे रंक कोई, इस कटुता से ना बच पाये।
संयोग-वियोग का कालचक्र, जग में किंचित टाले न टले॥

ज्यूं चन्द्र चाँदनी बरसाता, तुम ज्ञानामृत बरसाते हो ।
रीते घट अमृत से भरके, सूखी बगिया महकाते हो ।
सूखी जीवन नदिया मेरी चल गुरु-गंगा की ओर चलें ।।
मै कैसे अपनी बात कहूँ जब स्वयं भरा हूँ भूलों से ।
अन्तर की चादर मैली है, मैं दूर खड़ा हूँ कूलो से ।
बस एक झलक तेरी पाने, अन्तस् में कितनी प्यास पले ।।
जितनी भी विपदाएँ आये, घनघोर अंधेरा छा जाये ।
गुरुदेव तुम्हें ही हम ध्यायें, सन्मार्ग पे हम बढ़ते जायें ।
ये 'चन्द्र' करे अरदास तुम्हे जन-मानस का हर स्वप्न फले!

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ५० गुरुदेव स्तवन

(तर्ज : चन्दन-सा बदन)

भींगे है नयन, बरसे सावन, क्यों दूर खड़े हो मनभावन !
साँसों का इकतारा बोले, सुनलो टूटे दिल की धड़कन ।।
पतवारों से नदिया लाँघे, नैय्या के खेवैय्ये तारे ।
तेरी कमली ही पतवारों बिन, नदिया लाँघे खेवनहारे ।
चाहूँ मुझको भी मिल जाये, कमली जैसा ही आश्वासन ।।
भगतों की बगिया सरसाई, दुश्मन पर अंगारे बरसे ।
जोगनियाँ छलने को आई, पर स्वयं छलीं वो गुरुवर से ।
जब भी कोई दानव गुर्राये,भयभीत न हो किंचित् ये मन।।
अमृत बाँटा, विषपान किया, मुरझा दी बिजली की गर्जन।
मुर्दों में प्राण भरे तुमने, रोशन कर डाला जन-जीवन ।
अब 'चन्द्र' करे आह्वान तेरा,उज्ज्वल कर दो प्रभु पथ पावन।।

महोपाध्याय चन्द्रप्रभसागर रचित

## ५१ गुरुदेव स्तवन

श्री सद्गुरुवर के समान, अपना कोई नहीं,
परम तत्व खोजि समान, दाता कोई नहीं ।
दिया मुझे परमात्म रूप, श्री सद्गुरु भगवंत,
नख-शिख तक हूं समर्पित, नमन करूँ अनंत ।
परम-ज्ञान किया प्रदान, ज्ञान-चक्षु को खोल,
त्रिविध योग में भावना, गुरु उपकार अमोल ।
किया आक्रमण विकृतियों का, कालदूत भक्षक ।
अधमाधम मुझ दीन के, आप बने रक्षक ।
द्वैत भावना त्यागकर, करो सिद्धात्म समान,
समझाओ मुझको स्वरुप, सद्गुरु देव महान ।
शब्द-बाण को खींचकर, मारा लक्ष्य वेध,
आशा-तृष्णा मारकर, हुआ हृदय में छेद ।
आत्मविजेता परम गुरु, परम ज्ञान सुखधाम,
करो स्वीकार सद्गुरु,शत-शत मेरा प्रणाम ।

चारित्रसुन्दर रचित

## ५२ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – सोरठ )

नित चरणो में चित्त लीनो है ।।नि.।।टेर ।।
बैठत उठत नाम तुम्हारो, लेता मुझ मन भीनो है ।।नि.१।।
माता पिता सद्गुरु तूं म्हारे ,
शरण सदा तुम्ह लीनो है ।।नि.२।।
चारित्रसुन्दर दास तुम्हारो, तुझ गुण गावा लीनो है।।३।।

चारित्रसुन्दर रचित

## ५३ गुरुदेव स्तवन

( ढाल – ढोला नी )

सद्‌गुरु छो बड़भागी, तुम्ह चरणां सु लय लागी हो,
अरज सुणीजे मोरी ।
सेवक दरसण काज, आयो द्यो दरसण आज हो । स.१।
ताहरी महिमा गाजे, ठकुराई ए तुम्ह छाजे हो । स.२।
दीदार तणी बलिहारी, घूरन मुझ लागे प्यारी हो । स.३।
विषमी अरी सहु जावे, तुम्ह नांम करी गुण गावे हो ।स.४।
ठांम ठांम थुम्भ सोहे, सद्‌गुरु भवियण ना मन मोहे हो । स.५।
मकसूदावाद मांहि, थुम्भ थाप्यो, अधिक उछांहे हो ।स.६।
सोभाचन्द सुज्ञानी, भाई मोतीचन्द सुभध्यानी हो । स.७।
संवत अठार इकवीसे,कार्तिक सुदि पूनिम दिवसे हो।स.८।
सद्‌गुरु सुगुरु कहावे, नर नारी जात्री आवे हो । स.९।
जस सद्‌गुरु नो गुण गावे,सुणतां मुझ अधिक सुहावे हो। स.१०।
दुखियां नां दुख जावे, आंधा ने नयण दिलावे हो।स.११।
बुद्धिहीणां बुद्धि ओपे,सबही दुख सद्‌गुरु कापे हो ।स.१२।
हे सद्‌गुरु ! तुम्ह नांमे,
शिष्य सुविनत सोभा पामे हो । स.१३।
सफल घड़ी मुझ आज,वंछित सरीया सहु काज हो।स.१४।
सत्यसागर सुपसाया, चारित्रसागर गुण गाया हो ।स.१५।

चुन्नीदास रचित

## ५४ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – भैरवी खेमटा )

गुरुदेवजी का ध्यान सदा चित्त में लाइये ।।
भव-भव के सकल पातक छिन मे मिटाइये ।। गु.१।।
निरुपम स्वरूप जिनका, अमीरस से है भरा ।
निर्मल गुणों को देख के, आनन्द सुख पाइये ।। गु.२।।
साहिब सुजाण जिन के, चरण की शरण गही ।
जागी सुमति सुघर से परम पद को ध्याइये ।। गु.३।।
दाता दयाल इन के, सिवा जग में कौन है ?
जिन की कृपा से बोध, हिया में जगाइये ।। गु.४।।
गुरु भक्ति आन अपने हृदय बीच चुन्नीदास ।।
सेवा में मन को दीजे, सुजश मुख से गाइये ।। गु. ५।।

छोटेलाल रचित

## ५५ गुरुदेव स्तवन

( राग – मांड / तर्ज – नाकोड़ा स्वामी )

गुरुदेव हमारे, दु:ख सब टारे, करदे बेड़ा पार ।
करदे बेड़ा पार गुरुवर, करदे बेड़ा पार ।
जब जब भीड़ पड़ी गुरु मुझ पर, आप ही कीनो उबार ।
अब क्यों करते देरी गुरुवर, सुनलो मेरी पुकार । गु.१।।
भीड़ पड़ी जब लक्ष्मीपति पर, दीनी हुण्डी सिकार ।
थानमल ने लक्ष्मी पाई, महिमा अपरम्पार । गु.२।
जो कोई ध्यावे सच्चे मनसे, पावे सुख अपार ।
डूबती जहाज भक्त की तारी, बहोत कीये उपकार ।गु.३।
विनती करुं मैं शीश नमा कर स्वीकारो गुरुराज ।
'छोटेलाल' की नैया के गुरु, आपही खेवनहार । गु.४।

जिनकवीन्द्रसागरसूरि रचित

## ५६ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – प्रभु पूजा करवा जाइये )

सुण मनवा गुरु गुण गाना । गुरु गुण मे ही रम जाना ।।
खूब खजाना, अन्तर धन का खुल जायगा ।। सु.१।।
जो तूं है गुरु का बन्दा ! तो नही रहे दुःख दन्दा ।।
सूरज चन्दा, सम तू स्वयं बन जायेगा ।। सुण.२।।
गुरु ज्ञान बिना तूं अन्धा, करता है ऊंधा धन्धा ।।
कर्म निबन्धा, खाली तू गोता खायगा ।। सुण.३।।
लोहा सुवरन बन जावे, पारस पर संग मे आवे ।।
गुरु बन जावे, जो तूं गुरु संग पायगा ।। सुण. ४।।
हरि कावेन्द्र का है कहना, गुरु सेवा मे चित्त देना ।।
हित सुन लेना, भव पार तू हो जायगा ।। सुण.५।।

जिनकान्ति सागरसूरि रचित

## ५७ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – काली कमली वाले तुमको लाखों प्रणाम )

पर उपकारी दादा तुमको लाखो प्रणाम ,
तुमको लाखो प्रणाम ।। टेर ।।
शुद्धि का मारग दिखलाया, जैनेतर को जैन बनाया ।
चरित्र गुण की खान, तुमको लाखो प्रणाम ।। पर.१।।
दीनजनो के दुःख के चूरक,
योग शक्ति के हो परिपूरक ।
भूमण्डल यश धाम, तुमको लाखो प्रणाम ।। पर.२।।
जैन समाज को जागृत करदो, मिथ्या रुढी तिरस्कृत करदो ।

गुरुवर विरुद प्रमाण, तुमको लाखो प्रणाम ।। पर.३।।

मन शुद्ध कर जो तुमको ध्यावे,
मन चिन्तित फल शीघ्र ही पावे ।
शुभ दृष्टि तुम पाम, तुमको लाखों प्रणाम, ।। पर.४।।
स्वामी चरण शरण मे आया, श्री हरि पूज्य परमपद पा
कान्तिसागर अभिराम, तुमको लाखों प्रणाम ।। पर.५।।

जिनलाभसूरि रचित

## ५८ गुरुदेव स्तवन

दादोजी परतिख देवता, दादोजी देस दिवाण, म्हांरा सद्
परतिख जग जस्त परगडो, वाचौ सहु ए वखाण म्हा.१
वाट घाट संकट हरै, तारै जलधि जिहाज म्हा.।
ऋद्धि वृद्धि सुख संपदा, समरण श्री गुरुराज म्हा.२
तुम्हे अम्हीणा साहिवा, अमे तुम्हीणा दास म्हा. ।
कमणा हिवै न रहै कदे, ईहक पूरण आस म्हा.३
नगर नगर गाम गाम में, थिर वरतै गुरु थान म्हा.
पूजै अरचै पादुका, नर नारी राय राण म्हा. ४
सोभै सूरत बिंदरे, गुणधारी गच्छराज म्हा.
श्री जिनलाभसूरीश ना, सरज्यो सगला काज म्हा.५

जिनहरिसागरसूरि रचित

## ५९ गुरुदेव स्तवन

( कव्वाली )

क्या है अपूर्व दर्शन, गुरुदेवजी तुम्हारे ।।
दुःख दूर कीजिये सब, हम भक्त है तुम्हारे ।। टेर ।।

गुरु के बिना जगत् मे, है कौन मार्ग दर्शक ।
आया शरण मे स्वामी, गुरुदेवजी तुम्हारे ।।१।।
चिन्तामणी से बढ़ कर, मन इच्छितार्थ दानी ।
सानी न और जग में, गुरुदेवजी तुम्हारे ।।२।।
हरि पूज्य जैन शासन, पावन प्रकाशकारी ।
चाहूँ सदैव दर्शन, गुरुदेवजी तुम्हारे ।।३।।

जिनहरिसागरसूरि रचित

## ६० गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – जय बोलो रे पास जिनेसर की )

दर्शन दो श्री गुरुदेव, हमे दर्शन दो ।। टेर ।।
गुरु दर्शन बिन तरस रहे हम,
दो दर्शन गुरुदेव हमे ।। दर्शन.।।१।।
तुम पथ के हम पथिक सभी है,
निज पथ देव दिखा दो हमे ।। दर्शन. ।।
चन्द्र चकोर मोर जिम बादल ,
तिम तुम दर्शन चाह हमे ।। दर्शन.।।३।।
विकसित होत कमल रवि दर्शन,
तिम तुम दर्शन हर्ष हमे ।। दर्शन. ४।।
हरि जिन शासन भाव-प्रकाशन,
आत्म प्रकाश दिखादो हमे । दर्शन ५।।

जिनहरिसागरसूरि रचित

## ६१ गुरुदेव स्तवन

तर्ज – वीर बनानेवाले तुम को लाखो प्रणाम ।

दादा देव दयालु तुमको लाखो प्रणाम

श्री गुरुदेव दयामय तुमको लाखों प्रणाम ।।टेर ।।
मिथ्यामऩ का मैल मिटा कर, बोधिलाभ शुभ हमको देकर।
जैन बनाने वाले तुमको लाखो प्रणाम ।।१।। दा.।।
नाम मन्त्र की महिमा भारी, विपति विदारण संपत्तिकारी ।
योगीश्वर गुणवाले तुमको लाखों प्रणाम ।।२।। दा.।।
युगवर सुखसागर उपकारी, हरि जिन शासन में जयकारी ।
दर्शन देने वाले तुमको लाखों प्रणाम ।।३।।दा.।।

वाचक जिनहर्ष गणि रचित

## ६२ जैतारण स्तूप गुरुदेव स्तवन

( देसी )

मनड़ौ उमाह्यउ दादा माहरउ, हो दादा
जाणु हो हुंतो भेटुं थांरा पाइ, थां परि वारी हो साहिबजी ।
अलजौ तउ दादा थारौ अति घणौ, हो दादा
दरसण हो देखुं हियडै हरख न माइ । थां परि.१।।
केसर चन्दन दादा अगरजउ, हो दादा
माहे हो कस्तूरी मेल कपूर ।
पगला हो पूजूं दादा प्रेम सुं, हो दादा
संकट हो सघला जायइ दूर । थां. २।।
आरति चिन्ता दादा अपहरउ, हो दादा
वंछित हो वासू मनड़ा केरा पूर ।
सेवक सुखीया दादा कीजियइ, हो दादा
आराध्यां आवौ आवौ वेग हजूर । था.३।
एकण जीभइ दादा ताहरउ, हो दादा
किण परि हो गाऊं गाऊं जस सोभाग ।

मोटा तो विरुदइ दादा नहिं कदे, हो दादा
सेवक हो ऊपरि राखौ राखौ राग । थां.४।
तो सुं तो दादा माहरो मन मिल्यौ, हो दादा
बीजउ हो कोई नांवइ नांवइ दाइ ।
भ्रमर विलुधौ दादा केतकी, हो दादा
कहौ नइ किम अरणी फूलै जाइ । थां.५।
सीस नवाऊं दादा तुम भणी, हो दादा
गाऊं हो तुझ गुण आगे गुण गीत ।
सुनिजर जोवौ दादा सांमुहो, हो दादा ।
मुझ सुं हो पूरी पालौ पालौ प्रीत । थां.६।।
परचौ तो दादा ताहरो अति घणो, हो दादा
खरतरसंघ केरी पूरउ पूरउ आस ।
कहे जिनहरख उम्मेद सुं, हो दादा
थुंभ बण्यो थांहरो जैतारण मे खास । थां.७।।

ज्ञानसार प्रणीत

## ६३ गुरुदेव स्तवन

( राग-सोरठ)

गुनहे माफ करो, सुगुरु मेरे गुनहे माफ करो ।
मै तो खूनी खूनी खूनी, तो भी दास खरो । सु.१।
नहिं हूं जोगी नहिं संसारी, ऐसे कूं उधरो । सु.२।
नहिं हूं इनका नहिं हू उनका, जैसे धोबी को कुकरो।सु.३।
मै हूं सद्गुरु गुण का भूखा, मेरी भूख हरो । सु.४।
ज्ञानसार कहै गुरुदेवा, मोसु महिर धरो । सु.५।

साध्वी तिलकश्री रचित

## ६४ गुरुदेव स्तवन

(राग – हुंतो छोड़ चली)

गुरुराजनी मूर्ति जोइ, हैयुं मारु हरखी उठे ।
अेनी शीतल छायामां, रहीए के, हैयुं मारु.
मूर्ति सोहामणी लागे रलीयामणी, पावनकारी लागे मने प्यारी ।
हो नीरखी नीरखीने पावन थई अे के, हैयुं. । १।
अमूल्य अवसर नहीं मले आवो, गुरु भक्तिनो लई ऐ ल्हावो ।
हो अेना दर्शन थी दुःखड़ा हरिए के. हैयुं. २।
आतम - ज्योतना दीवा प्रगटाव्या, आगम सुधाना पान कराव्या ।
हो तारी मूर्ति तारी मूर्तिनी जाऊं बलिहारी के हैयु. ३ ।
संत विचक्षण बेड़ो पार छे, धर्म तिलकनुं तेज अपार दे ।
हो गुरु भक्तिथी भवजल तरीए के, हैयुं. ४।

साध्वी तिलकश्री रचित

## ६५ गुरुदेव स्तवन

(राग – अखंड सौभाग्यवती)

शासन वागमां गुरुजी सोहाय, करुं कोटी वंदना ।
दया धर्मनो झंडो लहेराय, करुं कोटी वंदना ।
खरतरगच्छनो जगमग दीवडो हतो,
आजे अस्त थयो सूर्य जलहलतो ।
सहु संघ करे छे पोकार । करुं ।।१।।
आजे संघ सहु निराधार थयो, खाली पाट कोई आघात थयो ।
हवे कोण करशे उपकार । करुं ।।२।।
राज राणाने प्रतिबोध आप्यो, घोर पापीना दिलमां धर्म स्थाप्यो ।

वरतायो जय जयकार । करुं. ।।३।।
सेवो संत विचक्षण ज्ञान फले, तिलक नाम रटे सहु आश फूले
तमे साचा तारणहार । करुं. ।।४।।

गुरुदेव स्तवन

ओ दादा देव महान, सब दूर करो अज्ञान ।
अंधकार में डूब रहे, गुरु थाम लो अपना जान ।। टेर।।
मतलब की दुनियां को, हम अपना समझ बैठे ।
तुम सच्चे जो रक्षक थे, ये बात भुला बैठे ।
अब गौर करो भगवान, निसहाय को लो पहिचान।ओ०१।।
तुम ठुकरा दिये हमको, हम किस से बोलेंगे ।
दर तेरे खड़े होकर, चुप चुप के रो लेंगे ।
तेरे होकर रोये, तुम हो जावोगे बदनाम । ओ०।।२।।
तुम सबके सहायक हो, हमें तेरा सहारा है ।
हमें ज्ञान उजाला दो, ये दिलसे पुकारा है ।
यह दत्त मंडल कहता, संदेश तेरे है महान ।ओ०।।३।।

धर्ममाणिक्य रचित

## ६७ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - अरथी चढजो रे

महिमा तो प्यारी हो दादा महीयले,
म्हांरा सद्गुरु जांणे तो सकल जिहांन रे ।
जाणे विधे जाकी जाणे विधि
जांची म्हांने वांछित दे ज्यो ।
आगलि तो ऊभा होदा थांहरे,

ऊं लगे म्हारा सद्गुरु राउ जाणा राजा नरे ।
कीरति तोरी साची कीरत तोरी साची
म्हांने वांछित दे ज्यो वांछित दे ज्यो रे राजि ।
खरतर गच्छ ना राजा बाजै जस वाजा,
वाचा ना साचा सेवक ना प्रतिपालक
मुन ध्रम रा मांणिक दौलित रा दरिया ।

भंवरीबाई रामपुरिया रचित

## ६८ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - वादा किया वो निभाना पड़ेगा)

गुरु तुम्हें आना, आना पड़ेगा..... रोके रुकोगे कैसे?
भक्तों के संकट हरने, आना पड़ेगा ।।टेर०।।
तू ही है मेरा अन्तर्यामी,
नाथ प्रभु तू ही जीवन स्वामी।
पाऊं मैं कैसे तेरी, कैसे तेरी
करुणा नजर ये बनाना पड़ेगा ।१।
जैसा भी हूँ मैं दास तेरा,
तेरे से जुड़ गया, प्रभु नाम मेरा ।
जैसे बनेगा वैसे, बनेगा वैसे तुम को तो
मुझ को स्वामी निभाना पड़गा ।।२।
पूर्ण पुरुप तूँ सद्गुरु स्वामी,
सारी दुनियां तेरी कृपा कामी ।
नाथ "विचक्षण" नैया "भ्रमर" से
तुम को पार लगानी पड़ेगी ।।३।

भंवरीबाई रामपुरिया रचित

## ६९ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - चन्दन सा वदन)

श्रद्धा के सुमन, शत-शत वन्दन, हे परम कृपालु गुरुवरा ।
मेरी भूल को भूल सदा स्वामी, तुम दौड़े आना गुरु वरा।।टेर।।
संभव है संकट में, पड़कर, मै याद भुला जाऊँ तेरी।
पर ध्यान बेध्यान न कर देना, हे नाथ! दया पाऊं तेरी।
हर संकट में तुम साथ रहो,है संकट मोचन नाम धरा।।१।
है माया ममता दल बल से, आबद्ध किया है अब मुझको।
तुम देख रहे हो क्यों गुरुवर! भक्तों की लाज सदा तुम को ।।
दुनियॉ ने मुझ को जकड़ा है, तूँ ही है मेरा दुःखहरा ।।२।
तेरी एक करुणा दृष्टि से, हो मेरा जीवन स्वर्णोदय।
तो का लगता है मोल गुरो,
दो ज्ञान "विचक्षण" ज्ञानोदय ।
जैसी भी हूँ तेरी गुरुवर! तूँ ही मेरा भव "भ्रमर" हरा ।।

भंवरीबाई रामपुरिया रचित

## ७० गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - चांदी की दीवार न तोडी)

हाल हुए बेहाल हमारे, तुम ने मुखड़ा मोड़ लिया ।
मै तो था अपराधी लेकिन,तुम ने भी क्यों छोड़ दिया ।। टेर ।।
जग की माया में भरमा कर, मैंने तुम्हें विसार दिया ।
पर यह कैसी बात हुई जो, तुम ने मुझ को टार दिया।
मै तो था एक पामर प्राणी, माया ने भरमा लिया।
अधमोद्धारक सद्गुरु देवा, मुझसे मुखड़ा मोड़ लिया ।। १ ।।

क्रोध मोह मद मान लोभ तज, तू भवसागर पार गया।
मैं इनकी उलझन में उलझ भवसागर की धार गया।
तू सुख सिधु, तू करुणाकर, लाखों का निस्तार किया।
खूब "विचक्षण" तू है भगवन! "भ्रमर" जीवन उद्धार लिया ।।२।।

मनोहर रचित

## ७१ गुरुदेव स्तवन

तर्ज – करती हूँ तुम्हारा व्रत मै

अरदास हमारी सुनलो, दादा गुरु महाराज ।
चरणों में आन पड़ा हूँ पार लगा दो मुझको नाथ ,
दादा गुरुमहाराज श्री कुशलसूरिजी, श्री चंद्रसूरिजी ।।
कहते है तुमको दादा जग के तारणहारे ,
मेरे भी कष्ट निवारिये, हो संसार के तारे ।
कब लोगे सुध तुम मेरी,
भव पार करो नाथ चरणों मे आन ।। १।।
अंधों को देदी ऑखे, और गूंगो को बोली,
पंगु गिरी पार लगाये, सबने जय जय है बोली ।
संकट में है यह धरती उद्धार करो नाथ चरणों मे आन ।।२।।
जो कोई तेरे द्वारे पर, शुद्ध मन से है आया,
और ध्यान तुम्हारा धर के मन वांछित फल है पाया,
अब दास 'मनोहर' की विनती,स्वीकार करो नाथ, चरणो।।३।।

मनोहर रचित

## ७२ गुरुदेव स्तवन

तर्ज – लाल अली बेड़ा पार लगा

कोई नहीं दादा तेरे सिवा, तू है तारण हारा,तू है पालन हारा,

जयपुरवाले हो दिल्ली वाले, दादा गुरु तेरा दरबार निराला,
है सब द्वारो से आला ।। कोई नही ।।
कितने अधम और पापी तारे, कितने पतित दुखियो को उवारे,
हम भी खड़े है दादा दर पे तेरे, दादा द्वार तेरे, जयपुर वाले,
दादा गुरु ..... तेरा १।।
जिसने भी आके तेरी जोत जगायी,
मन की मुरादे उसने उस दम पायी,
जैन मण्डल तेरे द्वार खड़ा, लिये विनती भला,
जयपुर वाले, अजमेर वाले,मालपुरा वाले दादा गुरु तेरा.....२।।
चारों दादा हैं उपकारी, दास 'मनोहर' शरण तिहारी,
मेरी बार क्यूँ देर करी, सुनलो अर्ज मेरी,
हो जयपुर वाले, अजमेर वाले, दिल्ली वाले,
दादा गुरु, दादा गुरु, तेरा दरबार निराला ....३।।

मनोहर रचित

## ७३ गुरुदेव स्तवन

तर्ज – अल्लाह को प्यारी है कुर्बानी

गुरुवाणी, गुरुवाणी, गुरुवाणी हम सव को प्यारी है गुरुवाणी ।।
सुन ले ऐ नादां इन्सान – यह सद्गुरुओ का फरमान ।
यह दुनिया सारी फानी,मत फंस इसमे अज्ञानी ।। गुरुवाणी १।।
कौन क्या यहां लाया है – कौन संग ले जायगा,
कौन हरदम है रहा, क्या कोई यह बतलायेगा, कोई यह.. .२।।
हो ऽऽऽ यह जग झूठी माया है, क्यो इसमे भरमाया है ।
मत कर ऐसी नादानी, दो दिन की है जिंदगानी।। गुरुवाणी.. ३।।
रिश्ते-नाते झूठे है, झूठे है महलो मकां,

कुछ भी संग नहीं जायेगा,कहते हैं गुरुवर महान,कहते हैं....४।।
हो ऽऽऽ गुरु चरणों में आकर देख,इक पल ध्यान लगा कर देख
मन में पायेगा विश्राम,सुनले 'मनोहर' ए नादां।। गुरुवाणी...५।।

मनोहर रचित

## ७४ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – बम्बई से आया मेरा दोस्त )

दादाजी के आये हम द्वार, सब मिल नमन करो,
हो जाओगे भव से पार, सब मिल नमन करो ।। टेर ।।
कर्मों के चक्कर में प्राणी, भव भव के गोते खाये,
कोई न दूजा सहारा, जो इनसे हमको छुड़ाये,
ये ही करेंगे भव पार, सब मिल नमन करो ।। दादाजी ।।१।।
जो तेरे द्वार पे आये, दुखड़ा है अपना मिटाया,
सुनले समझले बन्दे, यह जग है झूठी छाया
करले तू आत्म सुधार, सब मिल नमन करो ।। दादाजी ।।२।।
यह जग है झूठी माया, क्यों इसमें है भरमाया,
कहता 'मनोहर' ये नाते, कोई नहीं संग जाते,
करले तूं गुरुवर से प्यार,सब मिल नमन करो।। दादाजी ।।३।।

मनोहर रचित

## ७५ गुरुदेव स्तवन

तर्ज – मैं आया मैं आया शेरा वाली ए ।

मै आया मैं आया दादाबाड़ी में, गुरुवर दर्शन पाये दादाबाड़ी में ।।
बिलाड़ा वाले आ, हो दिल्ली वाले आ, मालपुरा वाले आ ...
जिसने भी आके तेरी जोत जगाई,मन की मुरादें उसने उस दमपाई,
इस दर से कोई जाये न खाली बिन मांगें सब पाये,दादाबाड़ी में..१।

पांच पीर को बस में कीना, मरी गाय को जीवित कीना,
दीन दुखी धनवान सभी जन तेरा ही गुण गाते दादाबाड़ी मे ...२ ।
आया 'मनोहर' शरण तिहारी, कर दे नैया पार हमारी,
कैसे तुझको भूलूं दादा एक झलक दिखलादे दादाबाड़ी मे ....
मै आया ...३।

माणक रचित

## ७६ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज – भैरवी )

सद्‌गुरु चरण कमल पूजन की,लग रही आशा मन की ।।टेर।।
गुरु दरबार चलो भविजन सब,भई किरपा दर्शन की ।। सद्.।।१।।
भेटो चरण चन्दन कर्पूर से,तपत मिटे सब तन की ।। सद.२।।
बहुत वार तुमने गुरुदाता,टाली विपत भवियण की ।। सद्.३।।
राखो लाज दास माणक की,लीनी शरण चरण की ।। सद्.४।।

मुक्ति मोहन रचित

## ७७ गुरुदेव स्तवन

( तर्ज - हिरंजा की )

सद्‌गुरु जी म्हारां, शरणे आया की लज्जा राखजो ।
पतित उद्धारण विरुद सुणीने, आयो तुम्हारे पास ।
अब मन वांच्छित पूरो मेरा,एहिज दिल की आशजी ।।१।।
काम क्रोध मद लोभ तजी ने, तज दियो सब संसार।
नवपद नो एक ध्यान धरीने,पाया सहु गुण पारजी ।।२।।
देश देश में थुम्भ विराजे, परचा जग विख्यात ।
इण कलि मांहे सुरतरु सरिखा, प्रगट रह्या साक्षात्‌जी ।।३।।
चिन्तामणि और कामधेनु सम मेरे तुमहीज देव ।

आंण धरुं हूँ ताहरीजी, करूं तुम्हारी सेवजी ॥४॥
मात-पिता बन्धु तुम जग में, हितकारी गुरुराय ।
राजा राणा सहु जग मांहे, सेवे तुम्हारा पायजी ॥५॥
आज प्रभु तुम चरण पसाये सीधा वांच्छित काज ।
लक्ष्मी प्रधान तुम्हारा दर्शन,मोहन गुण का राजजी ॥६॥

महो.ऋद्धिसार रचित

## ७८ गुरुदेव स्तवन

इस दुनिया में तेरो यश छाय रह्यो रे,
छाय रह्यो, छाय रह्यो रे ॥ इस.॥ टेर ॥
अनुपम महिमा कान सुनी तुम,
मन वांच्छित फल पाय रह्यो रे ॥ इस.१॥
राज राज गुरुराज चिन्तामणि,
सुरतरु छाया छाय रह्यो रे ॥ इस.२॥
सजन मेघ ज्यूँ अमृत बून्दें,
भक्त हृदय बरसाय रह्यो रे ॥ इस.३॥
चरण न छोडूं मुख नही मोडूं
तेरी लगन, लय लाय रह्यो रे ॥ इस.४॥
राम धाम तू ही है सद्गुरु,
घट में ज्योति जगाय रह्यो रे ॥ इस.५॥

महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित

## ७९ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - जय बोलो पास जिणेसर की)

सद्गुरु जी के द्वार मची हेरी । स ० ।
आये श्रीसंघ सब हिल मिलके, संग लिये बाला जोरी।स०।

दीनदयाल के सम्मुख ढाढे,पठत मधुर धुन गुण गौरी । स०१।
केसर घोली भरी कचोली, पूजत है बाली भोरी । स ०।
रंग गुलाल मच्यो सद्‌गुरु के,अबीर उड़ावत भर झोरी ।स०२।
धन धन भाग्य हमारे प्रगटे, सद्‌गुरु नें पकड़ी डोरी । स०।
अति मनरंजन दुश्मन गंजन, बलिहारी चरणां तोरी । स०३ ।
कामित दाता जग के भ्राता, अरजी यह सुनले मोरी । स० ।
कहत राम ऋद्धिसार सुपाठक,वन्दन है दुय कर जोरी । स०४।

महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित

## ८० गुरुदेव स्तवन

( होरी )

होरी खेलो भविक सद्‌गुरुके संग,
नित आनन्द उच्छब होत रंग । हो ०।
मस्त महीना फागुण आया,श्री संघ से हिल मिल के संग।हो०१।
कोयल शब्द करत स्वर झीणा, अली कली के संग रंग। हो ०।
ऋतु वसन्त आनन्द पिया संग, गौरी गावत बाजत संग। हो०२।
ऐसे साज समाज भक्ति से,गुण गुलाल लिये गुरु के अभंग।हो०।
निरमल मन मकरन्द सुधाकर,अतर पुष्प सें चरचो अंग।हो०३।
ध्यान पिचकारी अजब सुधारी,छिड़को महकत सुरभि गंग ।हो०।
करत चैन दरसण सै नैण, ऋद्धिसार के मन उमंग ।हो०४।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ८१ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - तेरे हुश्न की क्या तारीफ करुं)

ओ निरंजन निर्ग्रन्थ गुरो! तेरे दर्शन बिन अकुलाये हैं,
भव अटवी में हम एकाकी, पथ-दर्शक विन भटकाये हैं।

मोहे बॉह पकड़ कर पार करो, हम निराधार बिलखाये है,
ले तेरे आश्रय की आशा, हम नाथ चरण लपटाये है ।१।
मै मात बिना के बालक ज्यूँ सेना सेनानायक बिन ज्यों,
गिरता-पड़ता, उठता-चलता, यह राह कटेगी कैसे यों ।
तूँ पतितों का पावन करता, दीनोद्धारक कहलाता क्यों,
भव-अटवी में हम एकाकी,पथदर्शक बिन भटकाये है।।२।
तुम -सा है नाथ मेरे सिर पर, दुनियाँ तेरा यश गाती है,
मेरा जो होना होवेगा, संग लाज तुम्हारी जाती है।
दरगुजर करो मेरी स्वामी, विचक्षण शीष नमाती है,
भव-अटवी में हम एकाकी,पथदर्शक बिन भटकाये हैं।।३।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ८१ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज- तूँ प्यार का सागर है।)

तूं ज्ञान का बादल है, दया बूँदें बरसेंगी कब ?
चातक से तरसते है, अरे! आओगे धरा पर कब ? टेर।।
सुखा चमन यह उजड़ी बगिया, बिन अमृत जलधार ।
प्यासा प्राण पपैया तड़पै, इस उस डाली पार ।
अरे ! जो तुम न बचाओगे,शरण किसकी पाएँगे तब। तूँ०।१।
सूखे सागर ताल तलैया, उजड़े हैं सारे खेत।
सूखा वीराना बाग पड़ा है, प्रेम हरियाली समेत।
अरे ! जिनशासन की वह शान, बचेगी तुम ही
बचाओ जब। तूँ०। २।
आओ जलधर ताप शमाओ, हाल हुए बेहाल ।
टूट पड़ी है, फूट यह घर में, द्वन्द्व मचा विकराल ।

"विचक्षण" ता मन में भर दो,
अरे दादा ! भ्रम हरलो सब । तूँ०।।३।

प्रवर्तिनी विचक्षण श्री रचित

## ८२ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज- अखण्ड सौभाग्यवती)

तेरे दर्शन को गुरुदेव ! द्वार पर कब से खड़ा ।
तेरे और मेरे बीच कर्म का भेद पड़ा ।।टेर ।।
तेरा बाहर रूप दिखाया है, मैंने अन्तर भेद न पाया है।
करो कर्म-पटल-घन दूर । द्वार ।।१।
मन काम कषायों की आंधी है, तृष्णा का वेग तूफानी है ।
कैसे जले ज्ञान की ज्योत । द्वार ०।।२।
दादा तेरी कृपा जो हो जाए, मेरा अन्तर रूप प्रगट पाए ।
दिल एक विचक्षण प्यास । द्वार ० ।।३।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ८३ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज- गंगा मैया में जब)

देवा ओ गुरुदेवा देवा ओ ओ
गुरुदेव ! मै तुम दर पे कबसे खड़ी
अब आओ न करो तुम देर बड़ी २ देवा... ओ । १ ।
जब भक्तों पे संकट आये, तब तुमने ही आकर बचाये
कर करुणा अपार, सुन भक्त पुकार
चिहुं दिश ए किरन फैली तेरी २ देवा... ओ । २ ।
अब टेर सुनो गुरु मेरी विरुद संभारो अरज है मेरी
भक्त-वत्सल भगवान मिट जाये अज्ञान

हो जाऊँ मै तुम पद- कज की चेरी २, देवा... ओ । ३ ।
संत संगत विचक्षण पाऊँ, आत्म स्वभाव में रमजाऊँ
शुद्ध सम्यक् ज्ञान, प्रकटा दो महान
मिट जाये मेरी भव-भव की फेरी २ देवा.... ओ । ४ ।

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ८४ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज- घर आया मेरा परदेशी)

भवसागर है तूफानी, मैं हूँ बालक नादानी ।।टेर।।
कोई नहीं बलदाता है, शक्ति बुद्धि प्रदाता है ।
हरो भव भव की हैरानी ।मै०।।१।
दुख के बादल मण्डराए, हम है भगवान घबराए,
नूर भरो हे सुखदानी ! मै०।।२।
अज्ञान -घटा उमड़ाई है, ज्ञान की ज्योति ढंकाई है,
दीप- मालिका प्रगटानी ।मैं ०।।३
सम्यग् बुद्धि दो दादा ! कर लो दर्शन का वादा ।
ज्ञान विचक्षण वरदानी । मै ० ।।४

प्र. विचक्षणश्री रचित

## ८५ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज- तेरी शहनाई बाजे)

मै हूँ दुखिया अनादि, दे दो आत्म-आजादी।
मेरी विपदा हरो गुरुदेव रे ।। टेर।।
कर्म बीज से बनी भव खेती, मेरी आत्मा अब भी न चेती ।
शुभ अशुभ परमाणु लेती, भरे प्रतिपल आसव रेती ।
मेरी भूल मिटा दो, मुझे राह बात दो,

कर्म मुक्त करो तत्खेव रे । मै ० १

सुख दु:ख से उठता गिरता, मोह नीद से मै नहीं हिलता ।
संसार घाणी में पिलता, पलभर भी चैन न मिलता ।
मेरा चैतन्य जगा दो, मोहराय भगा दो,
मेरी दूर करो कुटेव रे । मै०२।

राग द्वेष विषय वश भटका, माया ममता भरे चट चटका।
अज्ञान निशा में पटका, लख चौरासी में लटका।
आत्म विवेक जगा दो, अविवेक हटा दो,
मैं 'विचक्षण' बनूं स्वयमेव रे ।। मैं०३।

प्र. विचक्षण श्री रचित

## ८६ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज- हे प्रभो तेरी निराली शान है)

हे गुरु तेरी कृपा अनिवार्य है,
बिन कृपा तेरी न दु:ख परिहार्य है।
क्रोध माया मान ममता घेर कर,
घात में बैठे हैं अवसर हेर कर । हे ० १।

आत्मधन मेरा लुटेरे लूटते,
शुद्ध सम्यग् पुष्प कलियां चूटते । हे ०२।

ले बचाले नाथ भव ये जा रहा,
मरण शत्रु पास प्रतिपल आ रहा ।हे०३।

दो विचक्षण ता इन्हें मै जीत लूँ,
मरण से अमरत्व का रस खीच लूँ । हे ० ४।

विजय रचित

## ८७ गुरुदेव स्तवन

तर्ज - ओ दूर जाने वाले वादा न भूल जाना)

गुरुदेव मेरी किश्ती, उस पार लगा देना ।। उस०।।टेर।।
मैं नाथ कहा करता, तुम पार किया करते।
मुझे इक तेरा सहारा, यह ध्यान दिल में लाना ।।गुरु० १।।
अवगुण अनेक मुझ में, तो भी शरण पड़ा हूँ।
अब तो हमारी किश्ती, भव पार ही लगाना ।।गुरु० ।।२।।
सेवक "विजय" की अर्जी, अब तो स्वीकार करना।
दर्शन की आश पूरो, झट दर्श दिखा देना ।।गुरु० ।।३।।

विजय रचित

## ८८ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - मोहब्बत के धोके में कोई न आये)

गुरुवर गुरुवर जपलो प्यारो - जपलो प्यारे
गुरु सेवा भव पार उतारे- पार उतारे ।।टेर।
भवसागर में डेरा मेरा -
राग द्वेष मद ग्राहों ने घेरा - ग्राहों ने घेरा-
नईयां भंवर में-जाति बचादो-जाति बचादो ।।गुरु० १।।
आठ कर्म ये दुष्ट हैं भारी - दुष्ट हैं भारी
इसने मुझको किया भीखारी - किया भीखारी -
समकित दान दें भय से छुड़ा दें,
भय से छुड़ा दो ।।गुरु०२।।
विजय को तेरा सहारा- तेरा सहारा
जो हरदम जपता- नाम तुम्हारा- नाम तुम्हारा

आकर मुझको - दरश दिखादो-
दरश दिखादो ।।गुरु० ।।३।। इति ।।

विजय रचित

## ८९ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - गजल)

गुरुवर तुम्हारी - मूर्ति देखी- शर झुके मुझ
लली लली ने ।। गुरु।। १।।
दर्शन करने हम सब आते,
गुरु गुण गाते पांव पड़ी ने ।। गुरु० ।।२।।
केशर चन्दन घिसकर लाते-,
अंगीयां रचाते हसी हसीने ।।गुरु ०।।३।।
नैवेद्य लाते सब मिल करके -,
धूप को करते घसी घसी ने ।।गुरु ०।।४।।
आरती करते मंडल मिलकर,
नृत्य नाचते मिली मिली ने ।।गुरु० ।।५।।
विजय कहे गुरुवर की पूजा,
श्रद्धा थाल को भरी भरी ने ।।गुरु० ६।।

विजय रचित

## ९० गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - रेखता)

गुरुवर द्वार पे तेरे, मै दर्शन करने आया हूँ।
तुम्हारे चरणों में रहने की,
आशा दिल में लाया हूँ ।।टैर।।
तुम्हारे दर्श की खातिर, मैं फिरत दर दर ठोकरे खाता।

न भटकाओ मुझे दर दर,
मैं तुमरे पास आया हूँ ।।गुरुवर।। १।।
अनेकों तारते हो तुम, गुरुवर संसार सागर से।
विजय को पार अब करदो,
शरण मै तेरी आया हूँ ।।गुरुवर० ।।२।।

विजय रचित

## ९१ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज - चले जाना नहीं नयन मिला के)

दर्शन देना हमें, दर्शन देना मोहे;
गुरुवर आके हमें दर्श दिखादे ।। टेर।।
आपके चरणों में; ध्यान लगाया है,
उन्ही मुनीश्वरों ने दर्शन पाया है,
उनको तारे हैं, वैसे मुझे तारो । दर्शन।।१।।
सेवक विजय तोरी, शरण में आया है,
चरणों में आपके शर को झुकाया है
मेरी नईयां को भव तरादो - मोहे पार लगादो ।।दर्श०।।२।।

सत्यरत्न रचित

## ९२ गुरुदेव स्तवन

।।तर्ज - होरी लहुरी ।।

भाया भक्ति से पूर रहो, दुर्जन सब दूर हरो ।। टेर।।
मेरे मन में वैरागी, चित्त परिणित लगन सुं लागी ।
मेरी भाग्य दशा अब जागी, जिया हो।। भा० ।।१।।
सब सज्जन मिल कर आवो, गुरु चरणे चौक पूरावो ।
बलि अक्षत थाल वधावो,जिया हो ।।भा०।। २।।

गुरु महिमावन्त सवाई, गुरु नाम सदा सुखदाई।
गुरु सेवा पाप पुलाई, जिया हो ।।भा० ।।३।।
घस केशर भर भरिय कचोली, मांहे मृगमद घोली।
गुरु पूज रचो भर झोली; जिया हो ।।भा० ४।।
जिन हर्ष सूरीश्वर राजा, वाजे जग जशना बाजा।
सत्य रत्न करे शुभ काजा; जिया हो ।।भा ०।।५।।

सत्यरत्न रचित

## ९३ गुरुदेव स्तवन

(देशी - मिरजा सरक पर क जारे तूं तो नागर वांमनी, एहनी)

सद्गुरु दरसण दीजे रे, हुंतो अरज करुं कर जोड़ी ।स.।
केसर चन्दन भर के कचोली, मांहि मृगमद कुंकुम घोली।
सद्गुरु पूजो भर भर झोली, सद्गुरु सुनिजर कीजे रे ।स.१।
सेवक ऊपर करुणा कीजे, महिर निजर सुं पावन कीजे ।
भेंट करूं सो हित कर लीजे, गुरु को सिमरण कीजे रे ।स.२।
गुरु के चरणे जात्री आवे, भर भर मोती थाल वधावे ।
नर नारी मिल मंगल गावे, गुरु के सरण रहीजे रे ।स.३।
सद्गुरु सेवा नवनिध मेवा, गुरु के मिल मिल आवे देवा ।
गुरु कों पूजे कुंवर कलेवा, गुरुजी निज गुण दीजे रे ।स.४।
श्री खरतर पति गुण हितकरी, श्री जिनहर्षसूरि हर्ष अपारी ।
सत्यरत्न मनि आनंद भारी, सद्गुरु मेवा दीजे रे ।स.५।

सोभागचन्द नाहटा रचित

## ९४ गुरुदेव स्तवन

तर्ज - पराई हूं पराई, मेरी आरजू न कर

आए गुरुवर आए, हम तो तेरे द्वार पर ।

सुन लो अर्ज हमारी, नैया भव से पार कर ।। आए ....
वह धन्य धरती, जहां जन्म तुमने पाया था ।
वह धन्य मात, जिसने तुमसा लाल जाया था ।
झूठे संसारिक सुखों से, न मन लुभाया था ।
जगत उपकार में, जीवन सारा लगाया था ।
तुम योगी बन गए थे, घर बार छोड़ कर ।। आए....१।
भक्तों की डूबती, नैया तुमने तिरायी थी ।
जो फैला रोग था, पीड़ा तूने मिटाई थी ।
गूंगो ने बोली और अन्धों ने ऑख पायी थी ।
उगाया चांद, अम्मावस पूनम बनायी थी ।
हजारों भक्त बने, तेरे चमत्कार पर ।। आए .....२।
मरी पड़ी थी गाय, जिन्दा तू ने किया था ।
गिरी बिजली तुमने पात्र में ढक दिया था ।
बकरी का भेद सुन, अकबर ने शरण लिया था ।
जैन धर्म का तब, डंका बजा दिया था ।
वाणी अमृत सी तेरी, जिसमें जादू का असर।।आए...३।
अमर है नाम तेरा, याद तेरी आती है ।
तेरे गुणों के गीत, आज दुनियां गाती है ।
कहीं गुरु मन्दिर, कहीं बनी समाधि है ।
सदा लगते मेले, भक्तों की भीड़ आती है।
सुभाग कहे विपदा, हमारी दूर कर।। आए ....४।

हर्ष रचित

## ९५ गुरुदेव स्तवन

।। तर्ज-प्रभाती ।।

आज की घड़ियां सफल भई है,गुरु दर्शन मैंने पाया रे ।।आज०।
रोम रोम आनन्द भयो मेरो,मन में हरख भरायरे।।आज०।।१।।
आशा पूरण संकट चूरण, एहि विरुद धराया है।
नाम लेत नवनिधि सुख पावे, दर्शन दुरित पुलाया है।।आज ०।।२।।
आरति चूरो वांच्छित पूरो, रिद्धि सिद्धि सुख दाया है।
दिन दिन मुझ घर होत वधाई,आनन्द हर्ष समाया है ।।आज०।।३।।
दूर देश में महिमा तेरी, सुनके हर्ष न माया है।
मन वच काया एकान्त करीने,तुम से ध्यान लगाया है।।आज०।।४।।
और देव मैं कभी न ध्याऊं गुरु चरणे चित्त लाया है।
सेवक कर जोड़ी इम विनवे,हरख हरख गुण गाया है ।।आज०।।५।।

हर्ष विशाल शिष्य रचित

## ९६ गुरुदेव स्तवन

।। तर्ज-कहरवो।।

अरज सुणो गुरु एक हमारी ।।अ० ।। टेर।
तुम दरशन बिन हूँ बहु भटक्यो,आयो अब शरणागत थारी।।अ०१।।
पतित उधारण विरुद तुम्हारो।राखो सद्गुरु मोंहिनिरधारी।।अ०।।२।।
अहर्निश ध्यान तुम्हारो ध्याऊं,राखूं चित्त हित सें इकतारी।।अ०।।३।।
परचा पूरण कलियुग में गुरु,शोभा जग में बहु विस्तारी ।। अ०४।।
हर्ष विशाल शिष्य इम भाखे,चरण कमल की मै
जाऊं बलिहारी ।।अ०५।।

## ९७ गुरुदेव स्तवन

।।तर्ज - चाल।।

गुरु दर्शन पायो मैं आज, मन में हर्ष घणो । टेर।।
रोम-रोम आनन्द भयो मेरे, दुःख संकट गयो भाज ।

रण में ध्यावे जय जय पावे,तारे जलधि जहाज ।।मन० ।।१।।
आज की घड़ियां सफल भई है, समर्यां वांच्छित काज।
रिद्धि सिद्धि सुख सम्पति दीजे, महेर करी महाराज ।।मन०२।।
तुम विन देव अवर नहीं ध्याऊं,पाऊं सुख समाज ।
सेवक जाणी सदा सुख दीजे, राखो हमारी लाज ।।मन०३।।

## ९८ गुरुदेव स्तवन

(तर्ज–हीरा जड़ाऊं थारी पोथी रे साचा जोसी, गुरुसा मिलन कब होसी)

गुरुदेव मेरा, तुमही करोगे निसतारा,
दादासा मेरा, तुम ही करो निसतारा,
दादासा मेरा आप करोगे भवपारा ।। टेर ।।
ऋद्धि वृद्धि सुख संपति दायक,रत्न चिन्तामणी सम उपकारक।।
सूरि सकल में हो तुम नायक,युगवर वीर उच्चारा ।। गुरु.१।।
अनुपम कीरती तेरी पायी, श्री गुरुदेव बनो मेरे सहाई ।।
जीव रह्यो तुम चरण लुभाई,क्यों कर मुझको बिसारा।।गुरु.२।।
दुखिया ने जब अरज गुजारी,लीनी खबर जब टेर संभारी ।।
चन्द्र सूर्य ज्यों ज्योति तुम्हारी,लाखों जन को उबारा ।।गुरु.३।।
राय राणा तुम आणा ज माने,कुमती कदाग्रह तुम को न जाणे।
वन्दन करत है हम इक ध्याने, रखिये लक्ष हमारा ।।गुरु.४।।

## गुरुदेव स्तवन

दिल्ली से उठी-दादा, काली घटाये ।
मालपुरे से आई, ठंडी हवायें ।।
ऐसा मेह बरसाना सतगुरु भूल ना जाना ।१।
अकबर कहे तेरी,शान बहुत है, सारी दुनिया में,दादा धूम मची है,
मुझको ना बिसराना, सतगुरु भूल ना जाना ।२।

दत्त सूरी के, नाप जपेगे । जाप जपे से, दादा कष्ट मिटेगे,
नैया पार लगाना, सतगुरु भूल ना जाना ।३।
तुमना सुनोगे दादा कौन सुनेगा,दीन जान कर, महर करेगा,
बिगड़ी बात बनाना, सतगुरु भूल ना जाना ।४।
दत्तसूरी अपने दर पे बुला लो,अपने दर्श का, जाम पिला दो,
पीकर हो मस्ताना, सतगुरु भूल ना जाना ।५।
नव युवक पड़े दादा, शरण तिहारी, पार करो दादा किश्ती हमारी,
संघ को पार लगाना, सतगुरु भूल ना जाना ।६।

## १०० गुरुदेव स्तवन

नईया मेरी दादा तुम ही खेवइया ।
तुम्हारे नाम बेड़ा पार लंघइया ।।न.१।।
गहरी नदिया नाव पुराणी, जोर ही बाय चलइया ।।न.२।।
उवार वार कच्छु सूझत नाहीं, तुमरो ही नाम जपइया ।।न.३।।
संकट देख सेवक कुँ सद्गुरु,देरावर ते अइयाँ ।।न.४।।
संकट दूर हरो इस छिन मे, तुरत ही पार लंघइया ।।न.५।।
सेवक शरणे आयो तुम्हारे, तुम चरणन कूँ गहिया ।।न.६।।
जावजीव अे चरण न छोडूं तूँ मेंडा सुखदइया ।।न.७।।

## गुरुदेव स्तवन

(तर्ज – राग काफी होरी )

सद्गुरु ने मोहे भंग पिलाई, मोरी अंखियन मे आगई लाली
नयनन मे छा गई अंखियन मे आ गई-नयनो मे छा गई ।।सद.टेर।।
काय की भंग, काय की मिर्चे, काय की कुन्डी वनाई ।।सद्.१।।
भाव की भंग मरम की मिरच,घोटन वाला मेरा शाही।।सद् २।।
क्रिया की कुन्डी ज्ञान का घोटा,शियल की साफी वनाई।।सद.३।।

ऐसे भंग पीये जो सुगुणनर,अजर अमर पद पाई ।।सद्.४।।
दादा गुरु कहता, मेरे मन गमतां,मोक्ष मारग पहुँचाई ।।सद्.५।।

जिनहरिसागरसूरि रचित

## गुरुदेव अष्टक

( तर्ज – सुखंसर्वासंपद् – शिखरिणीवृत्त )

गुणी ज्ञानी दाता शिव सुख विधाता भुवन मे ।
नहीं है कोई भी गुरुवर तू ही देव तुम ही ।।
तूं ही माता तातानुपम गुण भ्राता हितु सखा ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।१।।
तजे मैने सारे कुपथ मतवाले कुगुरु जो ।
महा मायावी हैं विषय रसरागी मलिन है ।।
मिला स्वामी तूं ही सुविहित-हितैषी यतिपते ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।२।।
तु ही ज्ञाता त्राता जिनमत यशो विस्तृत विधि ।
प्रभावी नेता है खरतरवराचार विदिता ।।
महापापी हूँ मैं पतित पथगामी तदपि हे ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।३।।
सुनी ज्ञानी तेरी परम उपकारी सुमहिमा ।
पुरे ग्रामे देशे मम विनय भी एक सुन लो ।।
न होऊं दुःखों से विचलित यही नाथ बल हो ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।४।।

हटाये लोगो को व्यसन गण से देव तुमने ।
सुशिक्षा दे स्वामी महिर मुझ पे भी अब करो ।।
समर्थों को जो भी विकट विधी है वे सहज है ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।५।।
उपेक्षा जो मेरी कथमपि करोगे युगवर ! ।
सहारा कोई भी फिर न मुझ को है जगत मे ।।
सुनाता हूँ याते प्रभुवर ! सुनो कान धर के ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।६।।
न है कोई ज्योति हृदयतम भेदी गुरु बिना ।
न है कोई दानी परमपददायी गुरु बिना ।
अपापी पापो को सुगुरु हरते हैं इस लिये ।
गुरो दादा नित्य चरण शरणं ते भवतु मे ।।७।।
सुखाम्भोधे स्वामी परम करुणा सिन्धु भगवन् ।
रहूं सेवा मे, मै यह बस मुझे नाथ ! वर दो ।।
कही भी होऊं मै प्रणत 'हरि' पूज्य प्रभुवर ।
गुरो दादा नित्यं चरण शरणं ते भवतु मे ।।८।।

हरख रचित

## गुरुदेव बधाई

आज आनन्द बधाइयां, गुरु मेरे महाराज, आनन्द बधाइयाँ ।
चिन्ता चूरण आशा पूरण, एहि विरुद धराइयां ।आ.१।
नाम होत भव निधि सुख पावे, दरशन दुरित पुलाइयाँ ।
आज की घड़ियाँ सफल भई है, गुरु दर्शन मै पाइयां ।आ २।
ऋद्धि सिद्धि सुख सम्पत्ति दीजे, मनवंछित सुख दाइयाँ ।
सेवक कर जोड़ी इम विनवे, हरख हरख गुण गाइयां ।आ.३।

महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित

## चतुर्दादा आरती

जय जय गुरुदेवा, आरती मंगल मेवा ।
आनन्द सुख लेवा, जय जय गुरुदेवा ।।टेर.।।
एक व्रत, दोय व्रत, तीन चार व्रत, पंचम व्रत सोहे ।
भविक जीव निस्तारण, सुरनर मन मोहे ।।जय.१।
दु:ख दोहग सब हर कर सद्‌गुरु राजन प्रतिबोधे ।
सुत लक्ष्मी वर देकर, श्रावक कुल सोधे ।।जय.२।।
विद्या पुस्तक धरकर सद्‌गुरु, मुगल पूत तारे ।
बस कर जोगण चौसठ, पांच पीर सारे ।। जय.३।।
बीज पडंती वारी सद्‌गुरु, समन्द जहाज तारी ।
पीर किये वश बावन, प्रगटे अवतारी ।।जय.४।।
'जिनदत्त-जिनचन्द-कुशलसूरीश्वर,' खरतरगच्छ राजा ।
चौरासी गच्छ पूजे; मन वांछित ताजा ।।जय.५।।
मन शुद्ध आरती, कष्ट निवारन, सद्‌गुरु की कीजे ।
जो मांगे सो पावे, जग में यश लीजे ।।जय.६।।
विक्रमपुर में भक्त तुम्हारो, मंत्र कलाधारी ।
नित उठ ध्यान लगावत,फल पावत; 'रामऋद्धिसारी' ।।७।।

महोपाध्याय ऋद्धिसार रचित

## मंगल दीपक

मंगल दीपक गुरु का कीजे
मन वंछित फल कारज सीजे ।।मं.टेर ।।

मंगल दीप मंगल अड़भासे,
घर घर मंगल भाव प्रकाशे ।।मं.२।।
करे करावे मंगल माला,
अन्न धन लक्ष्मी लहे सुविशाला ।।मं.३।।
अलिय विघ्न हर मंगल दीवो,
'ऋद्धिसार' भविजन चिरंजीवो ।।मं.४।।

राम ऋद्धि सार रचित

# दादा गुरुदेव की पूजा

(पहले स्थापना करके नीचे लिखा आह्वान का श्लोक पढे)

।। श्लोक।।

सकलगुणगरिष्ठान्सत्तपोभिर्वरिष्ठान्
शम----दम---यम--पुष्टाचारुचारित्रनिष्ठान्।
निखिल-जगत-पीठे दर्शितात्मप्रभावान्
मुनिप-कुशलसूरीन् स्थापमाम्यत्र पीठे।।१।।

ॐ ह्रीं श्री श्रीजिनदत्त, श्रीगणिधारीजिनचन्द्र, श्री जिनकुशलसूरि, श्री जिनचन्द्रसूरि गुरो अत्रावतरावतर स्वाहा ।।
ॐ ह्रीं श्री श्री जिनदत्त, श्री मणिधारी जिनचन्द्र, श्री जिनकुशल, श्री जिनचन्द्रसूरि अत्र तिप्ठ ठ ठ ठ स्वाहा।। इति प्रतिप्ठापन।।२।।
ॐ ह्रीं श्री श्री जिनदत्त, श्री गणिधारी जिनचन्द्र, श्री जिनकुशल, श्री जिनचन्दसूरि गुरो अत्र मग सन्निहितो भव वषट्। इति सनिधिकरणं।।३।।

## १- अथ न्वहण पूजा

(स्नात्रिया शुचि होकर जल का कलश लेकर खडा होवे)

।।दोहा।।

ईश्वर जग चिन्तामणि, कर परमेष्ठी ध्यान।
गणधर पद गुण वर्णना, पूजन करो सुजान।।१।।
सौधर्म्मा मुनिपति प्रगट, वीर जिनेश्वर पाट।
मिथ्यामत तम हरन को, भव्य दिखावन वाट।।१।।

सुस्थित सुप्रतिबद्ध गुरु, सूरि मंत्र को जाप।
कोटि कियो जब ध्यान धर, कोटिक गच्छ सुथाप।।३।।
दश पूर्व्वी श्रुत केवली, भये वज्रधर स्वाम।
तादिन से गुरु गच्छ को, वज्रशाख भयो नाम।।४।।
चन्द्रसूरि भये चन्द्र सम, अतिहि वुद्धि निधान।
चन्द्रकुलि सब जगत मे, पसर्यो बहु विज्ञान।।५।।
वर्द्धमान के पाट पद, सूरि जिनेश्वर भास।
चैत्यवासि को जीत कर, सुविहितपक्ष प्रकाश।।६।।
अणहिलपुर पाटण सभा, लोक मिले तहा लक्ष।
खरतर विरुद सुधा निधि, दुर्लभ राज समक्ष।।७।।
अभयदेवसूरि भये, नव अंग टीकाकार।
थंभण पारस प्रकट कर, कुष्ठ मिटावन हार।।७।।
श्रीजिनवल्लभसूरि गुरु, रचना शास्त्र अनेक।
प्रतिवोधे श्रावक बहुत, ताके पट्ट विशेष।।६।।
हुंवड़ श्रावक बागड़ी, अट्ठारे हजार।
जैन दया धर्मी किये, वरते जयजय कार।।१०।।
दादा नाम विख्यात जस, सुर नर सेवक जास।
दत्तसूरि गुरु पूजतां, आनन्द हर्ष उल्लास।।११।।
मदनपाल दिल्लीश ने, हुक्म उठाया शीस।
मणिधारी जिनचन्द गुरु, पूजो विश्वा बीस।।१२।।
ताके पट्ट परम्परा, श्री जिनकुशलसुरिंद।
अकबर को परचा दिया, दादा श्री जिनचन्द।।१३।।
ऐसे दादा चार को, पूजो चित्त लगाय।
जल चन्दन कुसुमादि कर, ध्वज सौगंध चढ़ाय।१४।।

(चाल--दादा चिरजीवो)?

गुरुराज तणी कर पूजन भवि सुखकर मिलसी लच्छि घणी।। टेर।।
गुरुदत्त सूरि जग उपकारी, गुरु सेवक ने सानिधकारी।

गुरु चरण कमलनी बलिहारी, गु० ।।१।। .
सवत इग्यारे बार शशि, बत्तीसे जनम्या शुभ दिवसी।
श्रावक कुल हुम्बड ने हुलसी, गु० ।।२।।
जसु बाछगसा पितु नाम भणे, बाहडदे माता हर्ष घणे।
इकतालीसे दीक्षा पभणे, गु० ।।३।।
गुणहतरे वल्लभ पटधारी, गुरु माया बीजनो जाप करी।
गुरु जग मे प्रगट्या तरण तरी, गु० ।।४।।
मणिधारी जिनचन्द उपगारी, जिनदत्त सुरिंद के पटधारी।
भये दादा दूजा सुखकारी, गु० ।।५।।
राशल पितु देल्हणदे माता, श्रीमाल गोत्र वोधन शाता।
दिल्ली पतिशाह सुगुण गाता, गु० ।।६।।
जसु चौथे पाट उद्योत करी, जिनकुशलसूरिंद अति हर्ष भरी।
तेरे सैतीसे जनम धरी, गु० ।।७।।
जसु जिल्ला जनक जगत्र जियो, वर जैतश्री शुभ स्वप्न लियो।
छाजेहड गोत्र उद्धार कियो गु० ।।८।।
धन सैतालीसे दीक्षा धरी, जिनचन्द सूरीश्वर पाट वरी।
गुणहतरे सूरि मन्त्र जापकरी, गु० ।।९।।
सेवा मे बावन वीर खरा, जोगनिया चौसठ हुक्म धरा।
गुरु जग मे कई उपकार करा, गु० ।।१०।।
माणिकसूरीश्वर पद छाजे, जिनचन्द्रसूरि जग मे गाजे।
भये दादा चौथा सुखकाजे, गु० ।।११।।
जिन चाद उगायो उजियालो, अम्मावस की पूनम वालो।
सब श्रावक मिल पूजन चालो, गु० ।।१२।।
जिन अकबर को परचा दीना, काजी की टोपी बस कीना।
वकरी का भेद कहा तीना, गु० ।।१३।।
गधोदक सुरभि कलश भरी, प्रक्षालन सदगुरु चरण परी।
या पूजन कवि 'ऋद्धिसार' करी, गु० ।।१४।।

।।श्लोक।।

सुरनदीजलनिर्मलधारकैः, प्रबलदुष्कृत दाघनिवारकैः।
सकलमंगलवांछिदायकं, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।

ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय अकबर असुरत्राण प्रतिवोधकाय श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय जलं निर्वपामिते स्वाहा।।१।।

## २-- अथ केशर-चन्दन-पूजा

।।दोहा।।

केशर चन्दन मृगमदा, कर घनसार मिलाप।
परचा जिनदत्तसूरि का, पूज्यां छूटे पाप।।१।।

(चाल--बीन वाजे की)

दीन के दयाल राज सार सार तूं।।टेर।।
आये भरुअच्छ नग्र धाम धूम धूं।
वाजते निशान ठौर, हर्ष रंग हू।।१।।
मुसलमान मुगलपूत; फौज मौज मूं।
फौत गौत हो गया, हाय कार सूं।।२।।
सघ्न विघ्न देख आप, हुक्म दीन यूं।
लाओ गेरे पास आस जीव दान दूं।।३।।
मृतक पूत मत्र से उठाय दीन तूं।
देख के अचंभ रंग दास खास कूं।।४।।
करत सेव-भाव पूर, तुरक राज जूं।
छोड़ के अभक्ष खाण, हाजरी भरूं।।५।।
बीज खीज के पड़ी, प्रतिक्रमण के मूं।

हाथ से उठाय पात्र, ढांक दीन छू।।६।।
दामनी अमोल बोल, सिद्ध राज तूं।
देऊँ वरदान छोड़, बन्द कीन क्यूं।।७।।
दत्त नाम जपत जाप, करत नाहि चूं।
फेर मे पडूंगी नांहिं छोड़ दीन फूं।।८।।
करोगेनिहाल आप, पाव पलक नूं।
राम ऋद्धिसार दास, चरण छांह लूं।।६।।

।।श्लोक।।

मलयचन्दनकेशरवारिणा, निखिलजाड्यरुजातपहारिणा।
सकलमंगलवाञ्छितदायक, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।

ॐ ह्रीं श्री परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय केशरचन्दन निर्विपामिते स्वाहा।।२।।

## ३-- अथ पुष्प पूजा

।।दोहा।।

चपा चमेली मालती, मरुआ अरु मचकुन्द।
जो चाढे गुरुचरण पर, तिन घर होय आनन्द।१।

(राग माडवाल--नीद तो गई रे बादीला म्हारी)

गुरु परतिख सुरतरु रूप सुगुरु सम दूजो तो नहीं।
दूजो तो नही, म्हारा चेतन दूजो तो नही, म्हारा चेतन दूजो तो नही।
गुरु परतिख सुरतरू रूप, सुगुरुने पूजो तो सही।।टेर।।
चित्तौड़ नगरी वज्र खम्भ मे, विद्या पोथी रही।
मन्त्र यन्त्र विद्या से पूरी, गुरु निज हाथ ग्रही।।१।।
पुर उज्जयनी महाकाल के, मदिर थम्भ कही।

सिद्धसेन दिनकर की पोथी, विद्या सर्व लही।।२।।
उज्जयनी व्याख्यान बीच में, श्राविका रूप ग्रही।
जोगनियां छलने कूं आई; सबकूं कील दई।।३।।
दीन होय जोगनियां चौसठ गुरु की दास भई।
सात दिया वरदान हरख सें, पसर्या सुयश मही।।४।।
पुष्प-माल गुरु गुण की गूंथी, चाढो चित्त चही।
कहे 'राम ऋद्धिसार' सुयश की बूंटी, आप दई।।५।।

।।श्लोक।।

कमल-चम्पक-केतकी-पुष्पकैः, परिमलाहृतषट्पदवृन्दकैः।।
सकलमंगलवाञ्छितदायकं, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्री श्रीं परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्रीजिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय, मणिमण्डितभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय, श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय, अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय पुष्पं निर्विपामिते स्वाहा।।३।।

### ४- -अथ धूप पूजा

धूप पूज कर सुगुरु की, पसरे परिमल पूर।
यश सुगंध जग में बढ़े, चढ़े सवाया नूर।।१।।

(राग सोरठा चाल-कुबजाने जादू डारा)

अंबिका विरुद बखाने, गुरु तेरो अम्बिका विरुद बखाने।
तुम युगप्रधान नही छाने, गुरु तेरो० ।।टेर।।
गढ गिरनार पे अम्बड श्रावक, ऐसो नियम चित्त ठाने।
युगप्रधान इस युग में कोई, देखूं जन्म प्रमाने।।गु०१।।
कर उपवास तीन दिन वीते, प्रगटी अम्वा ज्ञाने।
प्रगट होय कर में लिख दीना, सुवरण अक्षर दाने।।२।।
या गुण संयुक्त अक्षर बांचे, ताकूं युगवर जाने।
अम्बड़ मुलक मुलक में फिरता, सूरि सकल पतियाने।।३।।
आया पास तुम्हारे सद्गुरु, कर पसार दिखलाने।

वासक्षेप का ऊपर डाला, चेला बांच सुनाने।।४।।
सर्व देव है दास जिन्होंके, मरुधर कल्प प्रमाने।
युगप्रधान जिनदत्तसूरीश्वर, अम्बड शीश झुकाने।।५।।
उद्योतनसूरीने निज हाथे, चौरांसी गच्छ ठाने।
वह सब तुमरी सेवा सारे, आन तुम्हारी माने।।६।।
भद्रबाहु स्वामी तुम कीर्तन, कीनी ग्रन्थ प्रमाने।
युगप्रधानप्रकीर्ण गडिका, गणधर-पद-वृत्ति म्याने।।७।।
जो जन तुमको भक्ति से पूजे, हो उनके मन माने।
कहे 'राम ऋद्धिसार' गुरु की, पूजा धूप कराने।।८।।

।।श्लोक।।

अगरचन्दनधूपदशांगजै; प्रसरिताखिलदिक्षुसुधूम्रकै।
सकलमंगलवाछितदायक, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्री श्री परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय, मणिमण्डित भालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय, श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय धूप निर्विपामिते स्वाहा।।४।।

## ५- -अथ दीप पूजा

।।दोहा।।

दीप पूजकर सुगुण नर, नित नित मगल होत।
उजियालो जग मे जुगत, रहे अखडित जोत।१।

(राग--कलिगडा)

पूजन कीजो जी नरनारी, गुरु महाराज का हो।।टेर।।
सिधु देश मे पंच नदी पर, साधे पाचो पीर।
लोई ऊपर पुरुष तिराये, ऐसे गुरु सधीर।।१।।
प्रगट होय कर पाच पीर ने, सात दिये वरदान।
सिधु देश मे खरतर श्रावक, होवेगा धनवान।।२।।
सिधु देश मुलतान नगर मे, बडा महोत्सव देख।

अम्बड चैत्यवास का श्रावक, गुरु से कीना द्वेष।।३।।
अणहिलपुर पत्तन में आओ, तो मैं जानूं सच्चा।
धर्म ध्वजा फहराते आवें, देख लीजियो बच्चा।।४।।
पत्तन वीच पधारे दादा, डंका धर्म बजाया।
निर्धन अम्बड़ सन्मुख आया, अहंकार फल पाया।।५।।
मन में कपट किया अंवड़ ने, खरतर महिमाधारी।
जहर दिया उन अशन पान में, गुरु विधि जानी सारी।।६।।
भणसाली मुखबर श्रावक से, निर्विष मुद्री मुंगाई।
जहर उतारा तव लोगों मे, अंबड़ निंदा पाई।।७।।
मरकर व्यन्तर हुआ वो अंवड़, रजोहरण हर लीना।
भणशाली व्यन्तर वचनो से, गोत्र उतारा कीना।।८।।
सज्ज होय गुरु ओघा लेकर, गोत्र बचाया सारा।
'ऋद्धिसार' महिमा सद्‌गुरु की, दीपक का उजियारा।।६।।

।।श्लोक।।

अतिसुदीप्तमयैखलु दीपकैः, विमलकंचनभाजनसंस्थितैः।।
सकलमंगलवांच्छितदायकं, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।

ॐ ह्रीं श्री परमपुरुपाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय, मणिगण्डितभाल-स्थल श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय, श्री जिनकुशलसूरीश्वराय अकवर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय दीपं निर्विपामिते स्वाहा।।५।।

### ६--अथ अक्षत पूजा

।।दोहा।।

अक्षत पूजा गुरु तणी, करो महाशय रंग।
क्षति न होवे अंग में, पाओ सुख अभंग।।

(राग—आसावरी)

रतन अमोलक पायो; सुगुरु सम रतन०।
गुरु संकट सव ही मिटायो।।टेर।।

विक्रमपुर नगरी लोकन को, हैजा रोग सतायो।
बहुत उपाय किया शांति का, जरा फरक नही आयो।।१।।
योगी जगम ब्रह्म सन्यासी, देवी देव मनायो।
फरक नहीं किनही ने कीना, हाहाकार मचायो।।२।।
रतन चितामणि सरिखो साहिब, विक्रमपुर मे आयो।
जैन संघ का कष्ट दूर कर, जय जयकार करायो।।३।।
महिमा सुन माहेश्वर ब्राह्मण, सब ही शीश नमायो।
जीवितदान करो महाराजा, गुरु तब यो फरमायो।।४।।
जो तुम समकित व्रत को धारो, अबही करदू उपायो।
तहत्त वचन कर रोग मिटायो, आनन्द हर्ष बधायो।।५।।
जो कोई श्रावक व्रत को न धार्यो, पुत्री पुत्र चढायो।
साधु पाच सौ दीक्षित कीना, साधविया समुदायो।।६।।
मंत्र कला गुरु अतिशय धारी, ऐसो धर्म दिपायो।
'ऋद्धिसार' पर कृपा कीनी, साचो पथ बतलायो।।७।।

।।श्लोक।।

सरलतदुलकैरति निर्मलै., प्रवरमौक्तिकपुजवदुज्वलै ।।
संकलमगलवाछितदायक। कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्री श्री परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्री जिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्री जिनकुशलसूरीश्वराय अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय अक्षतं निर्विपामिते स्वाहा।।६।।

## ७--अथ नैवेद्य पूजा

।।दोहा।।

नैवेद्य पूजा सातमी, करो भविक चित चाव।
गुरुगुण अगणित किम गिने, गुरु भवतारणनाव।१।

( राग--कल्याण चाल--तेरी पूजा बणी है रस मे)

हो गुरु किया असुर को वश मे।।टेर।।

बड़नगरी में आप पधारे, सामेला धसमस में।
ब्राह्मण लोग करी पंचायत, मिलकर आया सुसमें।।१।।
महिमा देख सके नहीं गुरु की भर गए वो तो गुस में।
मृतक गऊ जिन मन्दिर आगे, रख दी सन्मुख चस में।।२।।
श्रावक देख भये आकुलता, कहे गुरु से कसमे।
चिंता दूर करी है संघ की, गऊ उठ चाली डस मे।।३।।
मरी गऊ को जीती कीनी, लोक रहे सब हंस में।
जाके गाय पड़ी रुद्रालय, संघ भया सव खुश में।।४।।
ब्राह्मण पांव पड़े अब गुरु के, देख तमाशा इसमें।
हुक्म उठावेगे सिर ऊपर, तुम संतति की दिश में।।५।।
नमस्कार है चमत्कार को, कीनी पूजा रस मे।
कहे 'राम ऋद्धिसार' गुरु की, आनन्द मंगल यश मे।।६।।

।।श्लोक।।

बहुविधैश्चरुभिर्वटकैर्यकैः, प्रचुरसर्प्पिषिपक्वसुखज्जकैः।।
सकलमंगलवाछितदायकं, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्रीं श्री परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणि-मण्डितभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय, श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय, अकवर असुरत्राणप्रतिवोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय नैवेद्यं निर्विपामिते स्वाहा।।७।।

## ८--अथ फल पूजा

।।दोहा।।

फल पूजा से फल मिले, प्रगटे नवे निधान।
चहुं दिश कीरत विस्तरे, पूजन करो सुजान।१।

राग--ठुमरी

(चाल--रथ चढ यदुनन्दन आवत है)

चलो संघ सब पूजन को, गुरु समर्या सन्मुख आवत है।।टेर।।
आनन्दपुर पट्टन को राजा, गुरु महिमा सुन पावत हैं।

भेजा निज प्रधान बुलाने, नृप अरदास सुनावत है।।१।।
लाभ जान गुरु नगर पधारे, भूपत आय बधावत है।
राजकुमार को कुष्ट मिटायो, अचरज तुरत दिखावत है।।२।।
दस हजार कुटुम्ब सग नृप को, श्रावक धर्म धरावत है।
प्रतापगढ को पमार राजा, पुर मे गुरु पधरावत है।।३।।
दया मूल आज्ञा जिनवर की, बारह व्रत उचरावत है।
चौहान भाटी पमार ईंदा, पुन राठोड सुहावत है।।४।।
सिसोदिया सोलकी नरवर, महाजन पदवी पावत है।
ऐसे सात राज समकितधर; खरतर सघ बनावत है।।५।।
कुष्ट जलन्धर क्षयन भगन्दर, कई एक लोक जीवत है।
ब्राह्मण क्षत्री अरु माहेश्वर, ओस वश पसरावत है।।६।।
तीस हजार एक लख श्रावक, खरतर सघ रचावत है।
कहत 'राम ऋद्धिसार' गुरु की, फल पूजा फल पावत है।।७।।

।।श्लोक।।

पनसमोचसदाफलकर्कटै:, सुसुखदै किलश्रीफलचिर्भटैः।।
सकलमगलवाछितदायक, कुशलसूरिगुरोंश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्री श्री परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्री जिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितभाल स्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय अकबर असुरत्राणप्रतिबोधकाय श्री जिनचन्द्रसूरीश्वराय फल निर्विपामिते स्वाहा।।८।।

## ६-अथ वस्त्र इत्र पूजा

।।दोहा।।

वस्त्र इत्र गुरु पूजना, चोवा चदन चपेल।
दुश्मन सब सज्जन हुए, करे सुरगा खेल।।१।।

(चाल--मनडो किमही न बाजे)

लक्ष्मी लीला पावे रे सुन्दर ल०।
जे गुरुवस्त्र चढावे रे सुन्दर ल०।।

सुयश अतर गहाकावे रे सुन्दर, ल०।
दुश्मन शीश नमावेरे सुन्दर, ल०।।टेर।।
दरिया वीच जहाज श्रावक की, डूबन खतरे आवे।
साचे मन सुमरे सद्गुरुको, दुःख की टेर सुनावे रे सुन्दर।।१।।
वाचंता व्याख्यान सूरीश्वर, पंखी रूपे थावे।
जाय समुद्र मे जहाज तिरायो, फिर पीछा जव आवे रे सुन्दर।।२।।
पूछे संघ अचरज मे भरिया, गुरु सव बात सुनावे।
ऐसे दादा दत्त कुशल गुरु, परचा प्रगट देखावे रे सुन्दर।।३।।
बोथरा गूजरमल श्रावक को, दादा कुशल तिरावे।
सुखसूरि गुरु समयसुन्दर का, जहाज अलोप दिखावे रे सुन्दर।।४।।
वारहसौ इग्यारे दत्त सूरि, अजमेर अणसण ठावे।
उपज्या सोधर्मा देवलोके, सीमंधर फरमावे रे सुन्दर।।५।।
इक अवतारी कारज सारी, मुक्ति नगर मे जावे।
ऐसे दादा दत्त सूरीश्वर, तारण तरण कहावे रे सुन्दर।।६।।
मणिधारी दिल्ली में पूज्यां, संकट सपने न आवे।
रथी उठी नही देख नरेश्वर, वांही चरण पधरावे रे सुन्दर।।७।।
कुशलसूरि देराउर नगरे, भुवनपति सुर थावे।
फागुन वदि अम्मावस सीधा, पूनम दरश दिखावे रे सुन्दर।।८।।
जल चंदन फल फूल मनोहर, आठो द्रव्य चढावे।
वस्त्र इतर पूजा सद्गुरु की, 'ऋद्धिसार' मन भावें रे सुन्दर।।६।।

।।श्लोक।।

अखिलहीरशुचिः नवचीरकै प्रवर प्रावरणै. खलु गथत·।
सकलगगलवाछितदायकं, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्रीं श्रीं परगपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्रीजिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितनालरनल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय। अकबर उ सु र त्रा ा ण ा प ति वो ध का य श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय वस्त्र चोवा चन्दन पुष्प फल निर्विपामिते स्वाहा।।८।।

## १०--अथ ध्वज पूजा

।।दोहा।।

ध्वज पूजा गुरुराज की, लहके पवन प्रचार।
तीन लोक के शिखर पर, सो पहुचे नर नार।।१।।

श्री राग

(चाल--जिनगुणगान श्रुति अमृत)

ध्वज पूजन कर हरख भरी रे, ध्वज०।।टेर।।
सज सोलह सिणगार सहेल्या, श्री सद्‌गुरु के द्वार खडी रे।
अपछर रूप सुतन सुकुलीनी, ठम-ठम पग झणकार करी रे।।१।।
गावत मगल देत प्रदक्षिणा, धन-धन आनन्द आज घडी रे।
निर्धन को लक्ष्मी बखसावत, पुत्र विना जाके पुत्र करी रे।।२।।
जो जो परतिख परचा देखा, सुणो भविक चित चाव धरीरे।
फतहमल्ल भडगतिया श्रावक, पहली शका जोर करीरे।।३।।
देखूं परतिख तब मै जानूं, प्रगट्या तत्क्षण तरण तरीरे।
पुष्पमाल सिर केशर टीका, अधर श्वेत पोशाक धरीरे।।४।।
'माग माग वर' बोले बानी, फरक बताओ गुरु मेघ झरीरे।
फरक उगायो दोय लाख पर, तेरी महिमा नित्य हरीरे।।५।।
ज्ञानचद गोलेच्छा को गुरु, प्रत्यक्ष दीना दरस फरीरे।
बीकानेर मे थभ तुम्हारा, चित्र करावत गुरसुन्दरीरे।।६।।
थानमल्ल लूनिया पर किरपा, लक्ष्मी लीला सहज वरीरे।
लक्ष्मीपति दूगड की साहिब हुण्डी की भुगतान करीरे।।७।।
जो उपकार करा तुम मेरा, दीनी सन्मुख अमृत जडीरे।
तेरी कृपा से सिद्धि पाई, जागे यश अरु भाग भरीरे।।८।।
भूखा भोजन तिसिया पानी, भरत हाजरी देव परीरे।
विषम समय पर सहाय हमारे, 'ऋद्धिसार' की गरज सरीरे।।६।।

।।श्लोक।।

मृदुमधुर ध्वनि किकिणी-नादकै, ध्वज-विचित्रितविस्तृतवासकै ।

सकलमंगलवांछितदायकं, कुशलसूरिगुरोश्चरणौ यजे।।१।।
ॐ ह्रीं श्रीं परमपुरुषाय परमगुरुदेवाय भगवते श्रीजिनशासनोद्दीपकाय श्रीजिनदत्तसूरीश्वराय मणिमण्डितभालस्थल श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय श्रीजिनकुशलसूरीश्वराय अकबर असुरत्राण प्रतिबोधकाय श्रीजिनचन्द्रसूरीश्वराय शिखरोपरि ध्वजां आरोपयामि स्वाहा।।१०।।

## ११--अथ अर्घ पूजा

।।दोहा।।

भट्टारक पदवी मिली, जीते वादी वृन्द।
कंठ विराजे सरस्वती, जग में श्रीजिनचन्द।।१।।

(राग--आसावरी तथा धन्याश्री)

पूजन जग सुखकारी सुगुरु तेरी पूजन०।
तेरे चरण कमल वलिहारी सुगुरु०।।टेर।।
साह सलेम दिल्ली को बादशाह, सुनी है शोभा तिहारी।
भट्ट हरायो चर्चा करके, भट्टारक पदधारी।।१।।
अम्मावस की पूनम कीनी, चान्द उगायो भारी।
चढ़के गगन करी है चर्चा, सूरज से तपधारी।।२।।
उगणीसौ चौदह संवत में, लखनऊ नगर मझारी।
गोरा फिरंगी टोपी वाला, दिल में ये वात विचारी।।३।।
जैन श्वेताम्बर देव जो सच्चा, पूरे मनसा हमारी।
वाणी निकली सौ वर्षो तक, होवेगा अधिकारी।।४।।
अंधे की खोली आंख सूरत में, पूजे सव नर नारी।
कहां लग गुण वरणूं मै तेरा, तू सुरतरु जयकारी।।५।।
उगणीसौ संवत्सर त्रेपन, मंगसिर मास गंझारी।
शुक्ल दूज जिनचंद सूरीश्वर, खरतर गच्छ आचारी।।६।।
कुशलसूरि के निज संतानी, क्षेमकीर्ति मनुहारी।
प्रतिवोध्या जिन क्षत्री पांच सौ, जान सहित अणगारी।।७।।
क्षेमधाड़ शाखा जव प्रगटी, जग मे आनन्दकारी।

धर्मशील साधु गुण पूरे, कुशलनिधान उदारी।।८।।
ये पूजन करतां सुख आनद, अन्न धन लक्ष्मी सारी।
कहत 'राम ऋद्धिसार' गुरु की जय जय शब्द उचारी।।६।।

(यह पूजा पढकर चारो दिशा मे अर्घ दीजिए)

अथ आरती

जय जय गुरुदेवा, आरती मंगल मेवा। आनन्द सुख लेवा, जय जय गुरुदेवा।।टेर।।
एक व्रत, दोय व्रत, तीन चार व्रत, पचम व्रत सोहे।
भविक जीव निस्तारण, सुरनर मन मोहे।।१।।
दु:ख दोहग सब हरकर सद्गुरु, राजन प्रतिवोधे।
सुत लक्ष्मी वर देकर, श्रावक कुल सोधे।।२।।
विद्या पुस्तक धर कर सद्गुरु, मगल पूत तारे।
वस कर जोगण चौसठ, पाच पीर सारे।।३।।
बीज पडती वारी सद्गुरु, समन्द जहाज तारी।
वीर किये बस बावन, प्रगटे अवतारी।।४।।
जिनदत्त जिनचंद कुशल सुरीश्वर, खरतर गच्छ राजा।
चौरासी गच्छ पूजे, मन वछित ताजा।।५।।
मन शुद्ध आरती कष्ट निवारन, सद्गुरु की कीजे।
जो मागे सो पावे, जग मे यश लीजे।।६।।
विक्रमपुर मे भक्त तुम्हारो, मत्र कलाधारी।
नित उठ ध्यान लगावत, मनवछित फल पावत, 'रामऋद्धिसारी'।।७।।

मगल दीपक

मगल दीपक गुरु का कीजे, मन वछित फल कारज सीझे।।म० टेर।।
मगल दीप मगल अड भासे, घर घर मगल भाव प्रकाशे।।म०२।।
करे करावे मगलमाला, अन धन लक्ष्मी लहे सुविशाला।।म० ३।।
अलिय विघ्न हर मगल दीवो, ऋद्धिसार भविजन चिरजीवो।।म० ४।।

## सद्गुरु अष्ट प्रकारी पूजा

(र. सं. १८५३, राजनगर, अहमदाबाद)

### १. अथ जल पूजा

स्मृत्वा गुरुपदाम्भोजं, नत्वा स्तुत्वा विशेषतः।
विधीयते गुरोरर्चा, द्रव्यभावप्रकाशत ।।१।।

।।दूहा।।

रवीरोदधि जल अमृत निधि, गंगा गोमती वार।
कंचन कामित कलस भरि, चरण न्वहण करै सार।।२।।

(ढाल)

सेवक सारण वारण धारण श्री गुरुराज।
चरण करण सुख न्वहण चरण लहै भविक समाज।
राजत किन्नर रूपै कुमरि रमणि सिरताज।
श्रेणी समान अमान गुणी घणु मगल काज।।३।।

(चाल)

अमल जल कलस भरि कुमर आवै,
मधुर सुर रमणि गुण गीत गावै।
असुभ मल विमल कल विकल काजै,
सुगुरु-क्रम-कमल-स्नाने विराजे।।४।।

(काव्यम्)

विदधेस्तपन तपनोत्करिमा, भरिभासित-सत्क्रमणस्य गुरो.।
वरवारिभिरादरितत्वरितं, तरुपुष्पकलाप-सुवास-रसैः।।५।।
ओम् ह्री श्रीं श्रीसद्गुरोर्जलं निर्वपामिते स्वाहा।
इति जल पूजा

### २. अथ चंदन पूजा

(दूहा)

कुंकुम चंदन चरचियै, कस्तूरी घनसार।
सरस सुरभि द्रव्य मेलियै, कीजै विधि विस्तार।।६।।

सद्गुरु चरचित चरण कमल विधि वारवार,
केसर घोली भरीय कचोली पूजौ सार।
पूरण अनुभव प्रगटे आतम कुमति नसाय,
उपगारी श्री सद्गुरु चरण नमुं चित लाय।।७।।

(चाल)

मोटका पाप सताप कापै, परम आणद कल्याण आपै।
सूरि जिनकुशल जिणचद पाटै, पूजियै पूज गहगाट थाटैं।।८।।

(काव्य)

सुरभिमिश्रित-कुकुम-चन्दनै,
सुगुरु-पाद-महाम्वुज-सेवते।
भविक पुण्यफल लभते सदा,
प्रवलभक्तिवशादचिर मुदा।।६।।
ओम् ह्री श्री श्रीसद्गुरोश्चन्दन निर्वपामिते स्वाहा।।

इति चन्दन पूजा

**३. अथ पुष्प पूजा**

(दोहा)

चपक जाई मोगरा, केतकि फूल गुलाब।
सद्गुरु चरणै ल्याइयै, भर भर सुदर छाव।।१०।।

(ढाल)

पूरण परमल आद्रत जाग्रत भ्रमर भुयंग।
निपट लपट नित लक्ष सहसदल कमल सुचग।।
माळ कलावल विकसत ते किम छाये एह।
भविजन आवै भावै, पावे सुख अछेह।।११।।

(चाल)

चरण पर निज कर सहस फूले, भविजना भक्ति सु धर अगूले।
सकल मन वछित काज सारे, जेह गुरुचरण नयणे निहाले।।१२।।

(काव्यम्)

संपूरिता दश दिशो धवलाभिरूपैः,
संमोहितालिगुणगीत-युतैश्च पुष्पैः।
तेभ्यः समर्चित-पदं परमं लभन्ते,
श्रीजैनचन्द्रगुरुपाद-विलास-लीलाम्।।१३।।
ओम् ह्रीं श्रीं श्रीसद्गुरोः पुष्पं निर्वपामिते स्वाहाः।

इति पुष्प पूजा।।

**४. अथ धूप पूजा**

(दूहा)

अगर तगर अंवर सुरभि, चंदन नदन मोद।
श्रीजिनकुशल सूरिंद गुरु, वासित परम प्रमोद।।१३।।

(ढाल)

जे गुरु चरण सुवासै, वासित तेहना अंग।
गंध सुगंध सुचंग लहै, नित नित देह अभंग।।१४।अ।।
पूरव करम प्रवल दल, अशुभ उदय जे थाय।
ते पिण दुरे टरे जिन कुशल सुरिंद पसाय।।१४।व।।

(चाल)

पूजतां धूप गंधे सुगधे, नव नवा स्वामि ने उच्छरंगे।
दुर्मता दुर्गता दूर नासे, सुमति सद्भाव हीयडे प्रकासे।।१५।।

(काव्यम्)

गुरुराजपदे वरवासमयं, भविक किल पूजयते प्रथितम्।
निजदेहरुज-व्रजयन्त खलु, वहुबुद्धिसगृद्धिनिधिप्रथितग्।।१६।।
ओम् ह्री श्री श्रीसद्गुरोः धूप निर्वपामिते स्वाहा।।

।।इति धूप पूजा।।

**५. अव दीप पूजा**

(दूहा)

रजत जडित कचन मई, थाल ग्रहि कर माहि।
मंगल दीप भलो धरो, अशुभ टरे छिन माहि।।१७।।

(ढाल)

अजलि मध्ये त्रिकरण शुद्धे करिये एह।
ज्योति प्रकासै निज घट भासै भासन रेह।
मदमती गुण कूडा कुमति फाटै तेह।
एकमना थई ध्यानालम्बी रूपी जेह।।१८।।

(चाल)

चरणयुग निरखतां जेह प्राणी, विध रचे पूज मन भाव आणी।
प्रगट गुण पूर्ण गुण आत्म हेते, स्वजन साधर्म सर्वे समेते।।१६।।

(काव्यम्)

विशालरूपादिसुवर्णपात्रै., निधाय दीप च वरास-खड्ये।
श्रावका दीपमयी सुपूजा, भृश विधाय सुतरा क्रमेण।।२०।।
ओम् ह्री श्री श्रीसद्गुरो दीप निर्वपामिते स्वाहा।

इति दीप पूजा

## ६. अथ अक्षत पूजा

(दूहा)

अक्षत थाल रसाल भरि, स्वस्तिक पूज करेह।
स्वस्तिक भली विध नीपजै, दोहग दूर टरेह।।२१।।

(ढाल)

अमल अखडित अक्षत रक्षित भाव भरेय,
सद्गुरु आगल अक्षत थाल भरि करेय।
नद्यावर्तक पाप पडल दूर करत नितमेव,
सेवक लोक आनन्द विधायक दावक सेव।।२२।।

(चाल)

समर कर चरण मनसुध सुभावै,
स्वस्तिक पूर मगल वधावै।
तेह निज गेह सुख श्रेणि ल्यावै,
पुत्र पोत्रादि सपत्ति पावै।।२३।।

(काव्यम्)

अमूल्य-मुक्ताफलकैरखण्डनैः,
सिते धनैरक्षतकैः विधायति।
श्रीसद्गुरूणां पुरतः सुभक्तितः,
प्रशत्तयं स्वस्तिक-काम-मंगलम्।।२४।।
ओम् ह्रीं श्रीं श्रीसद्गुरोरक्षतं निर्वपामिते स्वाहा।।

इति अक्षत पूजा

**७. अथ नैवेद्य पूजा**

(दोहा)

मोदक केसरिया प्रमुख, पांचे ही पकवान।
सारा मधुर सोहामणा, परम अमीय समान।।२५।।

(ढाल)

व्यंजन रंजन भंजन वदन सरोज विसाळ,
नैवेद्य सद्य समुद्यत रचिय रसाल सुवास।
परमानंद प्रकासक दायक वछित काज,
लीला लहिर गहिर गुरु सागर सार समाज।।२६।।

(चाल)

ढोकता ढोक नैवेद्य सार,
सकल दुख ग्रह तणो करै पार।
सेवकां सांनिध करणहार,
जपे जे गुरु चरण वार वार।।२७।।

(काव्यम्)

मधुर-शोधक-मोदक-भोजनं, विदधते तनु ढोकयते गुरो।
सकल सौख्यभरं क्षुधितो जनः, सुलभमेव लगेते पुरः पुरः।।२८।।
ओम् ह्री श्री श्रीसद्गुरोः नैवेद्यं निर्वपामिते स्वाहा।
इति नैवेद्य पूजा।

**८. अथ फल पूजा**

(दूहा)

तरुवर फल वलि विमल नव, आवा करुंगा गार।
नारंगी नीबू प्रमुख, ढोवो ए निरधार।।२६।।

(ढाल)

विरचै श्रावक भाव फल थी पूजे जेह।
लाभ क्रियाणों पग पग परतिख पामै तेह।।
मगल रग सुचंग सदा निज गेह अमद।
ध्यावै पावै भविजन भावे परमानद।।३०।।

(ढाल)

अर्चता फलभरी पूर्ण भावै,
सुकृत फल सोभ सोभै सुभावै।
सकल मन वछिता पूर्ण भावै,
सुगुरु जिन कुशल सूरिंद नामै।।३१।।

(काव्यम्)

सरस-सार-रसा-विरला कुलै,
विमल-कोमल-भाव-समुद्भवै।
कलकलाकलितै फलमण्डलै,
भविजना प्रकरोतु गुरोऽर्चनम्।।३२।।
ॐ ह्री श्री श्रीसद्गुरो फल निर्वपामिते स्वाहा।

।।इति फल पूजा।।८।।

इत्थ सेवित-लोकसायकवसूर्वी-पूरिते वन्धुरे।
मासे फाल्गुनिके सिते शुभदिने षष्ठ्या कविर्वासरे।
स्तभे स्थापितमेव राजनगरे श्रीपादयुग्म गुरो
श्रीमच्छ्रीजिनचद्रसूरिभिरिद सत्सस्तवे सस्तुतम्।।३।।
इति श्री सद्गुरोरष्टप्रकारी पूजा।

# परिशिष्ट-1

## भजनों के आदि पदों का अकारानुक्रम

| क्रमांक | आदि पद | स्तवन का नाम | कर्ता | पृष्ठांक |
|---|---|---|---|---|
| 1. | अकबर भूपति | यु. चन्द्र. स्तवन | समयप्रमोदगणि | 441 |
| 2. | अखियां प्यासी | कुशल स्तवन | तिलकश्री | 284 |
| 3. | अतिपुण्य नाम | दत्त स्तवन | जिनहरिसागरसूरि | 65 |
| 4. | अब तो कुशल | कुशल स्तवन | विजय | 358 |
| 5. | अब तो दर्शन | कुशल स्तवन | प्र. सज्जनश्री | 366 |
| 6. | अब मइं पायउ | यु. चन्द्र. स्तवन | लब्धि | 434 |
| 7. | अब हम जाते हैं | गुरुदेव स्तवन | कंचन | 492 |
| 8. | अभयसूरि सिरि | मणि. छन्द | | 115 |
| 9. | अमृत की वर्षा | गुरुदेव स्तवन | चन्द्रप्रभसागर | 494 |
| 10. | अम्ह घर रंग | दत्त स्तवन | खुशालचन्द | 48 |
| 11. | अरज करूं कर | दत्त स्तवन | जिनहर्षसूरि | 69 |
| 12. | अरज सुणउ | दत्त स्तवन | जिनरंगसूरि | 64 |
| 13. | अरज सुणीजे | कुशल स्तवन | सुमतिरंग | 379 |
| 14. | अरज सुणो | गुरुदेव स्तवन | हर्षविशाल | 525 |
| 15. | अरदास हमारी | गुरुदेव स्तवन | मनोहर | 510 |
| 16. | अरे लाला श्री | कुशल स्तवन | राजसागर | 321 |
| 17. | अर्ज सुनो गुरुदेव | कुशल स्तवन | प्र. विचक्षणश्री | 355 |
| 18. | अलवेसर आज | कुशल स्तवन | राज | 319 |
| 19. | अवलियउ अकबर | यु. चन्द्र. स्तवन | उ. समयसुन्दर | 408 |
| 20. | आए गुरुदेव आए | गुरुदेव स्तवन | सोभागचंद नाहटा | 523 |
| 21. | आओ आओ | कुशल स्तवन | प्र. सज्जनश्री | 366 |
| 22. | आओ मनायें | दत्त स्तवन | जिनकवींद्रसागरसूरि | 52 |
| 23. | आ करते हैं वंदना | चतुर्दादा स्तवन | | 489 |
| 24. | आखलडी रे | यु. चन्द्र. स्तवन | तिलकश्री | 425 |
| 25. | आज आणंदा हो | कुशल स्तवन | उ. समयसुन्दर | 374 |
| 26. | आज आनंद भयो | कुशल स्तवन | अमरसिंधुर | 219 |
| 27. | आज आनंद | कुशल बधाई | हर्ष | 386 |
| 28. | आज आनन्द | गुरुदेव बधाई | हरख | 529 |
| 29. | आज उछरंग | यु. चन्द्र. स्तवन | लब्धिकल्लोल | 435 |
| 30. | आज करो रे | कुशल स्तवन | सत्यरत्न | 369 |
| 31. | आज की घड़ियां | गुरुदेव स्तवन | हरख | 524 |